esteem; to love. विचार करना; प्रशंसा करना; अचरज करना; श्रद्धा करना; प्रेम करना।

**admired** ऐडमायर्ड *adj.* highly esteemed. मुग्ध होना; मोहित होना; अति प्रशंसित।

**admirer** ऐडमायरर् *n.* one who admires. सराहने वाला; प्रशंसा करने वाला; प्रेमी।

**admissible** ऐडमिसिबल *adj.* worthy of being admitted. ग्राह्य; स्वीकार करने योग्य; प्रवेश करने योग्य।

**admissibleness** ऐडमिस्सिबलनेस *n.* ग्रहण किए जाने की योग्यता।

**admissibility** ऐडमिस्सिबिलिटी *n.* the quality of being admissible. ग्रहण किए जाने व प्रवेश करने की योग्यता।

**admission** ऐडमीशन् *n.* (1) act of admitting; entrance. (2) that which is conceded. (3) entrance fee; admittance. [१] प्रवेश; प्रवेश करने की अनुमति। [२] स्वीकार किये जाने योग्य। [३] प्रवेश करने के टिकट के दाम; भर्ती।

**admissive** ऐडमिसिव् *adj.* characterized by tending to; implying or granting admission. प्रमाण योग्य।

**admit** ऐडमिट् *v.* to permit; to allow; to enter; to grant; argue to accept as true; to acknowledge. प्रवेश करना; दाखिल होना; शास्त्रार्थ में स्वीकार करना; सत्य मान लेना; अङ्गीकार करना।

**admitted** ऐडमिटेड् *adj.* acknowledged; confessed; permitted. स्वीकृत; माना हुआ; अङ्गीकार किया हुआ; अनुमति दिया हुआ।

**admix** ऐडमिक्स् *v. t.* to mix with something else. मिलना; मिश्रण करना।

**admixture** ऐडमिक्स्ट्य र *n.* mixed things. मिले हुए पदार्थ; सम्मिश्रण।

**admonish** ऐडमोनिश *v. t.* to reprove mildly; to advise; to warn; (*counsel*) धीरे से भिड़काना; सलाह देना; सावधान करना।

**admonisher** ऐडमोनिशर *n.* one who admonishes. उपदेशक।

**admonishment** ऐडमोनिशमेन्ट *n.* warning. चेतावनी।

**admonitor** ऐडमोनिटर *n.* उपदेशक।

**adnascent** ऐडनैसेन्ट *n.* growing to or upon. बढ़ता हुआ।

**adnauseam** ऐडनोसियम *l.* to the degree of disgust. नफरत की हद तक।

**ado** ऐडो *n.* unnecessary activity; fuss; bustle; trouble; difficulty. गड़बड़; उपद्रव; तरद्दुद; झमेला।

**adolescence** ऐडोलेसेन्स् *n.* the period of youth; किशोर अवस्था; यौवन।

**adolescency** ऐडोलेसेन्सी *n.* yonthfulness. जवानी।

**adolescent** ऐडोलेसेन्ट *adj.* growing to manhood. यौवन प्राप्त।

**adopt** ऐडाप्ट *v. t.* to take as ones own child; to take oneself by a choice or approval; opinions; course of conduct; to embrace; to take up. गोद लेना, अपनी पसन्द से और दूसरे की अनुमति से चुनाव करना; ग्रहण करना; आलिंगन करना; लेना।

**adorable** एडोरेबल *adj.* worthy of the highest honour; demanding adoration. पूजनीय; आराध्य; प्रतिष्ठा योग्य।

**adore** एडार *v. t.* to worship; to love intensely; to revere. पूजा करना; बहुत प्रेम करना; आराधना करना; सम्मान करना।

**adorn** एडोर्न *v. t.* to decorate; to set to of advantage; beautiful; emblish. सजाना;सुन्दर बनाना; सुशोभित करना; भूषणों से सुसज्जित करना।

**adosculation** एडोस्कुलेशन *n.* impregnation of plants; impregnation of animals by merely external contact. पौदों का गर्भ धारण करना; बीज पड़ना; केवल बाहर से आपस में छूने से जानवरों में गर्भ धारण होना।

**adown** एडाउन *(prep)* down. नीचे की ओर; नीचे।

**adpatries** ऐडपेट्रीज *l.* to his father i. e. dead. मृत; बाप दादाओं को।

**adpress** ऐडप्रेस *v. t.* to press together. एक साथ दबाना।

**adquem** ऐडक्वम् *l.* at or to which. पर; अथवा; जिसके लिए।

**adrad** एड्रे ड *adj.* afraid. भयभीत अवस्था में

**adread** एड्रड *v. t.* to fear. भय खाना; डरना।

**adrem** ऐड्रम *l.* to the point; direct. सीधा; ठीक विषय पर ही होना।

**adrenal** एड्रिनल् *adj* near the kidneys. गुर्दों के पास।

**adrenal glands** एड्रिनल ग्लैंड्स् *n.* the suprarenal capsules two small ductless glands. गुर्दों के पास बिना नाली की गिल्टियां; ग्रंथियां।

**adrift** एड्रिफ्ट *adv.* floating at random; moving without direction. डांवाडोल; इधर उधर; भटकते हुए।

**adroit** एड्रोइट् *adj.* dexterious; skilful;

expert; active. दक्ष; चतुर; निपुण।

**adcititiously** *एड्सीटिशयस्ली adv.* in an adscititious manner. अनावश्यक तरीके से।

**adscript** *एड्स्क्रिप्ट adj.* written after; distinguished from subscript बाद में लिखा हुआ

**adscription** *एड्स्क्रिप्शन् n.* a serf. दास।

**adscriptious** *एड्स्क्रिप्शयस् adj.* taken as supplemental; additional not requisite. फालतू; अतिरिक्त।

**adscriptus glebae** *एड्स्क्रिप्टस ग्लेबी l.* bound to the soil of serf's. दासता-सम्बन्धी :

**adsorb** *एडजोर्ब v. t.* to condense and take up a vapour on its surface. जज्ब करना।

**adsorbent** *एडजोरबेंट n.* a solid matter that adsorbs vapours. वह ठोस पदार्थ जिसमें जज्ब करने की शक्ति हो जैसे कोयला।

**adsum** *l.* I am present; an answer to a roll call. हाजिर जनाब; हाजिरी लेने वाले को हाजिर होने का जवाब।

**adulate** *एड्यूलेट v. t.* to flatter; praise extravagantly. चापलूसी करना; झूठी प्रशंसा करना।

**adulation** *एड्यूलेशन n.* a servile flattery, fawning. चालाकी से भरी चापलूसी।

**adulator** *एडयूलेटर n.* one who adulates. चापलूसी करने वाला; झूठी प्रशंसा करना।

**adult** *अडल्ट a.* having arrived at matured years; pertaining to full strength; suitable for adult. बालिग़; यौवन प्राप्त। *n.* युवा पुरुष।

**adulterant** *अडल्टरेन्ट n.* the thing adulterated. वह पदार्थ जिसकी मिलावट कीगई हो।

**adulterate** *अडल्टरेट v. t.* to debase; to make impure by adding something; corrupt. बिगाड़ना; भ्रष्ट करना; कुछ मिला कर बिगाड़ना।

**adulterer** *अडल्टरर n.* a man who is guilty of adultry. व्यभिचारी।

**adulteress** *अडल्टेरस् n. fem.* व्यभिचारिणी; कुलटा; छिनाल।

**adulterine** *अडल्टेरीन् n.* a child born by adultery. व्यभिचार से उत्पन्न सन्तान; जारज बालक।

**adulterise** *अडल्टेराइज़ n.* to commit adultery. व्यभिचार करना।

**adulterous** *अडल्टिरस adj.* पर-पुरुषगामी; पर-स्त्रीगामी।

**adumberal** *एडम्बल adj.* over shadowing; shady. धुन्धलाना; छायामात्र।

**adumbrate** *एडमब्रेट् v. t.* to give a faint shadow; to exhibit a faint shadow; like a shadow; to shadow forth. छायांकन करना; अपूर्ण आभास करना; दिखलाना; छाया के समान।

**adumbration** *एडम्ब्रेशन n.* the act of shadowing forth; an imperfect representation of a thing. छायांकन; किसी वस्तु को अधूरा दिखाना; अधूरा खाका।

**adumbrative** *एडम्ब्रेटिव adj.* faintly resembling shadowing forth. अपूर्णता से दिखाना; छायामात्र दिखाने वाला।

**adust** *अडस्ट adj.* (1) burnt; seared,sun burnt. (2) having great heat. (3) gloomy. (१) झुलसा हुआ; जला हुआ। (२) अधिक गर्मी वाला; शरीर में अथवा खून में गर्मी या खुश्की। (३) हतारा; दुःखित।

**advalorem** *l.* according to value. कीमत के अनुसार।

**advance** *ऐडवान्स v. t. & i.* (1) to move; to put forward; to move further; enhance or increase in quality or value. (2) to pay before due; supply on credit; furnish beforehand. (3) in law, to provide for children as before distribution of estate. (१) बढ़ना; बढ़ाना; आगे बढ़ना; । (२) नियुक्त समय से पहले देना; उधार देना; पेशगी देना। (३) क़ानून में, जायदाद के बटवारे से पहले बच्चों के लिए प्रबन्ध करना।

**advanced** *ऐडवान्स्ड् adj.* of others; being ranged at the front or in advance of others; progressing. दूसरों से आगे; उन्नति करता हुआ; उन्नतिशील; वयस्क।

**advancement** *एडवान्समन्ट n.* promotion; state of being advanced; increment; payment of money in advance; act of moving forward. उन्नति; वृद्धि; पेशगी; आगे बढ़ना; अग्रगति।

**advance signal** *ऐडवान्स सिगनल् n.* a signal in the block system; indicating that a train may pass even when the entrie-block is not clear. रेल की पटड़ी बिलकुल साफ न होने पर भी सिग्नल (सिगनल का अपभ्रंश) देना।

**advancer** *एडवान्सर n.* a promoter. उन्नति करने वाला।

**advancing** *एडवान्सिंग adj.* forward moving; increasing; progressive. आगे बढ़ते हुए; उन्नति करते हुए; वयस्क।

**advantage** एडवान्टेज *n.* benefit; profit; precedence; favourable occasion. In tennis the point gained by either side after deuce; superiority. लाभ; मुनाफा; सुविधाजनक; महत्व; अवसर; टैनिस के खेल में ड्यूस पाइन्ट (४० पाइन्ट बराबरी के पाइन्ट) के बाद जीता हुआ पाइन्ट; बड़ाई; अनुकूल अवस्था।

*to have an advantage of*: बढ़कर (अधिक) सुविधा होना।

**advantageous** ऐंडवान्टेजियस् *adj.* affording advantage; favourable; beneficial useful. लाभ दायक; सुविधा जनक; उपकारी; काम के लायक।

**advection** ऐंडवेक्शन् *n.* transferring of heat by horizontal motion of air currents. उष्णता; अथवा ताप का हवा के सीधे प्रवाह से किसी दूसरी वस्तु तक पहुँचाना।

**advene** ऐंड्वीन *v. t.* & *i.* to acceed or to be superadded; to become a part through not essential. सहमत होना; अनावश्यक भाग होना; अधिक जोड़ना।

**adventitious** ऐंडवेन्टीश्यस् *adj.* not inherent; accidental casual; not essential foreign. बाहरी; संयोग से; अनावश्यक विदेशी।

**adventive** ऐंडवेन्टिव *adj.* partly; naturalized; adventitious. अपूर्णतः अस्वभाविक; जिसे पूरे नागरिकता के अधिकार न मिले हों।

**adventure** ऐंडवन्चर *n.* risk; chance; a hazardous enterprise; a bold or dangerous undertaking of uncertain issue. खतरा; जोखिम; दुस्साहस का काम; साहसिक; संशययुक्त कार्य; जोखिम में पड़ना।

**adventurer** ऐंडव्चूरर *n.* one who is engaged in adventure; a soldier of fortune. साहसी; योद्धा; साहसिक कार्य करने में तत्पर रहने वाला।

**adventurous** ऐंडवेन्च्यरस *adj.* also (*adventuresome*; disposed to take risks; bold; daring. साहसी; हिम्मत वाला; आपदपूर्ण; खतरनाक।

**adventurousness** ऐंडवेन्च्यूरसनेस *n.* खतरा मोल लेने का गुण।

**adverb** ऐंडवर्ब *adv.* a word that m... or limits the meaning of an adjective. a verb or an other adverb. क्रियाविशेषण।

**adverbial** ऐंडवर्बियल *adj.* pertaining to an adverb. क्रिया विशेषण सम्बन्धी।

**adversary** ऐंडवेर्सरि *n.* one actively hostile; an enemy; opponant. बैरी; विरोधी प्रतिवादी; शत्रु।

the*(ad versary)* satan. शैतान।

**adversely** ऐंडवर्सली *adv.* खिलाफत से; विपरीत होकर।

**adverseness** ऐंडवर्सनेस *n.* opposition. विरोधी; प्रतिकूलता।

**adversity** ऐंडवर्सिटी *n.* a condition of hardship affliction; calamity. गरीबी; दरिद्रता; कष्ट; आपत्ति।

**advert** ऐंडवर्ट *v. i.* to turn the mind; to notice; to draw attention to. ध्यान लगाना; उद्देश्य करना; ध्यान दिलाना; देखना।

**advertence** ऐंडवर्टेन्स् *n.* also (*advertancy*) heedfulness; giving attention; to regard. ध्यान; सावधानी; चिन्ता।

**advertise** ऐंडवर्टाइज *v. t.* also (*advertize*) to inform; to publish to announce. सूचना देना; विज्ञापन देना; घोषित करना; मन को आकर्षित करना।

**advertisement** ऐंडवर्टाइजमन्ट *n.* to draw attention to; a public notice; a legal notice; a publication in the newspaper. क़ानूनी इश्तहार; समाचार पत्र में विज्ञापन; विज्ञप्ति।

**advertiser** ऐंडवर्टाइज़र् *n.* one who advertises; a paper in which the advertisment is published. विज्ञापन पत्र देने वाला; वह पत्र अथवा समाचार पत्र जिसमें विज्ञापन प्रकाशित होते हैं।

**advertising** ऐंडवर्टाइजिंग *n.* any system of drawing public attention to the disirability of commercial products. व्यापार की वस्तुओं की उपयोगिता की ओर जनता का ध्यान आकर्षण करना।

**advice** ऐंडवाइस् *n.* (1) Encouragement, counsel suggestion. (2) information notification often in plural. (3) Deliberation; forethought; hence opinion. (१) सलाह देना; परामर्श देना; उपदेश देना; मन्त्रणा। (२) सूचना; विज्ञप्ति। (३) राय; भविष्य के बारे में सोचना।

**advisable** ऐंडवाइजेबल *adj.* expedient; proper to be advised or recommended. अभिष्ट; कार्यसाधन; परामर्श देने योग्य।

**advise** ऐंडवाइज *v. t.* (1) to give advice to; to counsel; warn; recommend. (१) सलाह देना; मशवरा देना; चेतावनी देना; सिफारिश करना।

**advisedness** ऐंडवाइजड्नेस *n.* the state of being advised. परामर्श से कार्य करने की अवस्था।

advisedly ऐडवाइज़ड्ली *adv.* with deliberation or advice. विचार परामर्श से; सलाह से।
advisement ऐडवाइज़मेन्ट *n.* consultation; deliberation. सलाह; विचार परामर्श।
adviser ऐडवाइज़र *n.* one who gives advice or admonishes. सलाह देने वाला; उपदेश देने वाला।
advisership ऐडवाइज़रशिप *n.* the office of adviser. सलाह देने वाले का पद।
advocate ऐडवोकेट *n.* one who pleads or advocates; one who defends or vindicates counsellor; a defender one who is qualified to plead in the high court. अधिवक्ता; वह वकील जो हाईकोर्ट (उच्च-न्यायालय) में वकालत कर सके; सलाहकार; बहस करने वाला।
advocacy ऐडवकेसी *n.* the pleading or advocating; defence. वकालत; किसी दूसरे के पक्ष के लिए तर्क वकालत करना; अथवा समर्थन करना।
advocatory ऐडवोकेटरी *adj.* having power to advise; given as advice. मन्त्रणा अथवा सलाह देने योग्य; परामर्श।
aeon ईओन *n.* (also *eon*) the age of the universe युग; कल्प।
advouter ऐड्व्यूटर *n.* one who is intermediatory. बिचौलिया।
advowee एडवोई *n.* a patron संरक्षक।
adynamia एडिनेमिया *n.* weakness caused by the disease. रोग के कारण उत्पन्न दुर्बलता
adynamic एडिनेमिक *adj.* weak; absence of force. निर्बल; शक्ति की कमी।
aerial bomb ऐरियल बोम्ब *n.* हवा से गिराया हुआ बम।
aerialist ऐरियलिस्ट *n.* one who performs feats in the air. हवा में करतब दिखाने वाला।
aeriality ऐरियलिटी *n.* want of substance; airiness. हवादार; पदार्थ का न होना।
aerocartograph ऐयरोकार्टोग्राफ *n.* a devised used for utilising air photographs to show the elevation of the ground features. एक यन्त्र जिसे हवाई जहाज से फोटो लिए गए फोटो से पृथ्वी की ऊँचाई निचाई का अन्दाजा लगाया जाता है।
और जो आगे अधिक ऊंचा हो और पीछे की ओर कम ऊंचा हो।
aerodrome ऐयरोड्रोम *n.* an area of land set apart for landing of aeroplanes. हवाई अड्डा।
aerofoil ऐयरोफ्वाइल *n.* propeller of an aeroplane- हवाई जहाज का पंखा।
aerogen ऐयरोजन *n.* the micro-organism that forms gas. वह कीटाणु जिनसे गैस बनती है।
aerogram ऐयरोग्राम *n.* a radiogram; a wireless message. बिना तार द्वारा भेजा हुआ समाचार; बेतार द्वारा दूरलेखन।
aerograph ऐयरोग्राफ *n.* a device for blind flying that permits a pilot to land on blacked out aerodromes. एक यन्त्र जिसके द्वारा हवाई जहाज का चालक अन्धेरा या खराब मौसम होने पर भी हवाई अड्डे पर उतर सकता है।
aerographer ऐयरोग्राफर *n.* one who is skilled in weather forcasting or in landing an aircraft with the help of aerograph. वह व्यक्ति जो मौसम के बारे में भविष्यवाणी, केवल यन्त्रों की मदद से, करने में निपुण हो; वह व्यक्ति जो एयरोग्राफ की मदद से अड्डे पर उतरने में निपुण हो।
aerolite ऐयरोलाइट *n.* a mass falling from space and containing more stone than iron. एक प्रकार का गृह जो आकाश से पृथ्वी पर गिरता है, जिसमें लोहा कम और पत्थर अधिक होता है; टूटता तारा।
aeromancy ऐयरोमैन्सी *n.* weather forecast. मौसम का भविष्य बतलाना।
aerometal ऐयरोमेटल *n.* an aluminium having small amount of iron, copper, manganese, magnesium, zinc and silica. एक प्रकार की धातु जिसे एलमूनियम में लोहा इत्यादि मिलाकर बनाया जाता है और हवाई-जहाज बनाने के काम आती है।
aerophotography ऐयरोफोटोग्राफी *n.* photograph from the air. हवाई जहाज में बैठकर फोटो लेना।
aeroplane ऐयरोप्लेन *n.* air plane or air craft. विमान; हवाई जहाज।
aeroscopy ऐयरोस्कोपी *n.* forecast weather. मौसम के बारे में भविष्य बताना।
aerosled ऐयरोस्लेड *n.* a propeller-driven armoured sled used by Russians for removing ice. अपने आप बर्फ पर चलने वाली एक मजबूत गाड़ी जो बर्फ हटाने के काम आती है।
aerosole ऐयरोसोल *n.* as fog or smoke. धुन्ध या धुआं।
aerostat ऐयरोस्टेट *n.* any aircraft lighter than air; balloon. an airship. गुब्बारा; हवाई जहाज।
aerotherapeutics ऐयरोथेरेप्युटिक्स *n.* the

system of treating disease by lowering or increasing the atmospheric pressure. हवा के दबाव को कम या अधिक करके बीमारी का इलाज करने का तरीका।

**aery** ऐयरी *adj.* aery; arial. हवादार।

**aes** ईस *n.* money made from copper or bronze. काँसे या ताम्बे का बना हुआ सिक्का।

**aeschylean** ईसकीलियन *adj.* similar to or in the style of. मिलता हुआ; एक तरीके का।

**ae-sir** ईसर या एसर *n.* the Gods of teutonic panthom collectively. ग्रीक धार्मिक कथाओं में परमात्मा का कई नामों वाला एक नाम।

**aethrioscope** ईथ्रायोस्कोप *n.* a thermametric instrument for measuring minute changes in the heat radiated from the sky. एक थरमामीटर जैसा यन्त्र जिससे धूप की गर्मी को ठीक तरह नापा जाता है।

**afar** अफार *adj.* remotely, at or to a distance. दूरी पर; दूरी से।

**afear** अफीयर *v. t.* also (*affear*) to frighten. डराना।

**affability** एफेबलीटी *n.* courteousness; condensation; civility. सुशीलता; कोमलता; मिलनसारी।

**affable** एफेबल *adj.* courteous; of easy manners; without reserve. सुशील; मिलनसार; शिष्टाचारी।

**affair** अफेयर *n.* business; any small matter; a battle of minor importance; incident; a skirmish. व्यापार; उद्यम; कारोबार; छोटा युद्ध; जीवन का कार्य; घटना; माजरा

**affair d'honour** *n.* a duel; a matter of honour. इज़्ज़त अथवा मान का कार्य; द्वन्द्व युद्ध।

**affeared** अफीयर्ड *adj.* also (*affeard*) भयभीत।

**affect** अफेक्ट *v. t.* to act upon; to aim at; to influence; to move the feelings; to love; to pretend. व्यवहार करना; प्रभाव डालना; बहाना करना या रूप बदलना; प्रेम करना; अनिमाथित करना; आर्द्र करना।

**affectation** अफेक्टेशन *n.* false pretence; airs; show. अहङ्कार; चोचलेबाजी; बनावट; नखरा; आडम्बर।

**affected** अफेक्टेड् *adj.* not natural or real; indisposed. कृत्रिम; रोगी।

**affecter** अफेक्टर *n.* one who pretends or assumes. बहाना करने वाला; झूठा दिखावा करने वाला।

**affection** अफेक्शन *n.* attachment; kindness sympathy; a disposition of mind; love; inclination; emotion or disease. प्रेम; अनुराग; स्नेह; शारीरिक अथवा मानसिक रोग।

**affectionete** अफेक्शनेट् *adj.* loving; fond; tender kind. स्नेही; प्रेमी; दयालु।

**affectioned** अफेक्शन्ड् *adj.* disposed; having a certain diposition of feeling. झुकाव; ध्यान रखने लायक।

**affeer** अफीयर *v. t.* to assess or settle; arbitrary fine; market value. बाजार का दर स्थापित करना; रज़ामन्दी से किया हुआ जुरमाना।

**affettuoso** अफेटूओसो *adj.* tender. कोमल। *adv.* tenderly. कोमलता से।

**affiance** अफाइन्स *n.* contact of marriage; trust faith; confidence reliance. वचन देना; विश्वास; विवाह के लिए वचन देना अथवा पक्का करना; (सगाई) मंगनी।

**affianced** अफाइन्स्ड *n.* a betrothed wife; one bound by promise. जिस से वायदा किया गया हो; जिस स्त्री की सगाई हो गई हो।

**affiancer** अफाइन्सर *n.* one who affiances. सगाई अथवा मंगनी करवाने वाला।

**affiliable** एफलीएबल *adj.* capable of adopting. गोद लेने योग्य; अपनाने योग्य।

**affiliate** अफ़ीलिएट *v. t.* to adopt; to receive as a family member or member of the society. गोद लेना; किसी समाज अथवा सभा का मेम्बर बनाना।

**affinitatively** एफीनेटेटिवली *adv.* by means of relationship or marriage. आत्मीयता से; विवाह-सम्बन्धी रूप में।

**affinitive** एफीनिटिव् *adj.* related. सम्बन्धित।

**affinity** एफीनिटि *n.* relation by marriage; resemblance; relationship. दाम्पत्य-सम्बन्ध; वैवाहिक या कुल का सम्बन्ध; समानता; सादृश्यता।

**affirm** अफर्म *v. t.* to say with confidence to assert positively; to maintain a statement. प्रतिज्ञा करना; निश्चय के साथ कहना; प्रमाणित करना।

**affirmant** अफर्मन्ट *n.* one who asserts, one who makes affirmation instead of an oath. स्वीकृति देने वाला, वह व्यक्ति जो शपथ लेने के बजाय घोषित करना ठीक समझता हो।

**affirmative** अफर्मेटिव *adj.* opposed to negative: asserting. स्वीकारसूचक; सम्मति

सूचक, दृढ़तासूचक ।

**affix** अॅफिक्स *v. t.* to attach to; to fix; to fasten. संयुक्त करना, मिलाना; जोड़ना ।

**affixal** अॅफिक्सल् *adj.* pertaining to affix. स्वीकृति वाक्य से सम्बन्धित ।

**affixing** अॅफिक्सिंग *n.* जोड़ या मिलाव ।

**afflation** अॅफ्लेशन् *n.* inspiration; breathing in or out. हवा भरना या निकालना, सांस लेना ।

**afflict** ऍफ्लिक्ट *v.t.* to harass; to trouble; to grieve; to cause suffering; to cast down. दुख देना, पीड़ा देना, परेशान करना, नीचा दिखाना ।

**afflicter** एफ्लिक्टर *n.* one who afflicts. दुख या पीड़ा देने वाला व्यक्ति ।

**afflicting** ऍफ्लिक्टिंग *adj.* distressing. पीड़ा देने वाला ।

**afflictive** ऍफ्लिक्टिव *adj.* painful; distressing. दुख देने वाला, कष्ट देने वाला ।

**afflictively** ऍफ्लिक्टिवली *adv.* पीड़ा देने के रूप में ।

**affluence** ऍफ्लुएँन्स् *n.* flowing to abundance (wealth); a great; plenty. बहुत अधिक धन की समृद्धि; अधिकता; प्रचुरता ।

**affluent** ऍफ्लुएॅन्ट *adj.* a tributary stream; wealthy; abundant. सहायक नदी; उपनदी; प्रचुरता; धनाढ्य ।

**afflux** ऍफ्लक्स् *n.* the act of flowing to a given point, a gathering; a collection. बहाव; प्रवाह; चढ़ाव; एक केन्द्र की ओर बढ़ाव ।

**afford** अॅफोर्ड *v. t.* to produce; to be able to sell; to expand; to have the means. उत्पादन करना; व्यय करना; बेच सकना; पैदा करना ।

**afforestation** अॅफोरेस्टेशन *n.* the act of afforesting. जंगल लगाने का काम ।

**affranchise** अॅफ्रेंचाइज *v. t.* to liberate; to enfranchise. दासता से मुक्त करना ।

**affranchisement** अॅफ्रेन्चाइजमेन्ट *n.* the act of liberating. दासत्व से मुक्त करने का कार्य; मुक्ति ।

**affright** अॅफ्राइट *v. t.* to frighten; to impress with sudden fear; to alarm. डराना; भयभीत करना ।
*n.* sudden terror. भय; ऊधम ।

**affrighten** अॅफ्राइटन *v. t.* to frighten; to terrify. डराना; भयभीत करना ।

**affrighteament** अॅफ्राइट्मेन्ट *n.* the act of terrifying. डराने का कार्य ।

**affront** अॅफ्रन्ट *v. t.* to insult openly; to offend. तिरस्कार करना; सम्मुख अपमान करना ।

**affronter** अॅफ्रन्टर *n.* one who affronts. अपमान करने वाला ।

**affrontive** अॅफ्रन्टिव *adj.* pertaining to fear; insult. अपमान; तिरस्कार से सम्बन्धित ।

**affusion** अॅफ्यूजन *n.* pouring; sprinkling specially in baptism. नामकरण संस्कार (बपतिस्मा) में शरीर पर जल छिड़कने का कार्य ।

**affy** ऍफी *v. t.* to betrothe; to affiance; to trust. सगाई करना; वचन देना; भरोसा करना ।

**afield** अॅफील्ड *adv.* afray; to the field; in the field; astray. खेत में अथवा खेत पर; भूला भटका ।

**afire** अॅफयर *adj. & adv.* on fire. आग से जलता हुआ; जलने से सम्बन्धित ।

**aflate** अॅफ्लेट् *adj. & adv.* on the level; with ground. ज़मीन के समतल ।

**aflaunt** अॅफ्लौन्ट *adj. & adv.* in a showy manner; with a showy dress. दिखावे के तौर पर; भड़कीले वस्त्र दिखावे के लिए पहने हुए ।

**afoam** अॅफोम *adv.* in a foaming state; foaming. क्रोधित; फेन लिए हुए; गुस्से में ।

**afond** अॅफोन्ड (*fr.*) to the bottom; thoroughly. पूर्ण रूप से, तह तक पहुंच कर ।

**afore** अॅफोर *prep. & adv.* before; in front of; previously. आगे; पहले ।

**aforegoing** *adv.* अॅफोरगोइंग going before. पहले जाना ।

**aforementioned** अॅफोरमेन्शण्ड *adj.* mentioned before in writting or discourse. बातचीत या लिखित में पहले से बताया हुआ ।

**aforenamed** अफोरनेम्ड *adj.* named before पहले ज़िक्र आया हुआ ।

**aforesaid** अॅफोरसेड *adj* said before पहले कहा हुआ; पूर्वकथित ।

**afraid** अॅफ्रेड *adj.* filled with fear; impressed with apprehension or fear. डराहुआ; भयभीत ।

**afresh** अॅफ्रेश *adv.* again; anew. नए प्रकार से, फिर से, दुबारा आरम्भ से ।

**African** अॅफ्रीकन *n.* a native of Africa; a negro अफ्रीका का निवासी, नीग्रो ।

**africanize** अॅफ्रीकेनाइज *v.t.* to give an African character to. अफ्रीका के निवासियों जैसा स्वभाव बनाना ।

**Afrit** अॅफ्रीत *n.* also *Afreet* in Mohammadan myth a powerful evil jinee or

demon. मुसलमानों की धार्मिक कथाओं में एक शक्तिशाली जिन्ही अथवा राक्षसी ।

**after-act** आफ्टर-एक्ट *n.* subsequent act. बाद का काम ।

**after-age** आफ्टर-एज *n.* later age or posterity. भविष्य अथवा भावी काल ।

**after-all** आफ़्टर-ऑल *n.* after considering the whole thing; on the whole. सब होते हुए ।

**after-brain** आफ़्टर-ब्रेन *n.* the mylencephalon दिमाग़ की मज्जी ।

**after-crop** आफ़्टर-क्रॉप *n.* the second crop in the same year. उसी वर्ष में दूसरी फ़सल ।

**after-damp** आफ़्टर-डैम्प *n.* the carbonic gas found after an explosion of coal. damp in coal mines. कोयले की खानों को बारूद से उड़ाने पर जो कारबोनिक गैस निकलती है ।

**after-growth** आफ़्टर-ग्रोथ *n.* subsequent growth बाद की उपज ।

**after-help** आफ़्टर-हेल्प *n.* secondary assistance. अप्रधान सहायता ।

**afterings** आफ़्टरिंग्ज़ *n.* the last milk drawn in the milking. दूध देने वाली गाय का आखरी दूध निकलना, जिसके बाद वह दूध नहीं देती ।

**after-life** आफ़्टर-लाइफ़ *n.* future life; lif after death. भविष्य जीवन ।

**after-math** आफ़्टर-मथ *n.* the second crop of grass in a season. एक मौसम में घास की दूसरी फ़सल ।

**aftermost** *a.* आफ़्टर-मोस्ट superlative of foremost. श्रेष्ठ; प्रथम श्रेणी का ।

**after-noon** आफ़्टर-नून *n.* time between noon and evening. दोपहर और शाम के बीच का समय; मध्याह्न ।

**after-pains** आफ़्टर-पेन्स् *n.* subsequent pain; pain succeeding child birth दुबारा दर्द होना; बच्चा जनने के बाद का पेट का दर्द ।

**after-taste** आफ़्टर-टेस्ट *n.* the taste persisting in the mouth after tasting food. खाना खाने के बाद भी मुँह में खाने का स्वाद बना रहना ।

**after-time** आफ़्टर-टाइम succeeding time (used more commonly in plural) भविष्य (अधिकतर बहुवचन में काम में लाया जाता है) ।

**after-ward** आफ़्टर-वर्ड *n.* subsequent time. उसके पश्चात; उसके बाद ।

**after-world** आफ़्टर-वर्ल्ड *n.* in the future world भविष्य के संसार में ।

**after-wit** आफ़्टर-विट *n.* wisdom that comes too late. वह समझ जो बहुत देर में आती है ।

**again** अगेन *adv.* the second time; once more; on another occasion; on the other hand; moreover; besides; in answer; further; in return; back. दुबारा; और भी; दूसरे मौक़े पर; फिर भी; इसके अतिरिक्त; विपरीत ।

**against** अगेन्स्ट *prep.* (1) into collision with; contrary to; in opposion to; in contact with; pressing upon. (2) in protection from; in resistence to. (3) in exchange for. (4) to the debit of or charge upon. (१) सामने; प्रतिकूल; विरुद्ध विपरीत । (२) किसी से बचाव; विरोध करते हुए (३) बदले में । (४) खाते में नाम लिखना ।

**agamist** अगैमिस्ट *n.* one who refuses or rejects marriage. विवाह विरोधी ।

**agamous** अगेमस *adj.* not having sexual organs- जिसके विषय भोग की इन्द्रियां न हों ।

**agamogenesis** अगेमोजेनेसिस *n.* the production of young without the congress of sexes. विषयभोग किये बिना सन्तोन होना ।

**agaphanthus** अगाफ़न्थस् *n.* African lily with blue and white flowers. अफ़्रीका में पाया जाने वाला एक प्रकार का कमल का पौदा जिसके फूल नीले और सफेद होते हैं ।

**agape** अगेप् *adj.* gaping. जम्हाई लेते हुए; आश्चर्य से मुंह खोले हुये ।

**agapemone** अगेपमोन *n.* a religious society of men or women whose marriages were not strictly spiritual; with reference to deliquencies. ऐसे पुरुष और स्त्रियों की सभा जिनके विवाह पूरे धार्मिक तौर से नहीं हुए हों; अपराध या त्रुटि सम्बन्धी ।

**agency** एजेन्सी *n.* the office of an agent; the state of being in action. एजेन्ट का कार्यलय; आढ़त; कार्य कारण ।

**agenda** ऐजेन्डा *n.* (*pl.*) memoranda; list of things to be done or discussed. कार्यक्रम; कार्य सूची ।

**agent** ऐजेन्ट *n.* (1) one who acts or has power to act; an efficient cause of anything; actor; doer. (2) one who acts for another; a steward. (3) any force having power to effect a material change in bodies. (4) a means by which something is done. (5) one who transacts bussiness for others;

salesman; a travelling salesman. (१) कार्यकर्त्ता; प्रतिनिधि; उपयुक्त साधन। (२) दूसरे के लिये कार्य करने वाला; आढ़ती। (३) कोई शक्ति जिसमें किसी पदार्थ में तबदीली लाने की शक्ति हो। (४) जिसके द्वारा कुछ करवाया जाता है। (५) जो दूसरों के लिए व्यापार करता हो जैसे कमिश्नर, सफर करने वाला कारिन्दा।

**agustia** अॅगस्टिया *n.* a defect or loss of taste. स्वाद न आने की बीमारी।

**agglomerate** अॅगलोमरेट *v.t.* to collect into a mass; to make into a ball; to pile up. ढेर लगाना, गोलाकार बनाना, जमा करना।

**agglomeration** अॅगलोमरेशन् *n.* a collection, a heap. समुदाय, ढेर।

**agglomorative** अॅगलोमरेटिव *adj.* disposed to amass. ढेर लगाने वाला।

**aggrate** ऍग्रेट *v.t.* to grace; to favour. पक्ष लेना, उन्नति करना।

**aggravate** ऐग्रेवेट् *v.t.* to make worse; to provoke to exasperate; to tease. तीव्र करना, उत्तेजित करना, घबड़ाना, निकृष्ट करना, भारी करना, चिढ़ाना।

**aggravatingly** एग्रेवेटिंगली *adv.* in an aggravating manner भड़काने के रूप में; उत्तेजित करने के रूप में; अतिशयोक्ति।

**aggregately** एग्रिगेटली *adv.* collectively एकत्रित रूप में।

**aggregative** *adj.* एग्रिगेटिव tending to aggregate; collective एकत्र करने योग्य।

**aggregator** एग्रिगेटर *n.* one who aggregates into a whole or mass. एकत्र, जमा करने वाला।

**aggression** एग्रेशन *n.* the first attack; the first act leading to war. पहला आक्रमण (चढ़ाई); पहला हमला जिससे लड़ाई शुरू हो जाए।

**aggressively** एग्रेसिवली *adv.* in an aggressive manner. उत्तेजना से।

**aggressor** एग्रेसर् *n.* one who invades; or an assaulter. पहले हमला करने वाला, लड़ाई का आरम्भ करने वाला।

**aggrievance** ऐग्रीवेन्स् *n.* oppression; hardship पीड़ा; दुख; मुसीबत।

**aggrieved** ऐग्रीव्ड् *adj.* oppressed पीड़ित।

**aghast** ऐगास्ट *adj. & prep.* stupified with sudden fright; struck with amazement. भय से डरा हुआ, भय से चकित अथवा हक्काबक्का।

**agilely** ऐजाइलली *adv.* in a nimble manner. फुर्ती से, शीघ्रता से।

**agileness** ऐजाइलनेस *n.* the quality of being agile. कार्यशीलता, फुर्तीलापन।

**agility** ऐजीलिटी *n.* the state of being agile. शीघ्रता, कार्य करने की अवस्था में।

**agio** एजिओ (*It*) *n.* exchange premium; the premium payable on one kind of money to another. बट्टा; हुंडी अथवा नोटों को सिक्के के रूप में अथवा दूसरे देशों के सिक्कों के रूप में बदलने का बट्टा।

**agist** ऍजिस्ट *v.t.* (1) to take cattle of others to graze at a certain sum. (2) to assess as land or its owner for a puplic purpose. (१) दूसरों के पशु कुछ धन

**agitable** ऍजिटेबल *adj.* capable of being rouses or stirred up. आन्दोलित।

**agitate** ऍजिटेट् *v.t.* to shake; to keep in motion; to move; to disturb; exite; keep in discussion. हिलाना, हटाना, हलचल मचाना, आन्दोलन करना, उकसाना, वाद-विवाद जारी रखना।

**agiteted** ऍजिटेटड् *adj.* disturbed; perturbed; excited. उत्तेजित, घबराया हुआ, आन्दोलित।

**agitation** ऍजिटेशन *n.* violent motion; discussion; disturbance. आन्दोलन, खलबली।

**agitative** ऍजिटेटिव *adj.* having a tendency to agitate. उत्तेजक; आन्दोलित।

**aglow** ऍग्लो *adj.* glowing; in a glow; redhot. अत्यन्त गर्म; (लाल) चमकता हुआ; तपता हुआ।

**aglimmer** ऍग्लीमर *adv.* in a glimmering manner. चमकते हुए।

**aglutition** ऐग्लुटीशन *n.* inability to swallow. सटकने में असमर्थता।

**agni** अॅग्नि *n.* the Hindu Goddess of fire. अग्निदेवता।

**agnail** ऍगनेल *n.* a corn; a painful swelling or torn skin under or about finger nails; a whitlow. पैरों की उंगलियों के नीचे की खाल का गलना; बिवाई, नाखून का उतरना।

**agnate** ऍगनेट् *n.* any relation of the father's side; akin; similar. सगोत्र; पूर्वज एक ही पिता से उत्पन्न पत्र।

**agonistics** ऍगोनिस्टिक्स् *n.* the art of contending in public games. सार्वजनिक खेलों में भाग लेने की कला; पहलवानी।

**agonize** ऍगोनाइज् *v. t.* to torture; to give pain. यन्त्रणा देना, शारीरिक कष्ट देना।

**agony** ऐंगोनि *n.* extreme bodily or mental pain; struggle before natural death; anguish. शारीरिक व मानसिक वेदना; मृत्यु यन्त्रणा; संताप।

**agony column** ऍगोनि कोलम् *n.* समाचारपत्र का वह हिस्सा जिसमें खोए हुए मनुष्यों के बारे में विज्ञापन दिया जाता है।

**agoraphobia** ऍगोराफोबिया *n.* morbid fear of crowds. भीड़ से डर लगना।

**agrarian** ऐग्रेरियन् *adj.* pertaining to agriculture. कृषि या भूमि के विषय में। *n.* one who advocates equal division of land. भूमि का समभाग बटवारा करने का पक्षपाती।

**agree** ऐग्री *v. i.* to be in harmony in opinion; to accede; to concur; to suit; correspond; (in gram.) to take the same number and person. एक विचार का होना; सहमत होना; सहमति देना; उपयुक्त होना; एक समान होना; अनुरूप होना; (व्याकरण में) लिङ्ग वचन और पुरुष में समान होना।

**agreeability** ऐग्रीएबिलिटि *n.* agreeableness. स्वीकृति का भाव।

**agreeable** ऐंग्रीएबल *adj.* suited to the mind or senses; ready to consent; conformable; pleasing; suitable; well disposed. मनभाता; रजामन्द होने पर तत्पर रहने वाला; उपयुक्त सुहावना; उपयोगी; अच्छे स्वभाव वाला; अनुकूल।

**agreeableness** ऐग्रीएबलनेस *n.* suitableness; the quality of being agreeable or pleasing. स्वीकृति का भाव; अनुरूपता।

**agreement** ऍग्रीमेन्ट *n.* the state of being agreeable; conformity; (*law*) mutual assent also a contract; harmony. सहमत होना; समानता; (क़ानून) राजीनामा; स्वीकार पत्र; एक लय।

**agricultural** ऍग्रिकल्ट्यूरल connected with or engaged in agriculture. (*adj.*) कृषि सम्बन्धित; खेती करने योग्य।

**agriculturalist** ऍग्रिकल्ट्यूरेलिस्ट *n.* a husbandman; one who is skilled or engaged in agriculture. किसान; खेती का काम करने वाला।

**agriculture** ऍग्रिकल्ट्यूर *n.* cultivation of land with plough; tillage; farming. काश्तकारी; खेती; कृषि।

**agrology** एग्रोलोजी *n.* the science of soils. कृषि सम्बन्धी धरातल का अध्ययन।

**agronomic** ऐग्रोनोमिक *adj.* relating to agronomy. कृषिशास्त्र से सम्बन्धित।

**aground** ऍग्राउन्ड *adv.* stranded; on the ground; run ashore. ज़मीन में धंसा हुआ या अटका हुआ; ज़मीन पर; समुद्र के किनारे कम पानी में धंसा हुआ।

**aguardiente** ऍग्वारडियन्टे *n.* an inferior brandy made in Spain. स्पेन में बनी एक घटिया क़िस्म की शराब।

**ague-cake** एग्यू-केक *n.* enlargement or hardening of the spleen. तिल्ली का सख्त होजाना या बढ़जाना।

**agued** एग्यूड *adj.* shivering with cold. ठंड से कंपकपाना।

**aguish** एग्यूइश *adj.* chilly; shivering. कंपकपाते हुये।

**agueweed** एग्यूवीड *n.* a bitter tonic herb. एक कड़वी लाभदायक बूटी।

**ah** आ *interj.* an exclamation expressive of surprise, joy, pain, pity, compassion. विस्मय, हर्ष, दया, दुःख इत्यादि सूचक शब्द, अरे, ओहो, वाह, छिः।

**aha** आह *interj.* an expression of triumph, contempt, surprise, lengthened form of ah. वाह वाह, अहा, हा।

**ahead** ऍहेड *adv.* onward; in advance; before. बढ़कर; आगे; पहले।

**aheap** ऍहीप *adv.* heaped to gether. ढेर लगाया हुआ; इकट्ठा किया हुआ।

**ahem** ऍहम् *interj.* an exclamation to attract attention. ध्यान आकर्षित करने के लिये एक अव्यय।

**ahorseback** ऍहोर्सबैक *adv.* on horse back. घोड़े की पीठ पर।

**ahoy** एहाय *interj.* a call used chiefly at sea in hailing. मल्लाहों तथा जहाज़ियों का आह्वान।

**ahungered** ऍहंगर्ड *adv.* pressed with hunger. भूख से तड़पते हुए रूप में।

**Ahura-Mazda** अँहुरा-मज़्दा in Zoroastrianism the highest God; the giver of light and the creater of the world. यहूदियों के धर्मानुसार सबसे बड़ा ईश्वर, पृथ्वी का जन्म दाता और प्रकाश देने वाला।

**aiblins** एबलिन्स् *adv.(Scot.)* perhaps संयोग से।

**aid** ऍड् *v. t.* to assist; to come to the support or relief of; to help. सहायता करना; सहारा देना।

**aidance** ऍडेन्स *n.* help; assistance. सहायता;

मदद।

**aidant** ऐडेन्ट *n.* help; aid; assistance. सहायता; मदद।

**aide** एड *n.* an officer of the personal staff of the head of a Government. किसी सरकार के राष्ट्रपति के अपने कर्मचारियों का अफसर।

**aide-de-camp** ऐड-डे-काम्प *n.* (1) an officer of the General carrying out his orders and bringing him intelligence. (2) body guard. (१) एक सैनिक अधिकारी जो सेनापति की आज्ञाएं कार्यान्वित करता है, और उसके पास गुप्त खबरें पहुंचाता है। (२) शरीर-रक्षक।

**aider** ऐडर *n.* one who aids; an assistant. मदद करने वाला; सहायक।

**aides-de-camp** एड्स-डे-काम्प *n.* plural of aid-de-camp. एड-डे-काम्प का बहुवचन।

**aidful** एडफुल *adj.* helpful. सहायतापूर्ण।

**aidless** एडलस् *adj.* helpless. असहाय।

**aiglet** एगलट *n.* a young eagle. एक छोटा बाज।

**aiguille** ऐगाइल् *n.* a slender perforating drill; name given to the needle like tops of rocks. एक पतला छेद करने का औज़ार; बरमा; पहाड़ियों के ऊपर नोकीली चोटियां।

**aiguillette** ऐगिलट् *n.* also (*aiglet*) an ornamental shoulder tag. एक आभूषित कन्धे पर लगाने वाला फ़ीता।

**ail** एल् *v. t.* to cause pain; to trouble; to afflict. दुख देना; कष्ट देना।

**aile** ऐइल *n.* isle; the side passage in a church. गिरजे के बगल का रास्ता।

**ailment** ऐलमेन्ट *n.* disease; affection of the body; disposition. रोग; पीड़ा; व्यथा।

**aileron** एलरन् *n.* the control flap on the back side of wings of an aircraft. हवाई जहाज़ के पंखड़ियों के पीछे की ओर की पतवार।

**ailurophobia** ऐलुरोफोबिया *n.* morbid fear of cats. बिल्लियों से डरना।

**aim** ऐम *v. i.* to direct a missile toward, an object; to aspire; to endeavour after. किसी चीज पर निशाना लगाना; आकांक्षा करना।

**aimless** ऐमलेस *n.* purposeless. बिना लक्ष्य का।

**aimlessly** ऐमलेसली *adv.* purposelessly. बिना उद्देश्य के।

**aimlessness** ऐमलेसनस *n.* purposelessness. अलक्ष्यता।

**air** ऐयर *n.* the wind; the fluid which we breathe an inodorous, invisible, tasteless and colourless elastic fluid composed of oxygen and nitrogen and essential to life; a light breeze; a short song adopted to music; the peculiar look; appearance of a person; general complexion of anything; an affected manner; manifestation of pride. हवा; वह चीज जिसे सांस के साथ अन्दर ले जाते हैं, जो न तो पकड़ी जा सकती है न जिसके रंग है न कोई स्वाद है, इसमें ओक्सीजन और नाइट्रोजन होती है और इसके बिना आदमी जीवित नहीं रह सकता; एक हल्का झोंका; गाने की धुन; रूप; भाव; बिना रंग के होना; घमन्ड; आचरण।

**air balloon** ऐयरबेलून *n.* हवा का गुब्बारा; बच्चों के खेलने का गुब्बारा।

**airbase** ऐयरबेस *n.* a base for operation by aircraft. हवाई अड्डा; वायुसेस्थान।

**air-bath** ऐयर-बाथ *n.* an arrangement for drying substances by exposing them to air. हवा में सुखाने का यन्त्र।

**air-bed** ऐयर-बेड *n.* a bed inflated with air. रोगियों के लिए हवा से भरा हुआ गद्दा अथवा तकिया।

**airbrake** ऐयरब्रेक *n.* a brake operated by compression of air. हवा खींचकर पहियों को रोकने का साधन जैसे रेलगाड़ी के ब्रेक।

**air-cavity** ऐयर-कैवेटी *n.* an enclosed space made to contain air. वायुकोष।

**air chamber** ऐयर चेम्बर *n.* an enclosed space containing air. वायुकोष।

**air chief marshal** ऐयर चीफ मार्शल् *n.* an airforce officer, ranking with the admiral of the navy. वायुसेना का सबसे बड़ा पदाधिकारी जिसका पद नौसेना के सबसे बड़े अधिकारी के बराबर होता है।

**air commodore** ऐयर कामोडोर *n.* an airforce officer below the rank of air chief marshal. वायुसेना-नायक।

**air-condition** ऐयर कन्डीशन *v. t.* to purify, moist, cleanse the air. हवा को आवश्यकतानुसार ठंडी गर्म तथा साफ करना।

**air-conditioned** ऐयर-कन्डीशन्ड *adj.* pertaining to cleansing of air. हवा को साफ तथा आवश्यकता अनुकूल बनाने के तरीके से सम्बन्धित।

**air-conditioning** ऐयर-कन्डीशनिंग *n.* a method of purifiying and cleansing of

air. हवा को साफ तथा आवश्यकता अनुकूल बनाने का तरीका।

**air-cool** *ऍयर-कूल* *v. t.* to cool the cylinder of the engine with a flow of air instead of water. किसी एंजिन के गर्म सिलन्डरों को पानी के बजाय हवा से ठंडा करना।

**air-corps** *ऍयर कोर* *n.* the administrative wing of the air-force. वायु सेना का वह अंग जो उसकी व्यवस्था करता है।

**air-craft** *ऍयर-क्राफ्ट* *n.* a kind of craft designed for the air, airplane. वायुयान।

**air-crash** *ऍयर-क्रैश* *n.* विमान विध्वंस।

**air-cushion** *ऍयर-कुशन* *n.* a bag inflated with air, especially one used as a pillow. हवा से भरा हुआ तकिया या गद्दा।

**air defence** *n.* all measures taken to counteract air attacks. हवाई हमले को रोकने के उपाय।

**air-drome** *ऍयर-ड्रोम* *n.* a field laid out as a base for the aircraft consisting of all apparatus necessary for the operation of an aircraft. वह भूमि जो विशेषतः हवाई जहाजों के उतरने और उड़ने के लिए बनाई जाती है, इसमें आवश्यक यन्त्र भी शामिल होते हैं जो हवाई जहाज़ के उड़ने के लिए सहायक होते हैं।

**air-dry** *ऍयर-ड्राई* *adj.* yielding no further moisture or exposure to the atmosphere. हवा में सुखाने पर जिसमें गीलापन न रह जाय।

**air-exhauster** *ऍयर-एक्जास्टर* *n.* a contrivance by which the compressed air may escape from water mains. एक प्रकार का यन्त्र जिससे नलों में पानी के कारण दबी हुई हवा को बाहर निकाला जाता है।

**air-field** *ऍयर-फील्ड* *n.* an airport, especially, the field or co se of an airport. हवाई जहाज उड़ने तथा उतरने का स्थान, विशेषतः वह स्थान जिस पर हवाई जहाज़ जमीन पर चलता है।

**air-flow** *ऍयर-फ्लो* *n.* a flow of air, the air current developed about the body of an aircraft in flight. हवा का प्रवाह; विशेषतः हवा का वह प्रवाह जो वायुयान के उड़ते समय उसके चारों तरफ हो जाता है।

**air-foil** *ऍयर-फ्वॉयल* *n* a winglike surface so as to provide maximum advantage in air flight. पर की तरह निकलेहुए वायुयान के दोनों पक्ष जिनसे उड़ने में आसानी होती है

**air-force** *n.* an administrative unit of the army air-force which tackles with air attack or defence. वायु सेना का वह विभाग जो वायुसेना सम्बन्धित व्यवस्था करता है और हवाई हमले तथा हमले से बचाव का भी प्रबन्ध करता है।

**air-frame** *ऍयर-फ्रेम* *n.* a glider, an aircraft complete without an engine. बिना एंजिन के वायुयान, ग्लाइडर।

**air-gas** *ऍयर-गैस* *n.* producer gas, an inflamable illuminating gas formed by admixture of air with vapours of petrol etc. जो हवा को पेट्रोल के साथ मिलाने पर गैस बनती है और जलने पर अधिक रोशनी देती है।

**air-gun** *ऍयर-गन* *n.* a gun impelling a missile by compressed air. वायुचालित बन्दूक।

**airily** *ऍयरीली* *adv.* in a delicate manner; in gay manner. सुशीलता से, प्रसन्नचित्त से।

**airiness** *ऍयरीनस* *n.* the quality of being airy. हल्कापन।

**airing** *ऍयरिंग* *n.* an exposure to the air for drying; exercise in air. सुखाने के लिए हवा में फैलाना, हवाखोरी।

**air lane** *ऍयरलेन* *n.* an air traffic lane characterised by steady winds. वायुयान का हवाई मार्ग जो हवा के प्रवाह को ध्यान से रखकर निर्धारित किया जाता है।

**airles** *ऍर्ल्ज* *n.* earnest money. पेशगी रकम, बयाना।

**airless** *ऍयरलस* *n.* without fresh air. स्वच्छ वायु का न होना।

**air line** *ऍयर लाइन* *n.* the shortest distance between two points on the earth's surface; a regular route travelled by an aircraft carrying passengers. धरातल पर दो नुक्तों का सबसे छोटा फ़ासला; वह निश्चित हवाई मार्ग जिसके द्वारा यात्री हवाई-जहाज़ द्वारा एक जगह से दूसरी जगह ले जाए जाते हैं।

**airmail** *ऍयर मेल* *n.* mail carried by airplane. हवाई डाक, वह पत्र जो हवाई जहाज़ द्वारा पहुँचाए जाते हैं।

**airman** *ऍयरमैन* *n.* a person who is occupied with the navigation or in piloting of aeroplane. हवाई जहाज़ चलाने वाला।

**air marshal** *ऍयर मार्शल* *n.* an officer of the airforce ranking with the rank of vice-admiral of the navy. वायु सेना

का यह पदाधिकारी जिसका पद नौ-सेना के वाइस-एडमिरल के बराबर होता है।

**air mass** एयर मास *n.* any extensive surface of earth having uniform conditions or temperature. पृथ्वी का वह बड़ा भाग जिसका मौसम एकसार हो।

**airn** ऍर्न *n.* iron. लोहा।

**airometer** ऍयरोमीटर *n.* an instrument for measuring air and its velocity. हवा अथवा उसकी गति को नापने का यन्त्र।

**air-passage** ऍयर-पैसेज *n.* one of the tubes by which air is inhaled in the lungs. सांस लेने वाली नलियां जिनके द्वारा हवा फेफड़ों तक पहुंचती है।

**air-plane** ऍयर-प्लेन a mechanically propelled heavier than air flying craft with fixed wings. हवाई जहाज़, एक ऐसा यान जो हवा से भारी होता है जिसके दो पंख लगे होते हैं और आगे एक बड़ा पंखा लगा होता है जो एक एंजिन द्वारा चलाया जाता है।

**airport** ऍयर पोर्ट *n.* a field laid out as a base for an aircraft. वह ज़मीन जो विशेषतः हवाई जहाज़ के उतरने और उड़ने के लिए बनाई गई हो।

**air post** ऍयर पोस्ट *n.* air-mail. हवाई डाक।

**air proof** ऍयरप्रूफ *n.* impenetrable by air. जिसमें से हवा न गुज़र सके।

**air pump** एयर पम्प *n.* an apparatus for drawing the air out of a vessel. एक यन्त्र जिसके द्वारा किसी बर्तन की हवा निकाली जाती है।

**air-raid** ऍयर रेड् *n.* an attack by the military aircraft. लड़ाकू वायुयान द्वारा हवाई हमला।

**air-screw** एयर-स्क्रिय *n.* a power driven propeller for use in aircraft of two blades. पंखड़ियां; हवाई जहाज़ संचालक पंखा।

**air-ship** ऍयर शिप *n.* an aerial vehicle depending on gases for floatation. ऐसे बड़े गुब्बारे जो गैस से उड़ते हैं और हवाई जहाज़ की तरह काम आते हैं।

**air speed** ऍयर स्पीड् *n.* the speed of an aeroplane. वायुयान की गति।

**air-speed meter** ऍयर स्पीड मीटर *n.* an instrument for measuring the speed of aircraft in flight एक यंत्र जिसके द्वारा हवाई-जहाज़ की गति मालूम की जाती है।

**air-stream** ऍयर-स्ट्रीम *n.* propeller of an aircraft. हवाई जहाज़ का पंखा।

**air-strip** ऍयर स्ट्रिप *n.* a strip of land prepared hurriedly for landing fighter planes. लड़ाकू वायुयान के उतरने का स्थान जो शीघ्रता में बनाया गया हो।

**airt** ऍयर्ट (*Scot.*) to guide. रास्ता दिखाना।

**air-tight** ऍयर-टाइट *adj.* not allowing air to enter or pass. हवा को अन्दर या बाहर न निकलने देने वाला।

**air-vessel** ऍयर-वेसल *n.* a breathing tube, a vessel containing air. सांस लेने की नली, कोई बर्तन जिसमें हवा भरी हो।

**air vice-marshal** ऍयर वाइस-मार्शल *n.* an officer equivalent to the rank of a major general in the army. वायु सेना का एक उच्च पदाधिकारी जिसका पद थल सेना के मेजर-जनरल के बराबर होता है।

**airway** ऍयरवे *n*, ventilating passage in mine, a passage of air. खानों में हवा आने-जाने का रास्ता; वायुयान का आने जाने का वायु मार्ग।

**airworthiness** ऍयरवर्दीनेस *n.* fit to fly. उड़ने की उपयुक्तता।

**air worthy** ऍयरवर्दी *adj.* उड़ने योग्य।

**airy** ऍयरी *adj.* pertaining to air; gay; ventilated; unsubstantial; delicate. वायु के समान, प्रसन्न चित्त, हवादार, निरर्थक, सूक्ष्म।

**Aisha** आइशाह (also spelled *Ayesha*) Mohammed's fovourite wife. पैगम्बर मोहम्मद साहब की प्रिय स्त्री।

**ait** ऍट *n.* a small island in a river or lake. झील अथवा नदी में एक छोटा द्वीप।

**aitchbone** ऍचबोन् *n.* buttock bone of an ox. बैल के कूल्हे की हड्डी।

**aith** ऍद *n.* an oath. एक शपथ।

**aits** ऍट्स *n.* (*pl.*) oats. जई।

**ajar** अजार *adv.* & *adj.* partly opened. अधखुला हुआ।

**ake** ऍक same as ache. निरन्तर पीड़ा होना।

**akene** ऍकिने *vt.* same as achene. अचैन्स

**albacore** ऍल्बाकोर *n.* a large species of tunny or fish. एक विशेष प्रकार की बड़ी मछली।

**Alban** ऍलबन ancient name of Scotland. स्काटलैंड का प्राचीन नाम।

**albata** ऍलबाटा *n.* a kind of German silver or white metal. जर्मनी में निकाली गई एक प्रकार की चांदी या सफेद धातु।

**albedo** ऍलबिडो *n.* whiteness. धौलापन; सफेदी।

**albeit** ऍलबिट *adj.* even if, notwithstanding; although it be that. अगर्चे; यद्यपि।

**albescence** ऍलबॅसेन्स् *n.* growing into whiteness. सफेदी लिये हुए; बुधिया रंग की लगने वाली।

**albescent** ऍलबॅसेन्ट *adj.* whitish. सफेदी मालूम: श्वेत रंग का।

**Albion** ऍलबियन *n.* ancient name of Britain. इंग्लिस्तान का प्राचीन नाम।

**albite** ऍलबिट *n.* white or soda felspar. श्वेतचन्द्रकान्त या सोडेनुमा एक धातु विशेष।

**albitise** ऍलबीटाइस *v. t.* to make into albite. सोडे जैसा बनाना।

**albugineous** ऍलबूजीनियस *adj.* as white as an egg or the eye. अंडश्वेत।

**album** ऍलबम *n.* a blank bound register to collect photographs, autographs, stamps etc. चित्रपोथी; टिकट, फ़ोटो चित्र, स्वहस्तलेख आदि रखने का जिल्ददार रजिस्टर।

**albumen** ऍलबूमन् *n.* a thick white substance as in the egg; a nutritive substance found in seeds. अंडे की सफेदी; बीजसंवर्धक श्वेतकल्क।

**albumin** ऍलमिन *n.* varios kinds of protein. कई प्रकार के रसायनिक तत्व; प्रोटीन की कई क़िस्में।

**albuminate** ऍलबूमिनेट *n.* alkali com-

लेना; मुंह फाड़ना; मुंह बनाना।

**a'lacarte** ऍलाकार (*Fr.*) by the bill f fare. बीजक (बिल्टी) के अनुसार।

**alack** ऍलैक *interj.* exclamation denoting regret.. वेदनासूचक अव्यय; हाय! ओह!

**alacrious** ऍलाक्रयस *adj.* ready; prompt. उत्सुक; तत्पर; उद्यत; शीघ्र; यथासमय।

**alacrity** ऍलाक्रटी *n.* briskness; cheerfulness; readiness; promptitude. तीव्रता; प्रसन्नता: उत्सकता: शीघ्रता।

**ala-mode** ऍ-ला-मोड (*Fr.*) in the fashion; fashionable. प्रचलन में; फैशनेबिल; शृंगारपूर्ण।

**alalia** ऍलेलिया *n.* loss of speech. जबान बन्द होना; मूकत्व।

**alamort** ऍलामार्ट *adj.* half-dead, depressed. अधमरा, निरुत्साहित।

**aland** ऍलैंड *adv.* on the shore. तट पर।

**alang** ऍलैंग a rough grass. मोटे क़िस्म की घास जो मैले (Maley) देश में पाई जाती है।

**alarm** ऍलार्म *n.* summons to arms, warning of danger, a sudden surprise, a mechanical device to awaken from sleep. युद्ध की चेतावनी देना, खतरे की घंटी, भयध्वनि (आशंका), भोंपू या निद्रा से जगाने का यन्त्र।

**albuminous** ऍलबूमिनस *adj.* containing albumen. श्वेतकल्कमय।

**albuminuria** ऍलबूमिनूरिया *n.* the urine containing albumen. शुभ्रामिन मूत्र।

**alburnum** ऍलबर्नम *n.* a kind of soft white wood; sap-wood. शुभ्रकाष्ठ।

**Alcaic** ऍलकाइक *adj.* pertaining to the Greek lyric poet Alkaios (600 B. C.) or the metre invented by him. ग्रीस का (ईसा से ६०० वर्ष पूर्व) गीत लेखक कवि अलकायो नाम का, उसी के नाम पर प्रचलित अंग्रेजी या ग्रीक छंद।

**alcaide** ऍलकीदा *n.* (also spelled *alcayde*)

**alcalde** ऍलकालदा *n.* a judge in Spain. स्पेन देश का न्यायाधीश।

**alcatras** ऍलकेट्रास *n.* water birds; as the pelican: gannet; albatross. जलपक्षी; जैसे जल मुर्गाबी; जलचिड़िया आदि।

**alchemical** ऍलकेमिकल *adj.* like alchemy. रसायनविद्या से सम्बन्धित, रसायनिक गुण वाली।

**alchemize** ऍलकेमिज़ *v. t.* to transmute (other metals) as by alchemy. धातु-परिवर्तन किया।

**alchemy** ऍलकेमी *n.* the science of chemistry prevalent in middle ages and especially given to pursuit of transmuting other basic metals into gold. मध्यवर्ती युगों में प्रचलित रसायनविद्या जिसके द्वारा रससिद्ध निम्नतर धातुओं को सोने में परिवर्तित करने के प्रयोग करते थे, रससिद्धि।

**alcohol** ऍलकोहल *n.* pure spirit of wine. आसव, मद्यसार, सुरा।

**alcoholic** ऍलकोहलिक *adj.* like alcohol, or one given to excessive drinking. मद्यसार सम्बन्धी, मद्यिक।

**alcoholise** ऍलकोहलाइज *v. t.* to change or saturate with alcohol. मद्यसार में परिशित, करना या पूर्ण घोल तैयार करना।

**alcoholist** ऍलकोहलिस्ट *n.* one given to excessive drinking. मद्यप, मद्य के नशे में चूर रहने वाला।

**alcoholometer** ऍलकोहलोमीटर *n.* an ins-

trument for measuring alcoholic proportion in spirits. मद्यसार मापक।

**Alcoran** अॅलकोरान *n.* the Koran; a sacred book of Mohammedans. मुसलमानों की धार्मिक पुस्तक; कुरानेमजीद।

**alcyonarian** अॅलसीयोनेरियन *adj.* of the same order as red coral and organ pipe coral. मूंगे के कीड़े की भांति के।

**alder** आलडर *n.* tree related to birch of the genus alnus. बर्च और ऐलनस जाति से सम्बन्धित एक वृक्ष।

**alder-fly** आलडर-फ्लाइ *n.* a kind of river side insect. नदी तट पर पाई जाने वाली एक प्रकार की तंतु वाली मक्खी।

**aldermanic** आलडरमेनिक *adj.* having the qualities of an alderman. नगराध्यक्ष जैसे गुण वाला।

**aldermanity** आलडरमेनिटी *n.* नगराध्यक्षता।

**aldermanlike** आलडरमॅनलाइक *adj.* (also *aldermanly.*) नगराध्यक्ष जैसा।

**ale-wife** एल-वाइफ *n.* (*pl. ale-wives*) a woman who sells ale. जो औरत मदिरा बेचती हो।

**alee** अॅली *adv.* towards the lee-side. जलपोत की उस ओर जिस दिशा में पवन बह रही हो।

**alegge** अॅलेज *v. t.* allay. शान्त करना।

**alength** अलेन्थ *adv.* at full length. पूरा लम्बान; पूर्ण लम्बाई।

**alepine** अॅलपाइन *n.* wool and silk mixed fabric. ऊन और सिल्क मिलाकर बनाया हुआ कपड़ा या वस्त्र।

**alerce** अॅलर्स *n.* the wood obtained from sandarac-tree. एक प्रकार की लकड़ी।

**alert** अॅलर्ट *adj.* watchful; vigilant; wide-awake. जागरूक; दक्ष; सावधान।
*alert on the*: also *alert upon the*: wakefully attentive. जागरूकता से तत्पर।

**aleurites** अॅलूरिट्स *n.* plants of the aleurites (spurge family) abounding in tung oil and candlenut. अलूरिटिस जाति के पौधे जिनमें एक प्रकार का तेल पाया जाता है; अखरोट; अक्षोट।

**alevin** अॅलीवन *n.* a yong salmon fish. सालमन जाति की एक छोटी मछली।

**alga** अॅलगा *n.* (*pl. algae*) a sea weed (s). जलशैवाल; क्षुद्र वनस्पति जो जल में पाई जाती है।

**algarroba** अॅलगरोबा *n.* a kind of carob genus. एक प्रकार का फल जो अरब देशों में बहुतायत से पाया जाता है।

**algate** अॅलगेट *adv.* nevertheless. तथापि; सदैव; हर प्रकार से।

**algebraist** अॅलजेबरिस्ट *n.* one who is skilled in algebra. बीजगणित में निपुण मनुष्य।

**algebric** अॅलजबरिक *adj.* (also *algebrical*) pertaining to symbols used in algebra. बीजगणित सम्बन्धी।

**algidity** अॅलजिडिटी *n.* such cold. ऐसी ठंड।

**algin** अॅलजिन *n.* sodium alginate. जलशैवाल के रस से प्राप्त एक मिश्रित एक गोंद जैसा तरल पदार्थ।

**Algol** अॅलगाल *n.* a changing star in the constellation. ययातिराशिगत; एकतारा।

**algologist** अॅलगालाजिस्ट *n.* one well-versed in phycology. जल शैवाल विशेषज्ञ।

**Algonkin** ॲलगांकिन (also *Algonquin*; *Algonkian*). same as *Algonquian*.

**algorism** ॲलगारिज़्म *n.* Arabic system of notation. अरब देश में प्रचलित गणित का रूप।

**alguacil** ॲलग्वासिल *n.* (also *alguazil*) Spanish warrant officer. स्पेन का एक पुलिस अधिकारी।

**alhagi** अॅलहाजी *n.* desert shrub. जवासा रेगिस्तान की एक झाड़ी का नाम।

**alhambresque** अॅलहम्ब्रेस्क *adj.* like the palaces of moorish kings. हब्शी राजाओं के महल जैसा।

**alias** एलियास *n.* (*pl. aliases*) an assumed name. उपनाम, कल्पित नाम; उर्फ।

**alicant** अलीकांत *n.* a kind of wine made in Spain, near Alicant. स्पेन में अलीकेंत स्थान पर बनी एक प्रकार की सुरा।

**alien** एलियन *adj.* & *n.* related to something else; incompatible; belonging to some foreign country. भिन्न स्वभाव वाला; विरुद्ध; परदेशी।

**alienate** ऐलीनेट *v. t.* to transfer anything as ownership, to estrange. कोई चीज बदलना या अलग करना; पराधीन करना।

**alienation** एलीनेशन *n.* estrangement; transfer of ownership. हटाना सम्पत्ति से अलग करना।

**aliened** एलिंड *adj.* estranged; made

alien. हटाया गया; परदेशी बनाया गया।

**alighted** स्लाइटेड *past tense* (also *alit*) dismounted; descended. घोड़े से उतरा; नीचे उतरा।

**align** अॅलाइन *v. t.* (also *aline*) to arrange in a line; to arrange troops in a line. पंक्तिबद्ध करना; सैनानियों को पंक्ति में खड़ा करना।

**aliment** अॅलीमेन्ट *n.* support, nourishment. आश्रय; पुष्टिकर आहार।

**alimental** अॅलीमेन्टल *adj.* related with the function of nutrition. पुष्टिकर खाद्य से सम्बन्धित।

**alimentary** अॅलीमेन्ट्री *adj.* nutritive, nourishing. पुष्टिकर; बलवर्धक।

**alimentary canal** अॅलीमेन्ट्री कॅनाल the whole passage beginning from mouth to anus. मुख से आरम्भ होकर गुदा तक भोजन लेजाकर पचाने वाली नली।

**aliphatic** अॅलीफॅटिक *adj.* fatty. चिकनाई; स्निग्ध पदार्थ।

**alkalescency** अॅलकलीसेन्सी *n.* having alkali. क्षारत्य।

**alkalescent** अॅलकलीसेन्ट *adj.* somewhat alkaline. कुछ क्षार लिए हुए।

**alkalify** अॅलकलीफाई *v. t.* & *v. i.* to refine or coat with alkali. क्षार से शुद्ध करना या साफ़ करना।

**alkalimeter** अॅलकालीमीटर *n.* an instrument used in measuring alkali concentration. पदार्थों में क्षार की मात्रा मापने का यन्त्र।

**alkalinity** अॅलकलिनिटी *n.* having alkaline properties. क्षारयुक्त गुण वाला।

**all** ऑल *adj.* whole; entire; the highest possible. तमाम, सकल; सम्पूर्ण, जो सम्पूर्ण तथा सम्भव है।
*all there* : in perfect senses. पूरी तौर से चेतस होना।

**allay** अॅले *v. t.* to adultrate. मिलावट करना।

**allayer** अॅलेयर *n.* one who adultrates. मिलावट करने वाला।

**allaying** अॅलेइङ्ग *n.* the act of adultration मिलावट करने का काम।

**allayment** अॅलेमेन्ट *n.* adultration. मिलावट।

**all-cheering** आल-चियरिङ्ग *adj.* pleasing every body. जो सबको प्रसन्न करे।

**all-day** आल-डे *adj.* lasting throughout — the day. जो पूरे दिन चले।

**allegiance** अॅलीजेयन्स *n.* duty owed by a subject to his government; loyalty. अपनी सरकार के प्रति राजभक्ति; वफ़ादारी।

**allegiant** अॅलीजेयन्ट *adj.* & *n.* one who owes allegiance. वफ़ादार; राज भक्त।

**allegory** अॅलेगरी *n.* (*pl. allegories*) symbolical narration or representation. काव्य में लाक्षणिक वर्णन; रूपक।

**allegretto** अॅलेगरटो *adj.* some what briskly. कुछ कुछ चपलता; तीव्रता।

**allelomorphic** अॅलीलोमॉर्फिक *adj.* related with certain types of germs. एक विशेष प्रकार के कीटाणुओं से सम्बन्धित।

**allemande** अॅलमॉण्ड *n.* a kind of Swabian or German dance. एक प्रकार का पश्चिमी नृत्य।

**all-ending** ऑल-एन्डइंग सब को समाप्त करने वाला।

**allergen** अॅलेर्जन *adj.* any substance that causes such a reaction. कोई भी पदार्थ जो ऐसी स्थिति उत्पन्न करे।

**allergic** अॅलेर्जिक *adj.* related with abnormal sensitivity. जिसका सम्बन्ध अत्यधिक अनुभूति से हो।

**alleviation** अॅलीवेशन *n.* mitigation. कमी; घटाव।

**alleviator** अॅलीविटर *n.* that which alleviates. जो ऊपर उठाये; लिफ़्ट।

**allied** अॅलाइड *adj.* such powers as are joined in league. जो शक्तियें आपस में गुटबन्दी किये हों।

**alligation** अॅलीगेशन *n.* gathering together इकट्ठा बँधा हुआ।

**all-in** आल-इन all embracing. जिसमें सब समा जाये।

**alliterate** अॅलीट्रेट *v. t.* to start with the same sound. अभिन्न ध्वनि या शब्द से आरम्भ करना।

**alliteration** अॅलीट्रेशन *n.* recurrence of same words or sounds at intervals. अनुप्रास।

**allo** एलो as a prefix; other. प्रत्यय के रूप में प्रयोग होता है; दूसरा।

**allopathic** अॅलोपैथिक *adj.* related with alopathy. जिसका सम्बन्ध एलोपैथी से हो।

**allopathy** अॅलोपैथी *n.* a western system of medicine. पाश्चात्य चिकित्सा प्रणाली; एलोपैथी।

**allot** ॲलॉट *v. t.* to apportion. बांटना; भाग करना; देना, विभक्त करना।
**allotment** ॲलॉटमेन्ट *n.* the act of allotting or dividing, the share allotted. बटवारा, विभाग, बांटा हुआ भाग।
**allottery** ॲलॉट्री *n.* a portion allotted. जिसको बांटकर भाग दिया गया हो।
**all-out** ऑल-आउट fully exhausted. पूर्णतया समाप्त होना।
**all-over** omnipresent. सर्वव्यापक।
**all over with** ऑल ओवर विद done with. समाप्त; खलास।
**All powerful** आल पावरफुल omnipotent. सर्वशक्तिमान।
**allotrimorphic** ॲलाट्रीमारफ़िक certain substances having internal crystalline properties. कुछ ऐसे पदार्थ जिनके शोधन पर उनके गुण बदल जाते हैं।
**allotrópic** ॲलाट्रापिक *adj.* having the qualities of allotropy. वह तत्त्व जिनमें कारबन के जैसे गुण हों।
**allow** ॲलॉउ *v. t.* to grant; to give, to permit; to approve. मंजूर करना; देना; आज्ञा देना; मान्यता देना।
**allowable** ॲलाउएबल *adj.* that may be allowed; permissible. जिसको मान्यता दी जा सके; मानने योग्य।
**allowably** ॲलाउबली *adv.* मान्यता देने की पद्धति।
**allowance** ॲलाउनस *n.* that which is given; permission; approbation; discount. भत्ता; जो दिया जाय; मान्यता देना; स्वीकृति; कटौती।
**allowed** ॲलाउड *adj.* acknowledged; permitted. ज्ञापित हुआ; आज्ञा लिया हुआ।
**allowedly** ॲलाउडली *adv.* admittedly. वास्तव में (जिसको मान्यता मिली हो)।
**alloy** ॲलाय *n.* inferior ingredients mixed with silver or gold खोट; सोने या चांदी की चीजों में खोट की मिलावट।
**all right** आल राइट बिलकुल ठीक, हां।
**all-ruling** -रूलिंग *adj.* ruling on all. सब पर प्रभुता करने वाला।
**all-seeing** -सीइंग *adj.* seeing all. सर्वद्रष्टा।
**all-seer** -सीयर *n.* one who sees all. सर्वद्रष्टा।
**all-star** -स्टार *adj.* a series of stars. उडगन माला।
**all-telling** -टेलिंग *adj.* telling everything. सब कुछ कहने में समर्थ।
**all-thing** -थिंग *adv.* every way. हर ओर।
**all-up** -अप *n.* total weight of load in aircrafts. लदे हुए वायुयानों का पूर्ण भार।
**allude** ॲल्यूड *v. t.* to make an indirect reference. प्रकारान्तर से उल्लेख करना।
**allusively** ॲलुसिवली *adv.* प्रकारान्तर से।
**allusiveness** ॲलुसिवनस *n.* mentioned allusively. जिसका प्रकारान्तर से वर्णन हुआ।
**alluvial** ॲलुवियल *adj.* deposited by flood water. कच्छ; बाढ़ के पानी द्वारा जमा हुआ।
**alluvium** ॲलुवियम *n.* deposits transported and laid by river or flood. नदी या बाढ़ द्वारा लाकर छोड़ी हुई मिट्टी।
**alma (h)** ॲलमा (ह) a dancing girl of Egypt. मिस्र देश की नर्तकी।
**alma** ॲलमा *n.* essence of something; soul. निचोड़; सार; आत्मा।
**Almagest** ॲलमजॅस्ट *n.* a great work by astronomer Ptolemy. ईसा से १५० वर्ष पूर्व मिस्र देश के एक महान ज्योतिषी टोलमें की लिखित पुस्तक।
**Almain** ॲलमान *n.* German. जर्मन।
**almanac** आलमनक *n.* an annual calender showing months, weeks and days. पंचांग, जन्त्री।
**almandine** आलमनडिन *n.* a precious red colour mineral. लाल मणी।
**almanographer** आलमेनोग्राफर *n.* one who prepares an almanac. पंचाङ्ग रचने वाला।
**Almany** आलमेनी Germany. जर्मनी।
**Almighty** आलमाइटी *adj.* invincibly powerful; omnipotent. सर्वशक्तिमान। *The almighty* : God. सर्वशक्तिमान् प्रभु (ईश्वर)।
**almond** आलमंड *n.* a fruit of the almond tree. बादाम; बादाम का फल।
**almond-oil** oil pressed from the almond kernel. बादाम रोगन।
**almond-tree** on which almond fruit grows. बादाम का पेड़।
**almonry** आमनरी *n.* a place where alms are distributed. वह स्थान जहां पर सदाव्रत दान खुला हो।
**almost** आलमोस्ट *adv.* & *adj.* nearly; quite nearly. प्राय; लगभग।
**alms-deed** *n.* a deed of charity. भिक्षा के निमित्त किया गया दया का कार्य।

**alms-dish** *n.* a dish for taking charity. दानपात्र, भिक्षापात्र ।
**alms-drink** *n.* a part left ofter drinking for charitable purpose. पेय से दान के निमित्त छोड़ा गया भाग ।
**alms-man** *n.* a man living on alms. भिक्षावृत्ति करने वाला पुरुष ।
**alms-woman** *n.* a woman living on alms. भिक्षावृत्ति करने वाली स्त्री ।
**aloe** अॅलो *n.* a kind of plant used in medicines having bitter juice. बोल, मुसब्बर ।
**aloft** अॅलोफ्ट *adv.* upward; above; on the top; at the opex of the mast. ऊपर; ऊपर की ओर; मस्तूल की चोटी पर ।
**alogical** अॅलाजीकल *adj.* outside the realm of logic. तर्कशास्त्र की सीमा के बाहर ।
**alone** अॅलोन *adj.* without anybody in company; solitary; single. बिना किसी के साथ; अकेला; स्वयं एक ।
**aloneness** *n.* a situation when one is solitary. निर्जनता की स्थिति ।
**along** अॅलांग *adv.* & *prep.* lengthwise; throughout; from this end to that. लंबाई के रुख; साथ साथ; इस छोर से उस छोर तक ।
**along side** side by side. पास पास मिले ।
**along with** in company with. साथ साथ; साथ में हमजोली बनकर ।
**aloofness** अॅलूफनेस *n.* avoidance from sympathy. बेरुखी अख्तयार करना, पृथक्त्व ।
**alopecia** अॅलोपीसिया *n.* baldness. गंज; गंजापन; अकचता ।
**alow** अॅलो *adv.* down below. नीचे स्थान में ।
**alpeen** अॅलपिन *n.* a thick stick. डंडा ।
**Alpine** अॅल्पाइन *adj.* growing the top of mountains. पर्वतों के शिखरों पर उगने वाला ।
**alpha** अॅल्फा *n.* the first letter of the Greak alphabet (A), the beginning. यूनानी वर्णमाला का प्रथम अक्षर; आदिकाल ।
**alpha particle** *n.* अणु किरणों और रेडियम से दूषित कण ।
**alphabet** अल्फाबेट *n.* the albhabets of a language; first elements. वर्णमाला, प्रथम तत्व ।
**alphabetic** ऍल्फाबेटिक *adj.* relating to the order of an alphabet. वर्णमाला से सम्बन्धित ।
**alphonsine** ऍल्फॉसिन *adj.* a method of astrological calculations. and tables. कैस्टिल देश के राजा से सम्बन्धित या उसी की चलाई हुई एक प्रकार की ज्योतिष प्रणाली से ।
**already** ऑलरेडी *adj.* previously; by the given time in question. पहले से; उस समय से ।
**Alsirat** अॅलसीरट a bridge across Hell and Heaven described in the Mohammedan reiligious books. मुसलमानों की धार्मिक पुस्तकों-हदीसों में वर्णित बीच नरक में बना एक पुल जो स्वर्ग को मिलाता है ।
**also** आल्सो *adv.* & *conj.* likewise, in addition to. इस प्रकार या रूप से; सिवाय ।
**alt** आॅल्ट *n.* halt or stay, rest. विश्राम; ठहरने का स्थान ।
**altaltissimo** आलटालटिसमो *n.* the highest summit. उच्चतम शिखर, सबसे ऊँची चोटी ।
**altar** आल्टर *n.* a raised platform used for sacrifice or offering. वेदी; बलिदान स्थल ।
**altarage** आल्टरेज *n.* offerings made upon the altar and accounted for by the priest. देवी देवता के निमित्त चढ़ाया हुआ प्रसाद हवि; आहुति ।
**altar-cloth** *n.* a cloth to cover the altar. वेदी को ढकने वाला कपड़ा ।
**altar-stone** *n.* a stone serving as a raised platform. वेदी की शिला ।
**alter** अल्टर *v. t.* to alter; to differentiate; to modify. बदलना (रद्दोबदल करना) ।
**alterability** आल्टरेबिलिटी *n.* scope of alteration, परिवर्तन की क्षमता होना ।
**alteration** आल्टरेशन *n.* change. रद्दो-बदल; परिवर्तन ।
**alterative** *adj.* आल्टरेटिव having power to alter. परिवर्तन करने की शक्ति वाला ।
**alterity** आल्टरिटी *n.* an altered situation. परिवर्तित स्थिति ।
**altercate** आल्टरकेट *v. t.* to wrangle. वाद-विवाद करना; झगड़ा करना ।
**altercation** आल्टरकेशन *n.* heated discussion. वाग्युद्ध (झगड़ा) ।
**altered** आल्टर्ड *adj.* modified; altered. परिवर्तित; तबदील (बदला) हुआ ।
**alternate** आल्टरनेट *v. t.* to cause by turns; to interchange. नम्बर वार करना;

स्वेच्छा से आपस में बदलना।
**alternately** *आल्टरनेटली adv.* reciprocally. बारी बारी से।
**alternation** *आल्टरनेशन n.* interchange. परिवर्तन।
**alternatively** *आल्टरनेटिव्ली adv.* क्रमागत; क्रम रूप से।
**alternator** *आल्टरनेटर n.* a dynamo that generates alternating current. बिजली उत्पन्न करने का यन्त्र।
**althorn** *आल्थोर्न n.* a kind of musical pipe. तुरई भोंपू की भांति का एक लम्बा मुड़ा हुआ वाद्य यन्त्र।
**although** *आल्दो conj.* although; notwithstanding; supposing that. यदि यद्यपि: अगरचे; ऐसा मान कर।
**altisonant** *आल्टीसेनेन्ट adj.* a high sounding. बड़ बोल; ऊँची ध्वनि से।
**altitude** *आल्टिट्यूड n.* height; elevation, a high point. ऊँचाई; ऊंचाई पर उन्नत अंश।
**altitudinal** *आल्टेट्यूडिनल adj.* concerned with altitude. ऊंचाई सम्बन्धी।
**altitudinarian** *आल्टेट्यूडिनेरियन n.* one concerned with loftiness. जिसका सम्बन्ध ऊंचाई से रहता हो; ऊंचाई मापने वाला।
**altitudinous** *आल्टेट्यूडिनस adj.* high. ऊंचा।
**altogether** *आल्टुगेदर adv.* wholly; completely; entirely; in total. सर्वथा: सम्पूर्ण रूप से; पूर्णतया; कुल जमा में।
**alto-rilevo** *आल्टो-रेल्यावो n.* sculptured in high relief. अधिक उभार दे कर तराशा हुआ।
**altricial** *अल्ट्रिशल adj.* related to birds whose youngsare hatched immaturely. ऐसे पक्षियों में सम्बन्धित जिसके बच्चे बहुत कच्चेपन से सेहे जाते हैं।
**altruistic** *आलट्रूइस्टिक adj.* full of consideration. परोपकारी सिद्धान्तों से परिपूर्ण।
**altruistically** *आलट्रूस्टिकली adv.* in an altruistic way. सिद्धान्त में परोपकार रूप से।
**altum silentium** *आॅलटम साइलनडम्* perfect silence. पूर्णशान्ति।
**aludel** *अॅलूडल n.* a kind of pot. एक प्रकार का बर्तन, भबका (वाष्पयन्त्र) जो वाष्प खींचने के काम आता है।
**alum** *अॅलम n.* variety of mineral salt. फिटकरी।
**alumina** *अॅलूमिना n.* an oxide of aluminium. अलूमीनियम (एक हलकी सफेद धातु) का आक्साइड।
**aluminate** *अॅलूमीनेट n.* acid of aluminium oxide. अलूमीनियम आक्साइड का तेजाब।
**aluminium** *अॅलमीनियम n.* a kind of light silvery metal. एक प्रकार की हलकी सफेद रंग की धातु (अलूमीनियम)।
**aluminium-bronze** *अॅलूमीनियम-ब्रांज n.* अलूमीनियम और तांबा मिश्रित एक प्रकार की धातु।
**aluminous** *अॅलूमीनस adj.* contai ing alum. फिटकिरी की प्रकृति (गुण) वाला।
**alumna** *अॅलमना n. (pl. alumnae)* a woman graduate. स्नातिका; उपाधि-प्राप्त स्त्री।
**alumnus** *अॅलमनस n. (pl. alumni)* a pupil. विद्यार्थी।
**alumroot** *अॅलुमरूट n.* a kind of American plant. एक प्रकार का अमरीकी पौधा। का पत्थर।
**alunite** *अॅलूनाइट n.* alum stone. फिटकिरी का पत्थर।
**alure** *अॅल्योर n.* a passage behind battlement. सफील (फसील) के ऊपरी भाग पर चलने का रास्ता।
**alveolar** *अॅलवियर adj.* concerned with an alveous. छोटे गड्ढे या छिद्र से संबन्धित।
**alvealar-arch** -आर्च-जबाड़ा।
**alveolate** *अॅलवियलेट adj.* set in an alveous. छिद्र में फंसा (लगा), मधुमक्खी जैसा।
**alveole** *अॅलवियल h.* an alveous. ऐसा छिद्र।
**alvine** *अॅलविन adj.* pertaining to the belly. पेट या आंतों से संबन्धित।
**alway** *आलवे adv.* always; through all occasions. सर्वदा; हर एक अवसर पर।
**always** *आलवेज adv.* ever; continually. सदैव; लगातार।
**am** *अॅम* first person singular of the verb *to be*. हूँ।
**amabilis insania** *अॅमेबिलिस इनसेनिया (L.)* a mild madness. थोड़ा थोड़ा उन्माद।
**a majori ad minus** *(L.)* from the bigger to the lesser. बड़े से छोटे तक।
**amalgam** *अॅमलगम n.* an intimate mixture of mercury with other metal. पारे से मिलाई हुई धातु।
**amalgamation** *n.* a mixture or blending. ऐसा मिश्रित; या मिलाव।
**Amalthaea** *अॅमेल्थिया* the name of the goat that suckled Zeus. अमलथिया नाम की बकरी जिसने यूनानी देवता जीयस को अपना

दुग्धपान कराया।
**amanuensis** ऍमेनूएन्सेस *n.* one who copies or writes to dictation. लिपिक या इमला लिखने वाला; दस्तावेज लिखने वाला।
**amaranth** ऍमरेन्थ *n.* a never fading flower bearing rich colours. अमन्द मधुरा अम्लान पुष्प; महासहा का फूल।
**amari aliquid** (*L.*) slightly bitter. कुछकुछ कड़ुआ।
**amaryllis** ऍमेरिलिस *n.* a kind of lily of belladona genus. बैलाडोना जाति की एक कुसुदनी (पुष्प)।
**amassable** *adj.* ढेर लगाने योग्य।
**amassed** *adj.* accumulated. इकट्ठा किया हुआ।
**amassment** *n.* accumulation. ढेर; संग्रह।
**amateur** ऍमेचर *n.* one who cultivates an art, game etc. for one's hobby's sake; opposite to professional. कलाकौतुक; अवैतनिक; अनुयायी।
**amateurish** *adj.* unskilled. जो किसी विषय में सुयोग्य (निपुण) न हो।
**amateurship** ऍमेचयरशिप *n.* किसी विषय को कलाप्रेमी की भांति ग्रहण करना।
**amative** ऍमेटिव *adj.* amorous; inclined. शृंगारप्रिय; वासना की ओर झुका हुआ।
**amatol** ऍमेटोल *n.* a kind of high explosive. विस्फोटक पदार्थ; एक प्रकार की जल्दी फटने वाली बारूद।
**amatory** ऍमेटोरी *adj.* amorous; expressive of love. शृंगार का भाव उत्पन्न करने वाला; प्रेम का भाव दिखलाने वाला।
**amatorial** ऍमेटोरियल *adj.* pertaining to a lover. प्रेमी सम्बन्धित।
**amaze** ऍमेज *v. t.* to confound with astonishment. चकित करना; विस्मय में डालना।
**amazedly** ऍमेज्डली *adv.* चकित रूप से।
**amazedness** ऍमेज्डनेस *n.* विस्मय।
**amazement** ऍमेजमेंट *n.* astonishment; bewilderment. आश्चर्य; घबराहट।
**amazing** ऍमेज़िंग *adj.* exciting amazement or surprise. आश्चर्यजनक; अद्भुत; विस्मयकारी।
**ambages** ऍमबेजीज *n.* (*pl.*) round-about sayings, windings वक्रोक्तियां किसी बात को घुमा फिरा कर कहना।
**ambagitory** ऍमबेजिटरी *adj.* full of windings. वक्रोक्तिपूर्ण।
**amban** ऍमबान *n.* a Chinese resident official. चीन देश का एक अफसर।
**ambassador** ऍमबेसेडर a minister (diplomatic) of the highest order. उच्चतम पदाधिकारी (कूटनीतिक) मंत्री; राजदूत।
**ambassadress** ऍमबेसेड्रेस (*fem.*) राजदूत के पद पर काम करने वाली स्त्री; राजदूत की पत्नी।
**ambassadorial** ऍमबेसेडोरियल *adj.* of an ambessador. राजदूत सम्बन्धी।
**ambassadorship** ऍमबेसेडरशिप *n.* post of an ambassador. राजदूत का पद।
**ambassy** ऍमबेसी *n.* an office of the ambassador. राजदूत का कार्यालय; दूतावास।
**ambassador extraordinary** ऍमबेसेडर-एक्स्ट्राआर्डीनरी *n.* a representative sent on a special occasion. विशेष अवसर पर भेजा गया प्रतिनिधि; राजदूत।
**amber** ऍम्बर *n.* a kind of yellow fossil resin. अम्बर; तृणमणि।
**amberous** ऍम्बरस *adj.* having qualities of amber, amber-hued. अम्बर के गुण वाला, रंग रूप जैसा।
**ambidexterity** ऍम्बेडेरिटी *n.* double dealing. छलछिद्र पूर्ण [illegible]ार।
**ambient** ऍमबिएन्ट *adj.* & *n.* surrounding, investing; that which surrounds, as the air or sky. व्यापक; चारों ओर रहने वाला जो व्यापक हो (सर्वव्यापक) जैसे, वायु व्योम, आदि।
**ambiguously** ऍमबिगुअस *adv.* equivocally; indistinctly; obscurely. अस्पष्ट रूप से; छुपे रूप से; संदिग्ध रूप में।
**ambit** ऍमबिट *n.* extent; scope; limit; bounds. विस्तार; सीमा; हद; मण्डल।
**ambition** ऍमबीशन *n.* ardent aspiration; keen desire. सफलता प्राप्त करने के निमित्ति उत्कट लालसा; अभिलाषा; आकांक्षा।
**ambitious** ऍमबीशिस *adj.* strongly desirous of power. शक्ति संगठन (ताकत) की अधिक लालसा।
**ambitiousness** ऍमबीटयसनेस *n.* strong desire. तीव्र लालसा; अभिलाषा।
**ambivalence** ऍम्बाइवेलेन्स *n.* coexistence of opposing emotional reactions in one person. एक वस्तु विशेष की ओर दो प्रकार के भिन्न स्वभावों का एक चित्त में होना।
**amble** ऍम्बल *v.t.* to move without jolts or jerks, to ride an ambling horse, to move at an easy or smooth pace. आहिस्ता-आहिस्ता चलना; मंथर गति से चलना जैसे घोड़ा आदि, आनन्ददायक गति से बढ़ना।

**ambler** *अॅम्बलर n.* one who moves at an ambling pace. जो मंथर (धीमी) गति से चले।

**amblyopia** *ॲम्ब्लीओपिया n.* weekness of sight. दृष्टि (बीनाई) की कमजोरी।

**ambo** *ॲम्बो n.* a pulpit or reading-book in early Christian Churches. प्राचीन-काल के गिरजाघरों में पाई जानेवाली एक वेदी या पाठ करने की चौकी।

**ambrosian** *ॲम्ब्रोसियन adj.* immortal or heavenly; like ambrosia. अमृततुल्य; स्वर्गीय या अमर।

लगामा; हार; भाग्यहीनता।

**ambulance** *ॲम्बूलेन्स n.* a mobile van for the sick or injured, a hospital on wheels. रोगियों और घायलों को ले जाने वाली चलती फिरती गाड़ी; चलता फिरता फौजी अस्पताल।

**ambulant** *ॲम्बूलेन्ट adj.* moving from here and there. इधर उधर घूमने वाला।

**ambulate** *ॲम्बूलेट v. t.* to walk about. इधर उधर घूमना।

**ambulation** *ॲम्बूलेशन n.* a wheel used for measuring road. सड़क मापने का यन्त्र (पहिया)।

**ambulator** *ॲम्बुलेटर n.* a walker. घुमक्कड़; घूमने फिरने वाला।

**ambuscado** *ॲम्बुसकेडो n.* an ambuscade. आक्रमण करने के लिये उपयुक्त घात में बैठने का स्थान।

**ambustion** *ॲम्बशन n.* a burn or boil. छाला; फफोला।

**ame de boue** *ॲम डी बौए (Fr.)* a low-minded soul. नीच प्रकृति का मनुष्य।

**amelanchier** *ॲमीलेन्किर n.* the rose of shadbush genus. एक प्रकार का गुलाब का फूल।

**amelioration** *ॲमीलियोरेशन n.* improvement, सुधार (उन्नति)।

**amenable** *ॲमनेबल adj.* liable to; that may be readily won over. संभावना होना; जिसको सहज ही वश में किया जा सके।

**amenableness** *ॲमनेबिलनेस n.* उत्तरदायित्व।

**amenably** *ॲमनेबली adv.* किसी और के अधिकार या वश से।

**amenage** *ॲमनेज v. t.* to tame. सधाना जैसे जंगली पशु पक्षियों को।

**amenaunce** *ॲमनॉन्स n.* bearing. लिये हुए (उत्तरदायित्व के साथ)।

**amendable** *ॲमेण्डेबल adj.* which may be amended. जिसमें सुधार किया जा सके।

**amendatory** *ॲमेण्डेट्री adj.* corrective. सुधारने (शोधने) योग्य।

**amende** *ॲमेण्डी (Fr.) n.* a penalty; fine. दंड; जुर्माना।

**amender** *ॲमेण्डर n.* a correction; an improvement. सुधरा रूप; उन्नत रूप।

**amends** *ॲमेन्ड्स n. (pl.)* compensation; reparation. मुआवजा, प्रतिफल।

**amene** *ऍमन adj.* pleasant. रम्य।

**amenity** *ऍमनिटी n.* a pleasing way, feature, object, situation; civility. (सहूलियत) सुहावना रूप, वस्तु, स्थिति; नागरिकता की समझ।

**a mensa et tora** *ॲमेनसा एट टोरा (L.)* including bed and board. खाना कपड़ा मिलाकर।

**ament** *ॲमेन्ट n.* one who is mentally dull. अविकसित मस्तिष्क वाला (घन्मड)।

**amentia** *ॲमेन्शिया n.* mental deficiency. मस्तिष्क की शक्तिहीनता (दिमागी कमजोरी)।

**ame perdue** *ॲमे परड्यू (Fr.)* lost soul. निस्तेज (खिन्न) आत्मा।

**American** *ॲमेरिकन adj. & n.* pertaining to the U. S. A. a citizen of America; the English language as spoken in America. संयुक्त राज अमरीका से सम्बन्धित; अमरीका देश का निवासी, अमरीका देश में बोली जाने वाली इंग्लिश भाषा।

**Americanise** *ॲमेरिकनाइज v. t.* to make American. अमरीकी बनाना।

**American cloth** *ॲमेरिकन क्लाथ* a kind of glazed cloth. एक प्रकार का चमकदार कपड़ा।

**American Indian** *ॲमेरिकन इन्डियन n.* a member of the native race of America. अमरीका का आदि-वासी।

**American organ** *ॲमेरिकनआर्गन n.* a kind of musical instrument. एक प्रकार का मुँह से बजाने का बाजा।

**ames-ace** *ॲमस-एस* a kind of ace. एक प्रकार की इक्काई।

**ametabolic** *ॲमेटेबोलिक adj.* not transformable. अपरिवर्तनीय।

*oriental \ amethyst : adj.* a purple corundam stone. जामनी रंग की मणि जैसे नील माणिक आदि।

**amethystine** *ॲमेथिस्टिन adj.* pertaining to amethyst. जिसका सम्बन्ध बिल्लौर से हो।

**amiable** *अमीएबल adj.* inspiring friendship and love, lovable. मित्रता और प्रेम को बढ़ावा देने वाला; प्रेम करने योग्य; (सुन्दर; रमणीय)।
**amiableness** *-नेस n.* friendliness. सौजन्य; सुशीलता।
**amiably** *अमीएबली adv.* in an amiable way. प्रेम भाव से; मिलनसारी से।
**amicable** *अमीकेबल adj.* in friendly spirit. मित्रवत्; मित्रभाव से।
**amicableness** *अमीकेबलनेस n.* friendliness. मित्रत्व; सौहार्द।
**amice** *अमाइस n.* a cloak worn by priests; a kind of hood. पादरियों के पहनने का चोगा; एक प्रकार का टोपा।
**amicus curiae** *अमीकस क्यूरे (L.)* an unselfish adviser. निःस्वार्थ उपदेशक।
**amid** *अमिड prep.* among; in the middle. साथ में, मध्य में; बीच में।
**amidmost** *अमिडमोस्ट adv. & prep.* in the very middle. बिलकुल बीचोंबीच।
**amide** *अमइड n.* a derivative of ammonia. अमोनिया (नौसादर) का बना हुआ।
**amidst** *अमिड्स्ट adv. & prep.* amid. बीच के रूप से; मध्य में।
**ami de cour** *अमी दि कोर (Fr.)* a court friend. दरबार का मित्र; पूर्ण विश्वास के अयोग्य।
**Amildar** *अमिलदार n.* a revenue collector of Maharattas. मरहठाकाल का कर इकट्ठा करने वाला ओहदेदार (अमलदार)।
**amino-acid** *अमिनो-एसिड n.* a fatty acid. उद्‌जन अणु वाला एक गाढ़ा तेज़ाब।
**amino-group** *अमिनो-ग्रुप* amido group. ऐसे पदार्थ जिनमें २ भाग उद्‌जन गैस और एक भाग नाइट्रोजन गैस हो।
**Amir** *अमीर n.* the title of certain Mohammedan rulers. कुछ मुसलमानी बादशाहों की उपाधि।
**amiss** *अमिस adv. & adj. n.* wrongly; improperly; faultily: wrong; unsuitable; evil or misdeed. गलती से; ग़लत रूप से; भ्रम से; बुराई से; ग़लत; अनुपयुक्त; बुराई; शैतानियत; अनुचित कार्य।
**amissible** *अमिसिबल adj.* that may be lost. जिसके खोने की संभावना हो।
**amissibility** *अमिसीबिलिटी n.* which may be amissible. खोने योग्य।
**amissing** *अमिसिंग adj.* wanting; lost. जिसकी खोज हो, खोया हुआ।
**amity** *अमिटी n.* friendship; friendly relations; good-will. मैत्री; मित्रतापूर्ण संबन्ध, शुभचिन्ता।
**ammeter** *अमीटर n.* an instrument for measuring the force of electric currents. बिजली की धारा का वेग मापने का एक यंत्र।
**Ammon** *अमोन n.* Egyptian God; identified by the greeks with Zeus. मिश्र का अमून नाम का देवता जिसे यूनानियों ने जीयस समझा।
**ammonia** *अमोनिया n.* a compound of nitrogen and hydrogen ($NH_3$) अमोनिया गैस; नौसादर और चूने से बनी हुई गैस।
**ammonical** *अमोनिकल adj.* of ammonia. नौसादर और चूने के मिश्रण से बना।
**ammonium** *अमोनियम n.* $NH_4$ having one part of nitrogen and 4 parts of hydrogen in an atom. एक प्रकार का पदार्थ जिसके अणु में एक भाग नाइट्रोजन और ४ भाग उद्‌जन गैस होती है।
**ammophilous** *अमोफिलिस adj.* sand-loving. मिट्टी चाटने वाला।
**ammunition** *अमूनीशन n.* things used in charging firearms, missiles, propellants; गोला, बारूद, कारतूस इत्यादि युद्ध सामिग्री।
*adj.* supplied from army stores. सैनिक संग्रह से दिया गया।
*v. t.* to supply with ammunition. गोला बारूद देना।
**amnion** *अमनियन n.* (*pl. amnia*) innermost membrane covering the embryo. पशु, पक्षी और सर्प आदि के अण्डे को ढकने वाली एक सबसे अन्दरूनी परत, झिल्ली।
**amniotic** *अमनीयाटिक adj.* pertaining to the innermost membrane. अन्दरूनी परत, झिल्ली से सम्बन्धित।
**amoebaean** *अमेबियन adj.* responsive, as illustrated in pastoral poetry. पैस्टोरल (गड़रियों से साम्यक) कविता में चित्रित एक पद्धति प्रश्नोत्तरी के रूप में।
**amok** *अमोक* (also *amuck*) *adj. & adv.* in a frenzy. उन्माद में।
*to run amuck:* मार काट मचाते भागना।
**among** *अमन्ग prep.* amongst; amidst; in comparision with; in the company of. मध्य में; तुलना में; साथ में।

**amontillado** अँमेंटलाडू *n.* a kind of wine. मोन्टीला देश के नाम पर प्रचलित एक प्रकार की शैरी नाम की शराब।

**amoove** अँमूव *v t.* arouse. जाग्रति करना (भाव आदि को)।

**amoral** अँमारल *adj.* outside the limits of morality. आचार की सीमा के बाहर; आचारहीन।

**amoralist** अँमोरेलिस्ट *n.* a confirmed believer in amoral ways. आचारहीन मार्ग पर अनुसरण करने वाला।

**amorce** अँमोर्स *n.* a cap for a toy pistol. खिलौने (पिस्तौल) की टोपी।

**amoretti** अँमोरेटी *n.* (*pl.*) lovers. बहुत से प्रेमी।

**amorino** अँमेरिनो *n.* a cupid. आशिक।

**amorini** *n.* (*pl.*) lovers. बहुत से प्रेमी या आशिक।

**amorism** अँमोरिजम *n.* an art of amorist. काम और यौन सम्बन्धी कौशल।

**amorist** अँमोरिस्ट *n.* a lover; a gallant one who speaks of sexual adventures or experiences. प्रेमी या लम्पट या कामुक व्यक्ति जो अपने यौनसंबन्धी कार्यों और अनुभवों के बारे में डींग हाकता है।

**amorous** अँमरस *adj.* amotary; in love. कामी [रसिक] शृङ्गार प्रेमी।

**amorosity** अँमोरोसिटी *n.* fondness in love शृङ्गार में फंसे मन वाला।

**amorously** अँमोरसली *adj.* like a gallant or amoroso. लम्पट या कामी के सदृश।

**amorphous** अँमोरफस *adj.* without any definite (crystalline) structure. बिना किसी विशिष्ट रूप और आकृति का।

**amortisation** ऍमॉटाइजेशन *n.* such an act. ऐसा काम जिससे क़र्जा उतरे।

**amortise** ऍमार्टाइज *v. t.* to wipe out debt. ऋण कम करना; कर्जा उतारना।

**amount** अँमाउन्ट *v. t.* to come in total; to be equivalent to. कुल जोड़ में आना; बराबर होना।

*n.* the total sum; principal and interest mixed; quantity; value; import. जोड़ (कुल जोड़); मूल और ब्याज एक साथ; मात्र; अंश; मूल्य।

**amour** अँमूर *n.* a love affair; discreditable love. प्रेम (प्रणय) गाथा; नाजाइज प्रेम।

**amourette** अँमूरेटी *n.* an amorette. प्रेमी; छोटा बालम।

**amove** अँमूव *v. t.* to affect; to stir up, to remove. प्रभाव डालना; उत्तेजित करना हटाना।

**amp** ऍम्प *n.* short form of ampere. एम्पीयर (बिजली मापने का एक यंत्र) शब्द का छोटा रूप।

**ampersand** ऍम्परसेन्ड *n.* the sign '&' (for Latin 'et'), stands for 'and'. एक प्रकार का चिह्न जो लैटिन भाषा के 'एट' तथा इंगलिश भाषा के 'एण्ड' के लिये बनाया जाता है।

**amphi** ऍम्फी *prep.* "stands for both sides, or around." उपसर्ग 'दोनों ओर; चारों ओर' के अर्थों में प्रयुक्त होता है।

**amphibia** ऍम्फीबिया *n.* (*pl.*) living both in water and on earth. जल थल दोनों में रहने वाले जीव, जैसे मेंढक।

**amphibian** ऍम्फीबियन *adj.* (also *amphibious*). जल-थल-चर जीव।

*n.* an aeroplane or vehical made to be used on land or water or sky. एक विशेष प्रकार का वायुयान जो जल थल दोनों में चल सके।

**amphibolite** ऍम्फीबोलाइट *n.* a rock composed of amphibole. अम्फीबोल धातु की बनी हुई चट्टान।

**amphibolic** ऍम्फीबोलिक *adj.* ambiguous. अर्थहीन रचना।

**amphibological** ऍम्फीबोलाजीकल *adj.* ambiguous construction. जिस रचना का अर्थ ठीक ठीक न हो; निरर्थक वाक्य रचना।

**amphibolous** ऍम्फीबोलस *adj.* such ambiguities found in a sentence. वाक्य रचना में पाई जाने वाली अर्थहीनता; संशयात्मक अर्थ का।

**amphibrach** ऍम्फीब्राक *n.* in prosody a foot of three syllables, long between two short. छन्द; शास्त्र (कविता) में तीन संयुक्त अक्षरों का पद; दो अल्प अक्षरों के बीच एक दीर्घ।

**amphictyon** ऍम्फिकटियान *n.* a delegate to an Amphictyony Council. यूनानी परिषद (अम्फिकटियानी) का प्रतिनिधि।

of different communities for the Delphi temple. डेल्फी मन्दिर की प्रबन्ध करने वाली एक सभा।

**amphigory** ऍम्फीगरी *n.* a nonsense-verse. निरर्थक कवित्त।

**ampnineura** ऍम्फीनूरा *n.* a class of molluscus. एक प्रकार का कीड़ा जो शंख में पाया जाता है।

**amphioxus** *ऍम्फीआक्सस n.* one of the low class of animals. रीढ़ की हड्डी वाला एक निम्न स्तर का पशु।
**amphipod** *ऍम्फीपाड n.* (also *amphipoda*) a kind of sand hoppers. एक प्रकार की टिड्डी।
**amphisbaena** *ऍम्फिस्बेना n.* a two headed snake. दुमुंई सांप; दो सिर वाला सांप।
**amphibaena** *ऍम्फिस्बेना n.* a kind of snake like lizard. एक प्रकार का सांप की जाति की छिपकली।
**amphistomous** *ऍम्फिस्टामस adj.* having two mouths as some worms. कुछ ऐसे कीड़े जिनके दो मुंह हों।
**amphitheatre** *ऍम्फिथ्येटर n.* a building with an open space having seats around it and one upon the other. चारों ओर से बनी हुई रंग भूमि, सीढ़ीनुमा जहां पर बैठकर दर्शकगण खेल, तमाशा आदि देख सकें; अखाड़ा।
**amphitheatrical** *ऍम्फिथ्येट्रिकल adj.* pertaining to amphitheatre. ऐसी रंगभूमि से सम्बन्धित।
**amphitropous** *ऍम्फीट्रोपस adj.* a seed of 'T' shape. 'टी' के आकार का अंकुर।
**amphitryon** *ऍम्फीट्रियां n.* a hospitable host or entertainer. सत्कार करने वाला, यजमान।
**ampholyte** *ऍम्फोलिट n.* one that gathers electric current. विद्युतधारा को इकट्ठा करने वाला।
**amphoric** *ऍम्फारिक adj.* like the sound produced by amphora. घड़े के समान शब्द, ध्वनि करने वाला।
**ample** *ऍम्पल adj.* copious; wide; abundant; large; bulky. पिनका; चौड़ा, विशाल, बड़ा, भारी।
**ampleness** *ऍम्पलनेस n.* spaciousness. विशालता।
**ampliative** *ऍम्पलिएटिव adj.* विशाल रूप।
**amplification** *ऍम्पलिफिकेशन n.* enlargement. विशाल स्वरूप।
**amplitude** *ऍम्पलिटयुड n.* largeness, abundance; range. विशालता; अधिकता; विस्तार।
**amply** *ऍम्प्लाई adv.* sufficiently. पर्याप्त रूप से।
**amputate** *ऍम्प्यूटेट v. t.* to cut off a limb. शरीर का अवयव (अङ्ग) काटना।
**amtman** *ऍम्टमान n.* a district magistrate in some European countries. यूरोप के कुछ देशों में जिलान्यायाधीश का नाम।
**amuck** *ऍमक adj* in a frenzy. भ्रांति की सी स्थिति में।
**amuse** *ऍम्यूज v. t.* to attract attention; to engage attentively. ध्यान आकर्षित करना; मन बहलाना।
**amusable** *ऍम्यूजेबल adj.* विनोद के योग्य।
**amusedly** *ऍम्यूजडली adv.* in an amusing way. विनोद रूप में।
**amusing** *ऍम्यूजिङ्ग adj.* entertaining. मन बहलाने वाली; सुरम्य।
**amusingly** *ऍम्यूजिङ्गली adv.* in an entertaining manner. सुरम्य रूप से।
**amusive** *ऍम्यूजिव adj.* deceptive. छलने वाली; प्रलोभन देने वाली।
**amusiveness** *ऍम्यूजिवनेस n.* deception. प्रलोभन; छलना।
**amygdal** *ऍमिग्डल n.* an almond. एक प्रकार का बादाम।
**amygdalin** *n. ऍमिगडेलीन् n.* a substance found in bitter almonds. कड़ुवे बादामों में पाया जाने वाला एक तत्व।
**amygdaloid** *ऍमिगडेलाइड adj.* almond-shape. लावे में पाई जाने वाले बादाम की आकृति का छिद्र।
**amygdaloidal** *ऍमिगडेलाइडल adj.* containing amygdules. जिसमें बादाम की आकृति के छेद हों।
बादाम की जाति (वर्ग) का।
**amyl** *ऍमिल n.* a kind of alcohol. एक प्रकार का मद्यसार।
**amyl nitrite** *ऍमिल नाइट्राइट n.* a kind of medicine. एक प्रकार की औषधि जिसे सूंघा जाता है।
**amyloid** *ऍमिलाइड adj.* starched. मांड (कलफ) लगाकर करारा किया हुआ।
**amyloidal** *ऍमिलाइडल adj.* starch. मांड (कलफ) लगे हुए।
**amylum** *ऍमिलम n.* starch. मांड; कलफ।
**an** *ऍन; अन adj.* one. एक।
*conj.* if, and. यदि; और।
*prep.* on. पर।
**anas, ana's, anas** *आना, आनाज़, आनाज़ n.* collection of some one's utterances. किसी की कही हुई बातों का संग्रह चाहे वे गप्पें हों या साहित्यिक हों।
**anabaptist** *ऍनॅबॅपटिस्ट n.* (1) one who believes in anabaptism. (2) a Ger-

man Protestant sect believing in christian communism and rejecting infant baptism. (१) पुनः बपतिस्मा देने के सिद्धान्त को मानने वाला। (२) जर्मनी का एक सुधार समाज जो ईसाई साम्यवाद में विश्वास करता है और बालपन के बपतिस्मा को नहीं मानता।

**anabasis** *अॅनॅबसिस n.* going up, military advance upwards. ऊपर चढ़ना; ऊपर की ओर सेना का बढ़ना।

**anacardium** *अॅनकार्डियम n.* cashew nut genus. काजू के समान मेवा परिवार।

**anacatharsis** *अॅनकथारसिस n.* vomiting. उल्टियां; कै होने का रोग।

**acathartic** *अॅनकथारटिक adj.* of vomiting. उल्टियां सम्बन्धी।
*n.* a medicine which causes vomits. उल्टियां लाने वाली औषधि, कफ निकालने की दवा।

**anacharis** *अॅनॅकरिस n.* water weed एक जल पौधा जिससे नदी का मार्ग अवरुद्ध हो जाता है।

**anachronism** *अॅनॅक्रनिज्म n.* fixing wrong period for any event; out of date things. पुराने समय की वस्तुएं; काल निर्धारण में गलती जैसे महाभारत का समय ५,००० वर्ष के स्थान पर १० हजार या २ हजार वर्ष पूर्व नियत करना।

**anaclisis** *अॅनॅक्लाइसिस n.* a bed sore. बिस्तर पर पड़े रहने से उत्पन्न फोड़ा।

**anacoluthia** *अॅनकोल्यूथिया n.* wrong syntax in sentence. वाक्य-विन्यास का दोष; वाक्य-रचना की त्रुटि।

**andromous** *अॅनॅड्रमस adj.* fishes ascending rivers. नदी के ऊपर की ओर चलने वाली मछली।

**anaemia** *अॅनीमिया n.* lack of blood; paleness. रक्ताभाव; खून की कमी; पीलेपन का रोग।
lives without oxygen. ऑक्सीजन गैस के बिना जीवित रहने वाले जीवाणु।

**anaesthesia** *अॅनीसथीजिया* (also *anaesthesis*) *n.* loss of sensibility; loss of feeling. चेतनाशून्यता; शरीर का या उसके किसी भाग का सुन्न हो जाना।

**anaesthetise** *अॅनीसथेटाइज v. t.* to administer anaesthesia. सुन्न करना।

**anaesthetist** *अॅनीसथटिस्ट n.* one who anaesthetises. सुन्न करने वाला।

**anagnorisis** *अॅनगनोरिसिस n.* denouement in a play. नाटक आदि में पात्र की पहिचान या कथानक की समस्या का समाधान।

**anagram** *अॅनग्रॅम n.* new word or phrase formed by transposition of another word etc. शब्दों के अक्षरों के उलट फेर से नया शब्द या वाक्य बनाना; इस प्रकार बना हुआ वाक्य आदि।

**anagrammatically** *अॅनग्रॅमॅटिकल्ली adv.* शब्द की परिवर्तित रचना के रूप में या करने में।

**anagrammatise (-ize)** *अॅनग्रॅमॅटाइज v. t.* to make anagrams. शब्द या वाक्य की रचना परिवर्तित करना।

**analecta** *अॅनलॅक्टा* (also *analects*) *n.* literary gleanings collected. साहित्यिक झांकियों का संकलन या संग्रह।

**analagesia** *अॅनलजीज़िया n.* painlessness; absence of pain. सुन्न होना; चेतनाशून्यता।

**analgesic** *अॅनलजीसिक adj. & n.* that which produces analgesia; a drug removing pain. दर्द दूर करने वाली औषधि; दर्दनाशक; सुन्न करने वाली दवा।

**analogise (-ize)** *अॅनलाजाइस (-जाइज) v. t.* to use analogies. समानता दिखाना; दृष्टान्त देना; सादृश्य सिद्ध करना।

**analogist** *अॅनलाजिस्ट n.* one who analogises. समानता दिखाने वाला।

**analogon** *अॅनलागोन n.* anything anologous to something else. समान वस्तु; सदृश्य वस्तु।

**analogously** *अॅनलागसेली adv.* in an analogous manner. समान रूप से; सादृश्य से।

**analogousness** *अॅनलागसनेस n.* state of being analogous. सादृश्यता; समानता; एकरूपता।

**analogue** *अॅनलोग n.* that which is analogous to something. समान वस्तु; सदृश्य वस्तु।

**analogy** *अॅनलजी n.* resemblance; likeness; proportion. एकरूपता; एकसापन; अनुपात; सादृश्य; उदाहरण; दृष्टान्त; तुल्यता; समानता।

**analphebet (e)** *अॅनलफबेट adj.* one who does not know even alphabets. निरक्षर; जिसे अक्षर ज्ञान भी न हो।

**analysis** *अॅनलिसिस n.* breaking into parts & examining. विश्लेषण; परीक्षण।

**analysis situs** *अॅनलिसिस साइटस n.* topography. किसी स्थान का परीक्षण; वर्णन आदि।

**analytic** *अॅनॅलिटिक adj.* विश्लेषण सम्बन्धी।

**analytical** *अॅनॅलिटिकल adj.* विश्लेषण संबन्धी, विश्लिष्ट; विश्लेषणात्मक।

**analytical geometry** *अॅनॅलिटिकल ज्योमेट्री*

co-ordinate geometry. रेखागणित की एक शाखा।

**analytically** *ऍनॅलिटिकली adv.* विश्लेषणात्मक रूप में।

**anamnesis** *ऍनॅमनीसिस n.* recollection of past. पिछली बातें याद करना जैसे पिछले जन्म की या बीमारी से पूर्व की आदि।

**anamorphous** *ऍनॅमारफस adj.* one with abnormal development. जिसका विकास ठीक न हुआ हो।

**anan** *अनन interj.* expression of not understanding. बात न समझने पर कहा जाने वाला शब्द; क्या! हूँ ऊ!

**anana** *अनान* (also *ananas*) *n.* अनानास का फल।

**ananias** *अननायस n.* a lier. झूठा; मिथ्याभाषी।

**anaphora** *ऍनफ़रा n.* rhetoric in which sentences begin with same word or phrase. एक ही शब्द या शब्द समूह से अनेक वाक्य आरम्भ करने का शब्दालंकार।

**anaphrodisiac** *ऍनॅफ्रोडिजियक adj. & n.* something which reduces sexual passion. संभोग इच्छा को कम करने वाला; संयम-औषधि।

**anaplasty** *ऍनप्लास्टी n.* reforming of skin etc. by transplantation. खाल आदि पर नई खाल चढ़ाकर या चिपका कर जख्म या रूप ठीक करना।

**anoplerosis** *ऍनप्लेरोसिस n.* filling up of any deficiency. कमी को पूरा करना।

**anaptyxis** *ऍनपटिक्सिस n.* developing a vowel between two consonants. दो व्यंजनों के बीच में स्वर का विकास।

**anarch** *अनार्क n.* leader of revolt. विद्रोह का नेता।

**anarchal** *ऍनार्कल adj.* (also *anarchial, anarchic, anarchical*) pertaining to lawlessness or absence of law or Government. अराजकता संबन्धी; शासन तथा विधि की अनुपस्थिति संबन्धी; शासन विहीन; लाकानूनी; बिना सरकार वाला (राज्य)।

**anarchise** *ऍनरकाइज v. t.* to render anarchic; to create anarchy. अराजकता उत्पन्न करना; शासन का अन्त करना; शासन विहीन बनाना।

**anarchism** *ऍनार्किज्म n.* teachings of anarchists. अराजकतावाद; यह सिद्धान्त कि शासन हीनता अच्छी है।

**anarthrous** *ऍनारथ्रस n.* without clear joints. जिसके जोड़ स्पष्ट न हों।

**anasarca** *ऍनसारका n.* dropsy. शरीर में जलीय पदार्थ का एकत्रित होना।

**anastasis** *ऍनॅस्टसिस n.* a kind of art in relief. उभरे हुए अक्षरों की कला।

**anastatic printing** *ऍनॅस्टेटिक प्रिंटिंग n.* printing with zink plates. जस्ते की चादरों से छपाई, उभरे हुए अक्षरों से छपाई।

**anastomose** *अनॅस्टोमोज v. t.* to communicate by anastomosis. संचार साधनों के द्वारा सब ओर एक साथ कार्य करना।

**anastomosis** *ऍनॅस्टमोसिस n.* cross connection of arteries, rivers etc; network of communicatious. धमनियों, नदियों, शाखाओं आदि का सम्बन्ध; संचार के साधनों का जाल।

**anastrophe** *ऍनॅसट्रफी n.* inversion; change of order. उलट पुलट करना; क्रम बदलना।

**anathema** *ऍनॅथिमा, अनॅथिमा n.* a divine curse; person so cursed; excommunication, denunciation. दैवी शाप; शापित व्यक्ति; जाति बहिष्कार; परित्याग।

**anathematise** *अनॅथिमाटाइज v. t.* to curse. शाप देना; परित्याग करना।

**anatomic** *ऍनटोमिक adj.* pertaining to anatony; शरीर-रचनाशास्त्र सम्बन्धी।

**anatomically** *ऍनटोमिकली adv.* by anatomical methods. चीड़ फाड़ करके; शल्य-प्रणाली से।

**anatomise** *ऍनटोमाइज v. t.* to dissect; to analyse. चीरना; खोल करके रख देना।

**anatomist** *अनॅटोमिस्ट n.* one who is skilled in dissection. चीर फाड़ करने में विशेषज्ञ; शरीर-रचना विशेषज्ञ।

**anatomy** *अनॅटमी n.* science of bodily structure and of dissection. शरीर रचना शास्त्र; चीर फाड़ की विद्या।

**anatta, anatto** *ऍनॅटा, ऍनॅटो n.* orange red colour. नारंगी रंग।

**ancestor** *ऍनसिस्टर n.* forefather. पूर्वज; पुरखा।

**ancestorial** *ऍनसिस्टोरियल adj.* pertaining to ancestors. पूर्वज-सम्बन्धी।

**ancestor-worship** *ऍनसिस्टर-वर्शिप* पूर्वजपूजा; पितर पूजा।

**ancestral** *ऍनसिस्ट्रल adj.* of the ancestors. पूर्वजों की या पूर्वज सम्बन्धी; पैतृक।

**ancestress** *ऍनसिस्ट्रेस n.* female ancestor. महिला पूर्वज; दादी आदि।

**ancestry** *ऍनसिट्री n.* line of ancestors;

lineage. वंशावली; पुरखे लोग।

**anchor** अँङ्कर *n.* (1) heavy iron piece to which ships are chained; something that stabilises or gives a sense of stability (2) hermit; a recluse. (१) लंगर; स्थायित्व या स्थिरता या विश्वास उत्पन्न करने वाली वस्तु; सहारा, आश्रय। (२) संन्यासी; विरक्त व्यक्ति।

**anchorage** अँङ्करेज *n.* (१) लंगर डालने की क्रिया या जगह; मन के लिए सहारा; (२) सन्यासी का आश्रम।

**anchoret** अँङ्करेट *n.* a recluse. सन्यासी।

**anchorite** अँङ्कराइट *n.* a hermit. सन्यासी।

**anchorless** अँङ्करलेस लंगरहीन; आशाहीन; सहारे बिना।

**anchor plate** बिना खम्भों वाले पुलों के नीचे लगी हुई एक धातु की सलाख या लकड़ी का शहतीर।

**anchor stroke** अँङ्कर स्ट्रोक *n.* a kind of cannon. एक प्रकार की तोप।

**anchovy-pear** अँचोवी पीयर *n.* a pear fruit of West Indies. वैस्ट इंडीज का एक नाशपाती जैसा फल जिसका मुरब्बा भी डाला जाता है।

**anchylose** अँकिलोज *v. t.* to joint, to stiffen to fuse the bones. कड़ा बनना या बनाना, जोड़ना या छेड़ना; हड्डियों को जोड़ना।

**ancient** अँनशंएट *adj* old, of past. पुराना, प्राचीन; पुरातन।
*n.* (1) aged man; men of ancient times; elder (2) flag, banner, ensign. (१) वृद्ध; बड़ा; बुड्ढा, प्राचीनकाल का; पूर्वज। (२) झंडा; चिह्न; झंडा लेकर चलने वाला।

**anciently** अँनशंएटली *adv.* in old times प्राचीनकाल में।

**ancientness** अँनशंएटनेस *n.* state of being old. प्राचीनता; पुरातनता।

**ancientry** अँनशंएट्री *n.* antiquity; ancient people; status due to birth; ancient customs etc. प्राचीनता; प्राचीन रूढ़ियां तथा परम्पराएं; वृद्ध लोग; जन्म-जात प्रतिष्ठा।

**ancillary** अँसिलरी *adj.* helping; auxiliary; advisory; extra; subordinate. सहायक; अतिरिक्त; मंत्रणादाता; अधीनस्थ।

**ancome** अँङ्कम *n.* inflammation. सूजन।

**ancon** अँङ्कन elbow; a short legged breed of sheep. कुहनी; कोनी; छोटी टांगों वाली भेड़ों की एक किस्म।

**and** अँएड *conj.* also; to start a new strange topic. और इसके अतिरिक्त; तथा; एवं; नई बात आरंभ करने से पूर्व प्रयुक्त शब्द

**andante** आएडान्टी *n.* & *adj.* (moving), slow धीरे चलने वाला।

**andantino** आएडांटिनो *adj.* faster than andante. जरा तेज चलने वाला।

**andesite** अँएडेसाइट a kind of volcano एक प्रकार का ज्वालामुखी।

**andiron** अँडारन *n.* firedog. आग को सहारा देने वाली सलाख।

**andromonoecious** अन्ड्रोमोनीशस *adj.* plant having both male and female flowers. ऐसा पौधा जिसके स्त्रीलिंग तथा पुल्लिंग दोनों प्रकार के फूल लगते हैं।

**androphagi** अँन्ड्रोफजी *n.* cannibals. नरभक्षक।

**andville** अँनविल *n.* anvil. निहाई, स्थूण।

**ane** यिन, आन *adj.*; *n* one, an, a. एक।

**anear** अनीयर *adv* near पास, निकट, समीप।

**aneath** अँनीथ *adv.* below नीचे।

**anecdotal** अँनिकडोटल *n.* pertaining to anecdotes. छोटी घटनाओं या कथाओं सबन्धी।

**anecdote** अँनिकडोट *n.* short narration; biographical narration. छोटी सी घटना का वर्णन; जीवन की झांकी; कथा।

**anecdotist** अनैकडोटिस्ट *n.* one who tells anecdotes. कथाएं सुनाने वाला।

**anelace** अँनलेस *n.* two wedged dagger. दुधारा खंजर।

**anemia** अनीमिया *n.* anaemia. रक्त की कमी।

**anemic** अँनमिक *adj.* pertaining to anaemia. रक्त की कमी वाला; रक्त की कमी सम्बन्धी।

**anemology** अँनिमोलोजी *n.* science of winds. वायु विज्ञान।

**anemone** अँनेमनि *n.* a wind flower. एक प्रकार का फूल; पवन पुष्प।

**anemophilous** अँनिमोफिलस *adj.* fertilised by wind. वायु द्वारा उर्वरित।

**an-end** अन-ऐएड *adv.* always; upright; on the long side; सदा; लगातार; सीधा; लम्बाई की ओर; सर्वदा।
*most an end.* लगभग सदा ही।

**anent** अनेएट *perp.* against; regarding; according to विपरीत, सम्बन्धी; अनुसार; अनुरूप।

**anerly** अनेरली *adv.* alone; only. केवल; अकेला।

**anethol** अँनेथाल *n* oil of amise. सौंफ का तेल

**aneurin** अन्यूरिन *n.* vitamin B 1. विटामिन बी १ जिसकी कमी से नाड़ी मंडल पर प्रभाव पड़ता है ।

**aneurysm** अन्यूरिज्म *n.* enlargement of arteries or anything else. धमनियों का फूलना; किसी वस्तु का बढ़ जाना ।

**anew** अन्यू *adv* afresh, again; once more. नये सिरे से; दुबारा; फिर से; पुनः ।

**anfractuous** ऍनफ्रैक्टुअस *adj.* intricate; involved. पेचीदा; कठिनाई ग्रस्त; जटिल; चक्कर वाला ।

**angekkok** ऍन्गोकॉक *n.* an enchanter among Eskimos. एस्किमो जादूगर ।

**angel** एंजल *n.* a good spirit. God's messenger; good man with divine qualities. देवदूत; परी . अप्सरा : भगवान का संदेशवाहक; सज्जन पुरुष, दैविक गुणों वाला व्यक्ति ।

*to entertain an angel* . महत्वपूर्ण व्यक्ति की सेवा करना ।

**angel cake** एंजलकेक *n.* (also *angel food*) cake containing sugar and egg. अंडे वाली मीठी केक; दैवी भोजन; बढ़िया खाना ।

**angel fish** एंजलफिश *n.* a kind of fish. एक प्रकार की गोल मछली ।

**angelhood** एंजलहुड *n.* दैवीपन; दिव्यता; सुजनता; अच्छा स्वभाव; दैवी गुण वाला ।

**angelic** एंजलिक (also *angelical*) *adj.* दैवी; दिव्य; देवदूत सदृश्य ।

**angelically** एंजलिकली *adv.* देवदूत के समान ।

**angel of death** एंजल ऑफ डैथ *n.* यमदूत; मृत्यु का संदेश-वाहक ।

**angelolatary** एंजलोलेट्री *n.* worship of an angel. देवदूत-पूजा ।

**angelophany** एंजलोफेनी *n.* visit of an angel to a man. किसी व्यक्ति को देवदूत के दर्शन होने की क्रिया ।

**angels on horse back** एंजलस ऑन हार्स बैक *n.* baconed toast. टोस्ट के साथ कबाब; सोने में सुहागा ।

**angel water** एंजल वाटर *n.* a fragrant liquid. सुगन्धित द्रव ।

**anger** ऍन्गर *n.* fury; indignation; wrath. कोप; क्रोध ।

**angerly** ऍन्गरली *adj.* agrily. क्रोधित होकर; कुपित मुद्रा से ।

**angina** ऍन्जिना *n.* inflammation of throat; quinsy. गले की सूजन का रोग; गला खराब होना, गंठमाला ।

**angiostomous** ऍन्जियोस्टमस *adj.* with a narrow mouth. छोटे मुंह वाला ।

**angle** ऍन्गल *n.* (1) a meeting point of two lives; a corner. (2) fish hook (3) low German tribe of Anglia (4) point of view. (१) कोण, कोना (२) मछली पकड़ने का कांटा या वंसी । (३) एंगलिया में रहने वाली जर्मन आदिम जाति; (४) दृष्टिकोण; विचारधारा ।

**angled** ऍंगल्ड *adj.* having angles. कोण वाला ।

**angle iron** ऍंगल आइरन *n.* 'L shaped iron used in construction work. इस आकार का लोहा जो मकान आदि बनाने में काम आता है ।

**anglewise** ऍंगलवाइज *adv.* in angular way. कोण के समान ।

**angle worm** *n.* worm used in angling as a bait. मछली पकड़ने में चुग्गे के रूप में काम आने वाला कीड़ा ।

**Anglian** ऍंगलियन *adj.* of the Angles. अङ्गल आदिम जाति या सम्बन्धी ।

**Anglican** ऍन्गलीकन *adj.* of the Church of England; English. इंगलिस्तान के गिरजे सम्बन्धी; अंग्रेजी ।

**anglicise** ऍंगलीसाइज *v. t.* to make English like. अंग्रेज़ी रूप देना ।

**anglicised** ऍंगलीसाइज्ड *adj.* one who immitates or assumes English manners. अंग्रेज़ी रंग में रंगा हुआ; अंग्रेज़ी संस्कृति की नक़ल करने वाला ।

**anglify** ऍन्गलीफाइ *v. t.* to make English. अंग्रेज़ी रूप देना ।

**anglist** ऍन्गलिस्ट *n.* well up in English language, culture etc. अंग्रेज़ी भाषा, संस्कृति का ज्ञाता ।

**Anglo** ऍन्गलो *pref.* combined with English आंग्ल; किसी शब्द के पहले लगने पर अंग्रेज़ी मिश्रण का अर्थ देता है ।

**Anglo-American** ऍन्गलो-अमेरिकन *n.* Englishman settled in America. अमरीका में बसा हुआ अंग्रेज़ ।

**Anglo-French** ऍन्गलोफ्रेंच *adj.* of England and France. आंग्ल-फ्रांसीसी ।

**Anglo-Indian** ऍंगलो इंडियन *n* (1) a cross breed between an Indian and English (2) Englishman long resident in India. (१) भारतीय तथा अंग्रेज़ी मेल की वर्णसंकर सन्तान । (२) भारत में बहुत समय से निवासी अंग्रेज ।

**anglomania** ऍन्गलोमेनिया *n.* craze for Eng-

check the flow of some liquid. किसी बहती चीज का मार्ग रोकने वाली वस्तु ।

**baft** बाफ्ट *n.* coarse fabric. मोटा कपड़ा । *adv. & prep.* behind. पीछे ।

**bag** बैग *v. i.* swell; bulge; put in bag go away from the path; steal; take possession of; cut wih a hook. सूजना; फूलना; मार्ग भ्रष्ट होना; चुराना; कब्जा करना; थैले में भरना ।
*n.* sack. थैला; बोरा ।
*game bag* : शिकार का थैला ।
*mail bag* : bag containing postal articles. डाक का थैला ।
*money bag* : bag for keeping money. बटुआ ।
*travelling bag* : bag used in journey यात्रा का थैला ।
*whole bag of tricks* : प्रत्येक उपाय ।
*in bottom of bag* : अन्तिम उपाय; आखिरी चारा ।
*in the bag* : किसी की शक्ति में कब्जे में ।
*let the cat out of the bag* : अनजाने में भेद खोल देना; अनिच्छा से सच्ची बात मुंह से निकल जाना ।
*with bag and bagage* बिस्तर बोरिया सहित ।

**bagatelle** बैगटेल *n.* trifle; short piece of music; a small game of billiard kind. नगण्य वस्तु; एक छोटा संगीत; बिलियार्ड के समान एक छोटा खेल ।

**bag fox** बैग फॉक्स *n.* fox which is caught and not found. जो लोमड़ी शिकार के द्वारा पकड़ी गई हो ।

**baggage** बैगेज *n.* tents; provisions etc of army; luggage; worthless woman. तम्बू; सेना की रसद; यात्रा का सामान; व्यर्थ स्त्री; खराब औरत ।

**baggage car** बैगेज कार *n.* माल का डिब्बा ।

**baggage train** बैगेज ट्रेन *n.* माल गाड़ी; पशुओं को ढोने की गाड़ी; माल का डिब्बा ।

**bagged** बैग्ड *v. t.* past tense of 'bag'. चुराया हुआ; थैले में भरा हुआ ।

**baggings** बैगिंग्स *n.* trousers; pantloon. पजामा; पैंट ।

**baggy** बैगी *adj.* puffed out; hanging in loose threads. फुलाया हुआ; धागों से लटका हुआ ।

**bag man** बैगमैन *n.* एजन्ट, व्यापारी आदि जो बैग लेकर घूमते फिरते हैं ।

**bag of bones** बैग आफ बोन्स *n.* lean person दुबला पतला व्यक्ति, हड्डियों का ढांचा-सा ।

**bagpipe** बैग पाइप *n.* एक प्रकार की बांसुरी ।

**bagpiper** बैग पाइपर *n.* बैग पाइप बजाने वाला ।

**bag sleeve** बैगस्लीव *n.* ढीली बाहें जो केवल कलाई पर तंग होती हैं ।

**Bahai** बहाई *n.* (also *Bahaist*) follower of Bahai faith. बहाई धर्म का अनुयायी ।

**Bahaism** बहाइज्म *n.* principles of Bahai बहाई धर्म ।

**baignoire** बैगनॉयर *n.* a theatre box. नाटक सिनेमा में बैठने का विशेष बॉक्स (स्थान) ।

**bail** बेल *n.* (1) security for getting a prisoner released. (2) bar placed on cricket stumps. (3) outer line of fortification. (4) bar separating horses in stable. (5) hoop, hoop handle of kettle. (6) barrier. (7) frame for holding cow's head during milking. (8) vessel for lading water from boat. (१) जमानत; जमानी; जामिन । (२) क्रिकेट के डण्डों पर लगाया जाने वाला लकड़ी का टुकड़ा । (३) बाहर की रक्षा दीवार । (४) अस्तबल में घोड़ों के बीच जो लकड़ी लगादी जाती है । (५) मुड़ा हुआ भाग जैसे केटली में । (६) बाधा । (७) गाय को दुहते समय उसके गले में डालने का चौखटा । (८) नाव में से जल निकालने का बर्तन ।
*v. t.* (1) admit, to bail. (2) deliver goods in trust. (3) confine. (१) जमानत स्वीकार करना; जमानत देना । (२) सामान रखने के लिये देना । (३) बंद करना; प्रतिबन्धित करना ।
*forfeit one's bail* : जमानत जब्त करना; तारीख पर उपस्थित न होना ।
*save one's bail* : तारीख पर उपस्थित होना ।
*give leg bail* : भाग जाना ।

**bail-bond** बेल-बॉण्ड *n.* bond given while asking for bail. जमानत के समय जो कागज भरा जाता है ।

**bailee** बेली *n.* a person with whom any thing has been kept as security. जिसके पास कोई धरोहर रखी गई हो ।

**bailer** बेलर *n.* (1) one who keeps articles on bail. (2) ball which strikes the bail in cricket. (१) धरोहर रखने वाला । (२) जो गेंद क्रिकेट में बेल पर जाकर टकराये ।

**bailey** बेली *n.* outer wall of castle; court inside the walls. किले का दुर्ग; किले के भीतर का आंगन ।

**Bailey bridge** बेली ब्रिज *n.* prefabricated bridge invented by Bailey. बना बनाया पुल ।

**bailiff** बेलिफ *n.* sheriff's officer; agent or land steward. शेरिफ या अमीन का सहायक अधिकारी, अभिकर्त्ता (एजन्ट)।
**bailli** बेली *n.* a magistrate दंडाधिकारी; मजिस्ट्रेट।
**bailiwick** बेलीविक *n.* jurisdiction of bailiff. बेलिफ का क्षेत्राधिकार।
**bail out** बेल आउट *v. t.* जमानत द्वारा जेल से छुड़ाना।
**bailsman** बेलसमन n. one who gives bail for a prisoner. जमानती; जो किसी की जमानत दे; जामिन।
**bail up** बेल अप *v.t.* secure. प्राप्त करना; हाथ ऊंचे उठाना (लूटने के समय)।
**bail water out** बेल वाटर आउट *v.* नाव से पानी फेंकना।
**bairn** बेर्न *n.* child. बालक।
**bairn like** बेर्न लाइक *adj.* like a child. बालक के समान।
**bairn team** बेर्न टीम *n.* a team of children. बच्चों की टोली।
**bairn time** बेर्न टाइम *n.* brood of children. एक समय में उत्पन्न बालकों का वर्ग।
**bait** बेट *n.* food to tempt prey; allurement; refreshment; a rage. लोभ; चारा; चुग्गा; प्रलोभन; शिकार फंसाने के लिये जो खाने की वस्तु दी जाती है; जलपान विशेषतः यात्रा में. क्रोध।
*v. t.* to give temptation; to set dogs; to harass; to give refreshment on journey. प्रलोभन देना; शिकार फांसने के लिये खाने की वस्तु देना; कुत्ते लगाकर शिकार पकड़ना; तंग करना; यात्रा में जलपान करना।
*v. i.* to take refreshment on journey by stopping enroute. यात्रा में रुककर नाश्ता करना।
**bait fish** बेट फिश *n.* fish used as bait; fish caught with bait. जो मछली अन्य जानवरों को पकड़ने के लिये काम में ली जाये; इस प्रकार प्रलोभन द्वारा पकड़ी जाने वाली मछली।
**baiting** बेटिंग *n.* act of catching fish with; refreshment; harassment. कांटे से मछली पकड़ने की क्रिया; जलपान; तंग करना।
**bajan** बाजन *n.* fresh man. नया आदमी; नौसिखिया।
**bake** बेक *v. t.* to dry; make hard by beating. पकाना; सुखाना; कड़ा बनाना; कूट पीट कर कठोर बनाना।
*v. i.* to work as baker; to become firm by baking. रोटी पकाने का कार्य करना; पकना; पक कर कठोर बन जाना।
**baked** बेक्ड *adj.* dried; hardened by heat. पकाया हुआ; परिपक्व।
**bake house** बेक हाउस *n.* house used for baking. बबरची खाना।
**bakelite** बेक लाइट *n.* synthetic resin. एक प्रकार का प्लास्टिक जिसके खिलौने बनते हैं।
**bake meat** बेक मीट *n.* pastry; pies. पेस्ट्री; कचौरी; समोसा आदि।
**baken** बेकन *v.* past participal of 'bake' सेका हुआ; पका हुआ।
**baker** बेकर *n.* one who bakes. पकाने वाला; नानबाई।
**bakery** बेकरी *n.* shop of baker. नानबाई की दूकान।
**baking** बेकिंग *n.* process or act of baking. पकाने का काम।
**baking powder** बेकिंग पाउडर *n.* powder used by bakers. खमीर उठाने के लिए नानबाई द्वारा प्रयुक्त एक पाउडर।
**baking-soda** बेकिंग-सोडा *n.* sodium bicarbonate खाने का सोडा।
**balaam basket** बेलम बास्केट *n.* (also *balaam-box*) box kept in press for balaam. प्रेस में फालतू सामग्री की पेटी।
**baladin (e)** बैलडिन *n.* a public dancer. सार्वजनिक नर्तक या नर्तकी।
**balalaika** बालालाइका *n.* a Slav musical instrument having three strings. रूस आदि देशों का एक संगीत साज जिसमें तीन तार होते हैं।
**balanced** बैलेन्स्ड *adj.* well arranged; in equilibrium; steady. सुव्यवस्थित; संतुलित स्थाई; स्थिर।
**balanced-account** बैलेन्स्ड-अकाउंट *n.* जिस हिसाब में दोनों तरफ जोड़ बराबर हों।
**balancedue** बैलेन्स ड्यू *n.* amount which is payable; deficit. वह राशि जो देनी है; देयराशि; घाटा।
**balance in hand** बैलेन्स इन हैण्ड *n.* amount at present available. रोकड़ बाकी।
**balance of advantage** बैलेन्स ऑफ अॅडवांटेज *n.* state of being in the advantage. लाभ की स्थिति अथवा दशा।
**balance of power** बैलेन्स ऑफ पावर *n.* theory of keeping the two hostile groups of nations equally balanced. शक्ति संतुलन (राज्यों में)।
**balance of trade.** बैलेन्स आफ ट्रेड *n.* difference between exports and imports.

निर्यात-आयात का अन्तर; व्यापार-अन्तर ।

**balance sheet** *बैलेंस शीट n.* a short summary statement of account showing assets and liabilities of the firm. संतुलन-पत्र; आस्ति-दायित्व लेखा; पक्का चिट्ठा; तलपट ।

**balancing** *बैलेंन्सिंग v. t.* बराबर करना; दोनों तरफ समान करना; स्थिर करना; (हिसाब) मिलाना ।

**balbriggan** *बैलब्रीगन n.* a cotton fabric of Ireland used for underwears. आयरलैंड का सूती कपड़ा जो बनियानों आदि के काम आता है ।

**bald** *बाल्ड adj.* (1) hairless; with less hair. (2) featherless.(3) unadorned. (4) graceless. (5) dull; monotonous. (१) गंजा; जिसके सिर पर कम बाल हों। (२) बिना पर का। (३) बिना अलंकार; भौंडा। (४) अशिष्ट; असुन्दर। (५) एक-सा; जिसमें कोई नयापन न हो

**bald coot** *बाल्ड कूट n.* a white coot; a monk. पादरी; एक सफेद चिड़िया ।

**bald eagle** *बाल्ड ईगल n.* white headed eagle of America; national emblem. सफेद सिर वाला अमरीकी बाज; राष्ट्रीय पताका

**bald faced** *बाल्ड फेस्ड adj.* सफेद मुंह वाला घोड़ा ।

**bald head** *बाल्डहेड n.* गंजे सिर का व्यक्ति ।

**bald headed** *बाल्ड हेडेड adj.* गंजा; गंजे सिर का ।

**bald money** *बाल्ड मुनी n.* a type of plant. एक पौधा विशेष ।

**baldwin** *बाल्डविन n.* an American type of apple. अमरीका के एक सेव की किस्म ।

**bale** *बेल* (1) bail (2) evil; injury; mischief; sorrow. (3) a package bundle. (4) fire; funeral pyre. (१) जमानत आदि । (२) नाश; दुःख; पाप; बुराई । (३) सामान की गांठ; माल की पेटी । (४) अग्नि; चिता ।

*v. t.* to make into bales. गांठें बनाना; माल बन्द करना ।

**balefire** *बेलफायर n.* आग; चिता ।

**baleful** *बेलफुल adj.* sorrowful; painful; hurtful. दुःखदायी; हानिकारक ।

**bales of cotton** *बेल्स आफ कॉटन n.* रूई की गांठें ।

**balista** *बैलिस्टा n.* ballista; machine for throwing missiles. पत्थर या गोले फेंकने का एक यन्त्र ।

**balk-line** *बॉक-लाइन n.* boundary line in jump etc; a line on billiard table. बाधा डालना; टालना; परवाह न करना; हतोत्साह करना ।

**Balkan** *बैलकन n.* the land surrounded by three seas in Europe. यूरोप का एक भाग जो तीन सागरों से घिरा है; बलकान ।

**ball** *बॉल n.* (1) a dance assembly. (2) spherical thing. (3) bullet. (4) heavenly bodies. नृत्य समारोह नाचने वालों की पारटी. गेंद, गोलवस्तु, गोली; (गोला; तोप) बन्दूक का, नक्षत्र, ग्रह ।

*v. t.* to make a ball; to throw ball. गेंद बनाना; गेंद फेंकना; फंसा लेना; खेल में आउट कर देना ।

(अन्दर का भाग) तारा ।

**ball of snow** *बॉल आफ स्नो n.* बरफ का गोला ।

**ball-bearing** *बाल बीयरिंग n.* axle fixed with steel balls. एक्सिल की गोलियां ।

**ball-flower** *बाल-फ्लावर n.* गेंद तथा फूल वाला एक गहना ।

**ball-game** *बाल गेम n.* गेंद का खेल ।

**ball of foot** *बाल आफ फुट n.* एड़ी ।

**ball-proof** *बाल-प्रूफ n.* गोली अभेद्य (कवच)। जिस पर गोली का असर न हो ।

**ball-room** *बाल-रूम n.* नाचने का कमरा ।

**ball-pointed** *बाल पौइंटेड adj.* गोल नोंक वाला

*to open the ball* : नाच आरम्भ करना ।

**ballad** *बैलड n.* dance song; short song, song of adventure; popular songs. नृत्य संगीत; छोटा गाना; विरहा; आल्हा लोकगान ।

**ballad consert** *बैलेडकन्सर्ट n.* a consert of ballads. लोक गानों की गोष्ठी ।

**balladist** *बैलेडिस्ट n.* one who composes ballads. लोकगान रचयिता ।

**ballade royal** *बैलेड रायल n.* a particular metre. एक छन्द विशेष ।

**ballant** *बैलेण्ट n.* old spelling of ballad लोकगीत ।

**ballast** *बैलस्ट n.* heavy meterial used to stabilise; weight tied to the balloons the lower layer of stones on the road or rail which is meant to make it strong. किसी वस्तु को स्थिर रखने वाला भार; जैसे जहाज या गुब्बारे में बोझ बांधते हैं; रेल की पटरी या सड़क के नीचे की मोटी रोड़ी जो उसे दृढ़ बनाने के लिये बिछाई जाती है ।

**ballat** *बैलट n.* old spelling of ballad; ballade. लोक गीत ।

**ballerina** *बैलेरिना n.* dancing woman; ballet dancer. नर्तकी; नाचने वाली लड़की ।

**ballerine** *बैलेरीन n.* plural of ballerina. नर्तकियां ।

**ballet dancer** *बैलेट डान्सर n.* one who

dances on stage. मंच पर नाचने वाला।

**balletomane** बॅलेटोमेन *n.* one who is very fond of stage dances. मंच-नृत्य का शौकीन।

**balleto mania** बॅलेटो मेनिया *n.* fondness for stage dancing. मंच-नृत्य का चाव।

**ballista** बॅलिस्टा *n.* machine for throwing missiles. पत्थर या गोले फैंकने का एक यन्त्र।

**ballistic** बॅलिस्टक *adj.* capable of throwing missiles. शास्त्र फैंकने की शक्ति वाला (यन्त्र)

**ballistite** बॅलिस्टाइट *n.* a powder which is used in ballista and does not create smoke. एक पाउडर जो शस्त्र फैंकने में काम आता है और धुंआ नहीं करता।

**baillium** बेलियम *n.* courtyard in a castle; outer wall of fort. किले का भीतरी आंगन; किले का दुर्ग।

**balloon** बॅलून *n.* gas bag which flies in air; anything empty and inflated, high kick at ball. गुब्बारा; कोई खाली तथा फुलाई हुई वस्तु; गेंद को ऊंची उछालना।

*v. i.* to go up in balloon. गुब्बारे द्वारा ऊंचे उछलना।

*v. t.* to send high; to inflate. फुलाना; ऊंचा भेजना।

**balloon tire** बॅलून टायर *n.* low pressure motor tire. कम दबाव का बड़ा मोटर टायर।

**baloonist** बॅलूनिस्ट *n.* one who flies in a balloon. बैलून द्वारा उड़ने वाला व्यक्ति।

**ballot box** बॅलट बाक्स *n.* box in which ballot paper are deposited. शलाका पेटिका; वोट डालने की पेटी।

**ballot paper** बॅलट पेपर *n.* the paper which a voter deposits in ballot box. गूढ़-पत्र; मतपत्र।

**ballotage** बॅलटेज *n.* French second ballot between two candidates receiving highest but less than legally necessary votes. फ्रांस में जब किसी अभ्यर्थी (उम्मीदवार) को आवश्यक संख्या में मत नहीं मिलते तब सबसे अधिक मत प्राप्त दो अभ्यर्थियों के बीच दुबारा होने वाला मतदान।

**ballow** बॅलो *n.* cudgel. डंडा।

**bally** बॅली *n.* bloody. संतोष या निराशा प्रकट करने के लिये बोला जाने वाले शब्द 'ब्लजो' का संक्षिप्त रूप।

**ballyhoo** बॅलीहू *n.* propaganda with noise and vulgarity. शोर तथा बकवासपूर्ण प्रचार।

**balmy** बामी *adj.* fragrant and soothing. दर्दनाशक तथा सुगन्धित।

**balneal** बॅलनियल *adj.* of baths; relating to baths. स्नान सम्बन्धी; नहाने का।

**balneary** बॅलनिअरी *n.* bathing spring generally containing sulphur etc; both. स्नानागार; स्नान करने के गंधक आदि औषधीय झरने।

**balneology** बॅलनियोलॉजी *n.* science of bath and medicinal springs. औषधीय झरनों तथा स्नान का विज्ञान।

**balneum marial** बॅलनियम मॅरियल *n.* a bain marie. वस्तु गर्म करने का जल बर्तन; हमाम।

**balsam** बालसाम *n.* a kind of oily healing substance. चिकनी पीड़ा हरने वाली औषधि।

**balsamic** बॉल्सामिक *adj.* soothing; healing. दर्द नाशक; चिकनी।

**balsamiferous** बॉलसामीफ़रस *adj.* producing balsam. दर्द नाशक औषधि पैदा करने वाला।

**balsamy** बालसॅमी *adj.* fragrant. सुगन्धित।

**Balt** बोल्ट *n.* land owners of Baltic states. बॉल्टिक सागर के आस पास के राज्यों के भू स्वामी; जमींदार।

**Baltoslavic** बालटोस्लॅविक *adj.* (also *Baltoslavonic*) belonging to Baltics. बॉल्टिक प्रदेश का।

**Baltimore** बाल्टीमोर *n.* a kind of American orange अमरीकी नारंगी की एक किस्म।

**baluster** बॅलस्टर *n.* small pillers, support for stair rails. सलाख; सीढ़ियों में हाथ से पकड़ने के डंडे के नीचे की सलाखें।

**bam** बॅम *n.* false tale; hoax गप्प; मिथ्या कथा।

*v. t.* to hoax; to cheat. धोखा देना; बहकाना।

**Bambino** बॅमबिनो *n.* child; image of child Christ. बालक; बाल-क्राइस्ट का चित्र।

**bamboo** बॅम्बू *n.* बांस।

**bamboo sugar** बॅम्बूसुगर *n.* बंस लोचन नामक औषधि।

**bamboozle** बॅम्बूजल *v. t.* to deceive; to mystify; to hoax. धोखा देना; कपट करना; बेवकूफ बनाना;

**bamboozlement** बॅम्बूजलमैन्ट *n.* the act of befooling; deceit; hoax. छल; कपट; बेवकूफ बनाने की क्रिया।

**banal** बॅनल *adj.* trifling; common place तुच्छ, सामान्य; साधारण।

**banana** बॅनाना *n.* plantation fruit. केला।

**banaustic** बनॉस्टिक *adj.* mechanic, befitting an artisan; vulgar. मिस्त्री सम्बन्धी;

मिस्त्रियों की सी (बातें); ग्रामीण।

**banch** बैंच *n.* (also *banco*) bench of court न्याय मण्डी।

**banco** बैंक्को *n.* standard money used in bank accounts. बैंकों का हिसाब जिस मुद्रा में होता है वह मुद्रा।

**bandage** बैंण्डेज *n.* strip of cloth for banding wounds or eyes. जख्म बांधने की पट्टी; आंख बांधने की पट्टी।
*v. t.* to bind with bandage. मरहम की पट्टी करना।

**band brake** बैंण्ड ब्रेक *n.* रोक थाम के लिये गया फीता।

**band dance** बैंण्डडान्स *n.* बैंड (गान मंडली) के बांधा साथ वाला नृत्य

**banded** बैंण्डेड *adj.* fastened with band. बांधा हुआ।

**band fish** बैंण्डफिश *n.* भूमध्यसागर में पाई जाने वाली एक मछली।

**bandit** बैंडिट *n.* a robber. डाकू; लुटेरा।

**bandmaster** बैंण्डमास्टर *n.* बाजे वालों का मुखिया।

**bandog** बैंण्डॉग *n.* chained dog. बंधा हुआ कुत्ता; बंधने लायक कुत्ता (काटने वाला)।

**bandoler** बण्डोलर *n.* highwayman. डाकू।

**bandoline** बैंण्डोलीन *n.* moustache gum. मूछों को चिपकाने का लेसा।

**bandsaw** बैंण्ड सॉ *n.* saw belt made of iron having no end. पट्टे के समान बनी लोहे की एक आरी जिसका सिरा नहीं होता।

**bandsman** बैंण्डमैन *n.* member of a band party. बैंड बजाने वाला।

**bandstone** बैंण्डस्टोन *n.* binding stone in a wall. बांधने का पत्थर जो दीवालमें लगा होता है और भवन को दृढ़ रखता है।

**bandwagon** बैंण्डवैगन *n.* car crrrying band; an improtant position. समारोह में बैंड ले जाने वाली गाड़ी; महत्वपूर्ण स्थान।

**bandy ball** बैंण्डी बाल hockey. हाकी।

**bandy legged** बैंण्डी लैग्ड *adj.* with legs bent at knee. घुटने पर मुड़ी हुई टांगों वाला।

**bandyman** बैंण्डीमैन *n.* cartsman. गाड़ीवान; कोचवान।

**baneful** बेन फुल *adj.* destruction; poisonous. नाशकारी; विषैला।

**bang** बैंग *n.* loud voice; blow; hair cut square accross the brow. धक्का; जोर का शब्द; विस्फोट; टकराने से अकस्मात होने वाला शब्द; भृकुटी के बाल।

**banging** बैंगिंग *n.* sound of slamming धक्के की आवाज।

**bangle** बैंगिल *n.* a ring worn in hands etc. बंगडी शब्द का अपभ्रंश; चूड़ी कड़ा आदि।

**bangster** बैंगस्टर *n.* violent person; winner. तेज स्वभाव वाला व्यक्ति; विजेता।

**bang-up** बैंग-अप *adj.* fashionable. फैशन परस्त।

**banister** बैनिस्टर *n.* stair rail. सीढ़ी का डण्डा।

**bank** बैंक *n.* raised ground. slip near river; cloud or mist bench; place for deporting money. उठी हुई भूमि; किनारा; धुन्ध या बादल; रुपया जमा कराने का स्थान; बैंक; महाजनी का दफ्तर; साहूकारी की दुकान।
*joint stock bank* : संयुक्त संपत्ति बैंक जो कई लोगों से धन एकत्र करके स्थापित किये जाते हैं; और जिनमें दायत्व सीमित होता है।
*private banks* : थोड़े से व्यक्तियों द्वारा चलाया गया बैंक।
*to break the bank* : to win a gamble. जूवे में जीतना।

**bankable** बैंकेबल *adj.* acceptable in bank. बैंक में स्वीकार्य।

**bank agent** *n.* बैंक का एजण्ट।

**bank bill** बैंकबिल *n.* bill or note issued by bank. बैंक द्वारा दूसरे बैंक के नाम दिया चैक।

**bank book** बैंकबुक *n.* बैंक की बही।

**bank cheque** बैंकचेक *n.* बैंक का चैक जिससे धन का भुगतान होता है।

**bank credit** बैंक क्रॉडिट *n.* amount to the credit of a person in bank. बैंक में जमा धन।

**banker** बैंकर *n.* बैंक का काम करने वाला; किनारे तक भरी हुई नदी।

**bank high** बैंकहाई *adj.* किनारे तक ऊंचा पानी।

**banking** बैंकिंग *n.* बैंक का काम।

**banking house** वह स्थान जहां बैंक का काम होता है।

**banking on** to rely upon किसी पर भरोसा करना।

**bank manager** बैंक मैनेजर *n.* बैंक का व्यवस्थापक या प्रबन्धक।

**bank mark** बैंक मार्क *n.* mark made on stone by mason. पत्थर पर राज द्वारा लगाया गया चिह्न।

**bank holiday** बैंक हॉलीडे *n.* बैंकों की छुट्टी का दिन।

**bank note** बैंक नोट *n.* बैंक द्वारा जारी किये गये नोट।

**bank paper** बैंक पेपर *n.* बैंक के नोट जो चलता

में चलते हों; एक बढ़िया प्रकार का कागज।

**bank of issue** बैंक आफ इश्यू *n.* नोट जारी करने वाला बैंक जैसे भारत में रिजर्व बैंक है।

**bank rate** बैंक्रेट *n.* जिस पर देश का प्रधान बैंक कार्य करता है।

**bankrupt** बैंक्रप्ट *n.* unable to pay his debt दिवालिया : जो ऋण वापिस देने में असमर्थ हो।

**bankruptcy** बैंक्रप्सी *n.* दिवालिया पन; शोधनाक्षमता।

**banksman** बैंक्समैन *n.* ओवरसियर जो खान के मुख पर काय करता है।

**bankstock** बैंकस्टॉक *n.* बैंक में जमा पूंजी।

**banlieue** *n.* (*Fr.*) *n.* outer area, suburb. बाहरी क्षेत्र या बस्ती; उपनगर।

**banner** बैनर *n.* flag or ensign; symbol of principles. झण्डा, झण्डी; चिह्न; सिद्धान्त का चिह्न।

**bannerall** बैनरॉल *n.* flag flown at mast head. मस्तूली झण्डा।

**bannered** बैनर्ड *adj.* having banners. झण्डा लगा हुआ।

**banxring** बैंक्स-रिंग *n.* a kind of squirrel. जावा की एक गिलहरी जो कीड़े-मकोड़े खाती है।

**banzai** बानजाए *n.* slogan in Japan in respect of king and in war. जापान का नारा जो राजा के सम्मान के लिए तथा युद्ध के समय लगाया जाता है।

**Banshee** बैन्शी *n.* a fairy who weaps before anybody's death. एक परी जो किसी की मृत्यु होने से पहले रोती है।

**banter** बैन्टर *v. t.* to play joke upon any one. किसी से मजाक करना; उपहास।
*n.* joke. मजाक; हास्य; उपहास।

**baptism** बैप्टिज्म *n.* religious function with water; ceremony connected with conversion to Christianity. जल छिड़कने या स्नान कराने का धार्मिक संस्कार बपतिस्मा; ईसाई बनाने का संस्कार।

**babtismal** बैपटिस्मल *n*, pertaining to baptisma. बपतिस्मा सम्बन्धी।

**baptism by fire** बैपटिज्म बाइ फायर *n.* great ordeal. अग्नि में बलिदान होना जो बपतिस्मा समझा जाता है; कठिन परीक्षा; अग्नि परीक्षा।

**baptistery** बैपटिस्ट्री *n.* (also *baptistry*) place of baptism. बपतिस्मा देने का स्थान।

**baptise** बैपटाइज *v. t.* purify; to give name; to immerse in water. शुद्ध करना; बपतिस्मा देना: नामकरण करना; जल में डुबाने का संस्कार।

**bar** बार *n.* rod; a stop; counter; hinderance; counter; wine; house; community of lawyers; strip of metal; bolt. सलाख; बत्ती; रोक; लकड़ी की छड़; कठघरा; वकीलों का वर्ग; शराब खाना; कैदियों के खड़े होने का स्थान; रेखा; फीता (मदक के रूप में)।
*at the bar* : in the court. न्यायालय में।
*to be called to the bar*: वकालत शुरू करना
*to be called within the bar* : राजा का मंत्रणाकार नियुक्त होना।

**barathrum** *n.* one who is not satisfied. जो सन्तुष्ट न हो; लुटेरा।

**Barbadian** बारबेडियन *n. & adj.* belonging to Barbados. बारबाडोज का निवासी।

**Barbados gooseberry** बारबैडोजगूजबेरी *n.* a fruit of Barbados. बारबोडज का एक फल।

**Barbadospride** बारबैडोजप्राइड *n.* a type of red sandal wood. एक लाल चन्दन के समान लकड़ी।

**barbaric** बारबैरिक *adj.* uncivilised; rude; unrefined have no high taste. असभ्य; क्रूर ललित कलाओं से अनभिज्ञ।

**barbarisation** बारबैराइजेशन *n.* corrupting; making uncivilised. भ्रष्ट करना (जैसे भाषा को); असभ्य बनाना।

**barbarise** बारबैराइज *v. t.* to corrupt; to make barbaric. खराब करना; असभ्य बनाना।

**barbarism** बारबैरिज्म *n.* savageness; harshness, life of barbarians. जंगलीपन अनम्रता; असभ्य व्यवहार; जंगलियों का सा जीवन।

**barbarously** बार्बरसली *adv.* in barbarous way. असभ्यता पूर्ण।

**barbarousness** बारबरसनेस *n.* barbarous state. असभ्यता।

**barbate** बारबेट *adj.* barbed, having hair or beard. दाढ़ी वाला।

**barbated** बारबेटेड *adj.* barbed; having beard. दाढ़ी वाला।

**barbe** बारबे *n.* Waldesian teacher. वेलडेसिया का अध्यापक।

**barbecue** बारबेक्यू *v. t.* to roast as a whole. समूचे जानवर को भूनना।

**barbed** बार्ब्ड *adj.* having barbs. कंटीला; उलझा हुआ।

**barbed wire** बार्ब्ड वायर *n.* कांटों वाला तार।

**bar-bell** बार-बेल *n.* gymnastic bar. व्यायाम करने की, भारी सलाख जिसके दोनों सिरों पर भारी बोझ होते हैं।

**barbellate** बारबेलेट *adj.* barbed with

bristles. सख्त बालों वाला।
**barber** बारबर *n.* hair dresser. नाई।
**barber monger** बारबर मॉङ्गर *n.* a man adorned by his barber; a fop. वह व्यक्ति जिसे नाई ने सजाया हो: छैला।
**barbican** बारबिकन *n.* outer tower or defence outwork of a fort. किले के मुख द्वार का बुर्ज; किले का बाहरी रक्षा का स्थान।
**barbiturate** बारबीच्यूरेट *n.* a salt of barbiture acid. बारबिट्यूरिक तेजाब का एक लवण।
**barbituric acid** बारबीट्यूरिक एसिड *n.* an acid prepared from urea and malonic acid. एक विशेष प्रकार का तेजाब।
(२) कवच।
**bard craft** बार्ड क्राफ्ट *n.* art of bard. चारण-कार्य; गायन कला; कवि कला।
**bardic** बार्डिक *adj.* relating to bard. भाट सम्बन्धी, कवि सम्बन्धी।
**bardolatry** बारडोलेट्री *n.* poet worship. कविपूजा; शेक्सपियर-भक्ति।
**bardship** बार्डशिप *n.* state of being bard. भाटपना; कविपन।
**bardy** बार्डी *adj.* inpertinent. गुस्ताख।
*v. t.* uncover; show; to make naked. उघाड़ना; खोलकर दिखाना (दिल, पेट आदि); नंगा करना।
**barebreached** बेयर-ब्रीच्ड *adj.* without trousers. बिना पजामा या पेंट पहने; नंगा।
**bare foot** बेयर फुट *adj.* & *adv.* without shoes. नंगे पैर।
**barege** बैरेज *n.* a kind of cloth like silk having gauzy texture. एक प्रकार का रेशमी जाली का कपड़ा।
**bareness** बेयरनेस *n.* state of being bare; unadorned state. सादापन; नंगापन; उघाड़ापन।
**barful** बारफुल *adj.* full of difficulties and obstacles. कठिनाई पूर्ण; बाधापूर्ण।
**bargain away** बारगेन अवे *v. t.* to lose in bargain. हानिप्रद सौदा करके कोई वस्तु हाथ से खो देना।
**bargainer** बारगेनर *n.* one who bargains. सौदा करने वाला, लाभ प्राप्त करने वाला।
**bargain and sale** बारगेन एण्ड सेल *n.* legal conveyance. कानूनी तौरपर मूल्य लेकर बेचना
*good bargain* : लाभदायक सौदा।
*into the bargain* : over and above. इसके अतिरिक्त।
**bargaist** बारगेस्ट *n.* barghest कुत्ते के समान रूप वाला; मृत्यु दानव (यूनानी मत में)।
**barge** बार्ज *n.* a boat तले पर चिपटी नाव जो माल ढोने या सैर करने के काम आती है।
**barge-couple** बार्ज कपल *n.* goble rafters. छज्जे के डंडे।
**bargee** बार्जी *n.* driver of barge. नाविक; गंवार आदमी।
**bargest** बारजेस्ट *n.* barghest. कुत्ते के समान मृत्यु दानव।
**bargestones** बार्ज स्टोन्स *n.* stones that form the slope of barge. छज्जे का ढलवा भाग जो पत्थर का होता है; उसके पत्थर।
**baric** बेरिक *adj.* of barium containing barium. जिसमें बेरियम हो; बेरियम सम्बन्धी।
**barilla** बारिला *n.* a kind of sodium corbonate. वनस्पितियों का बना हुआ सोडियम कारबोनेट जो प्रायः अशुद्ध होता है।
**barish** बेयरिश *adj.* somewhat bare नंगासा उघड़ा-सा।
**barium** बेरियम *n.* an element No 56 तत्व संख्या ५६; सफेद रंग का एक धातविक तत्व
**bark** *n* outer cover of tree trunk and branches; outer skin; sound of dog etc; gum; sound; a boat. पेड़ की छाल; खाल का ऊपरी भाग; कुत्ते का भौंकना; अन्य कुछ पशुओं के रोने का शब्द; तोपका शब्द; नाव।
**bark-bed** बार्क-बैड *n.* bed of bark. छाल का बिस्तर।
**bark-beetle** बार्क बीटल *n.* a beetle living on bark. छाल पर रहने वाला एक प्रकार का चमगीदड़।
**bar-keeper** बारकीपर *n.* wine-seller; one who keeps a bar. मधु-विक्रेता; मधुशाला का स्वामी।
**barkentine** बारकन टाइन *n.* a ship with three masts. तीन मस्तूलों वाला जहाज।
**barker** बारकर *n.* barking dog; tout. भौंकने वाला कुत्ता; दयालु पहरेदार; पिस्तौल; तोप।
**barking** बारकिङ्ग *adj.* one who barks. भौंकने वाला।
**barking dog** बारकिंग-डॉग *n.* a dog who barks much. बहुत ज्यादा भौंकने वाला कुत्ता।
**barley** बार्ली *n.* a grain; recess in games. जौ; जौ की बाल; खेलों में थोड़ी देर की छुट्टी।
**barley-bree** बार्ली ब्री (also *barley broo*; *barley broth*) *ns.* strong ale; तेज शराब; व्हिस्की।
**barleycorn** *n.* single barley grains; ⅓ of an inch. एक जौ; एक इञ्च का तीसरा भाग।
**barley water** बार्ली वाटर *n.* water prepared from barley. जौ का पानी जो बीमारों को दिया जाता है।

**barlow** बारलो *n.* single blade pocket knife. एक धारा जेबी चाकू।
**bar magnet** बार मॅगनेट *n.* लोहे की सलाख जिसमें चुम्बक शक्ति होती है।
**bar maid** बारमेड *n.* साकी बाला; मधुबाला; शराब पिलाने वाली।
**bar man** बार मॅन *n.* साकी, मधु पिलाने वाला।
**barmecidal** बार्मिसाइडल *adj.* disappointing imaginary; unreal. निराशात्मक काल्पनिक, अवास्तविक।
**barmkin** बार्मकिन *n.* outer wall of castle; its turret. किले का बाहरी कोट; उसका कंगूरा।
**barn** बार्न *n.* grain store house. अन्न भण्डार।
**barn dance** बार्न डान्स *n* a kind of American dance. एक प्रकार का अमरीकी नाच।
**barn door** बार्न डोर *n.* door of barn; ball blocher. अन्न भंडार का द्वार; क्रिकेट में गेंद को रोकने वाला खिलाड़ी।
**barn stormer** बार्न स्टॉर्मर *n.* strolling player. गेंद रोकने वाला खिलाड़ी।
**barometer** बॅरोमीटर *n.* instrument for measuring pressure of air; one which indicates change. हवा का दबाव तथा भार मापने का यंत्र; वायुभार मापक; परिवर्तन दर्शक।
**barometric** बॅरोमॅट्रिक *adj.* regarding barometer. बरोमीटर सम्बन्धी।
**baron** बॅरन *n.* peer of lowest rank; a landlord; husband. निम्नतम कोटि का लार्ड; भूस्वामी; जमींदार; पति।
**baron balie** बॅरन बेली *n.* a magistrate. दण्डाधिकारी।
**baroness** बॅरोनेस *n.* baron's wife; a female baron. बॅरन की पत्नी; महिला बॅरन।
**bar-parlour** बार-पार्लर *n.* parlour attached to a bar. मधुशाला के साथ की बैठक।
**baroscope** बरोस्कोप *n.* instrument for measuring density of air. वायु की घनता मापने का यन्त्र।
**barque** बार्क *n.* bark. पेड़ की छाल।
**barrace** बॅरेस *n.* lists in matches; or tournaments. मैच आदि की सूचियां।
**barrack** *n.* row of quarters for armymen; big building. सैनिकों के लिये आवास; बड़ा भवन।
**barracoon** बॅरकून *n.* slaves house. दासों का आवास स्थान।
**barrage balloon** बॅराज बॅलून *n.* balloon barrage. गुब्बारों द्वारा बनाया गया अवरोध।
**barrage fire** बॅराज फायर *n.* barrage by firing. गोलाबारी से बनाया गया अवरोध।
**barramunda** बॅरमुण्डा *n.* a fish found in Australian rivers. आस्ट्रेलिया की नदियों में पाई जाने वाली एक मछली।
**barrance** बॅरेंस barranco *n.* (U. S.) deep gorge. गहरा गर्त।
**barrat** बॅरट *n.* trouble; cheating. धोखा देना; झगड़ा करना।
**barratrous** बॅरट्रस *adj.* indulging in harrying. मुकदमेबाजी करने वाला; झगड़ालू।
**barrel** बॅरल *n.* a wooden drum; cylinder; tube of gum; coat button; belly of horse; funds of political; parties; 36 gallons. लकड़ी का ढोल या गोला; पीपा जो शराब आदि भरने के काम आता है, बन्दूक की नाली; कोट के बटन; घोड़े का पेट; राजनैतिक दल की धन-निधि; ३६ गैलन।
*v. t.* to put in barrels. पीपे में भरना बंदूक की नाली में भरना।
**barrelled** बॅरल्ड *adj.* put in barrels; having barrels. बरल वाला; नाली वाली (बन्दूक); पीपे में भरा हुआ।
**barrel vault** बॅरल वॉल्ट *n.* an arch which is like barrel. ढोल के समान रूप का मेहराब।
**barren** बॅरन *adj.* unproductive; dull; a woman incapable of being child. बांझ; बंजर, जो कुछ भी पैदा न कर सके; मूर्ख; वंध्या।
**barrenstraw berry** बॅरनस्ट्रॉ बरी *n.* a bush of edible berry. एक बेर की झाड़ी जिसका बेर खाने योग्य नहीं होता।
**barret** बॅरिट *n.* flat cap; biretta चपटी टोपी।
**barricado** बॅरिकेडो *n.* & *v.t.* same as barricade. अवरोध, अवरुद्ध करना; मार्ग रोकना।
**barrico** बारेको *n.* small cask. छोटा सा पीपा।
*v. i.* to raise a barrier. मार्ग बन्द करना; अड़चन लगाना।
**barrier reef** बॅरियर रीफ *n.* a chain of coral islands near the coast. तट के निकट मूंगे की द्वीप शृंखला।
**barring out** बारिंग आउट *n.* act of shutting out by closing the way. मार्ग बन्द करके बाहर रोक देना।
**barristerial** बॅरिस्टीरियल *adj.* relating to barrister. बॅरिस्टर सम्बन्धी।
**barrister ship** बॅरिस्टर शिप *n.* profession or degree of a barrister. बॅरिस्टरपन; बॅरिस्टर की उपाधि या कारोबार।

**bar room** बार रूम *n.* a room for the advocates. न्यायालय में वकीलों के बैठने का कमरा।

**bar tender** बार टेंडर *n.* bar man. मधुशाला का आदमी; साकी।

**barterer** बार्टरर *n.* one who does barter business. वस्तु-विनिमय का कार्य करने वाला व्यक्ति।

**bartisaned** बार्टीजेण्ड *adj.* (also *bartizand*) having a bartisan. छज्जे वाला (मकान)।

**barton** बार्टन *n.* a farm yard out house. खेत; चेत्र; खलिहान; बाहरी मकान।

**Barts** बार्टस *n.* St. Bartholomew's Hospital in London. लंदन में सेण्ट बारथोलम्यू का प्रसिद्ध हस्पताल।

**barycentric** बॅरिसेंट्रिक *adj.* relating to centre of gravity.

**barytes** बरिटेज़ *n.* barium sulphate. बेरियम सलफेट।

**basal** बेसल *adj.* relating to base; situated at base; low; levelled; basic; fundamental. आधार भूत; मूल भूत; आधार पर स्थित; आधार सम्बन्धी; महत्वपूर्ण।

**basal plane** बेसल प्लेन *n.* plane parallel to horizontal axes. आधार रेखा के समानान्तर वाला धरातल।

**basalt** बॅसॉल्ट *n.* a dark green or brown rock. गहरे हरे या कत्थई रंग की चट्टान।

**basaltiform** बॅसाल्टी फार्म black porcelain. काले रंग की चीनी मिट्टी।

**basanite** बॅसनाइट *n.* a touchstone. एक प्रकार का पारस पत्थर; एक प्रकार की चट्टान।

**bas bleu** बास ब्ल्यू *n.* blue stocking. नीली जुराब; नीले मोजे।

**bascule bridge** बास्क्यूलर ब्रिज *n.* lever bridge. पुल जिसका एक सिरा दबाने से दूसरा सिरा उठ जाता है; हटने वाला पुल।

**base born** बेस बॉर्न *adj.* of low family; illegitimate. अकुलीन; नीच कुल का; जारज।

**base coin** बेस कॉइन *n.* counterfeit coin. जाली सिक्का।

**baselard** बॅसलार्ड *n.* dagger or banger. छुरा; कटार।

**baselessness** बेसलॅसनॅस *n.* state of being without basis. आधार हीनता।

**baseman** बेसमॅन *n.* working on base. आधार या नींव पर काम करने वाला व्यक्ति।

**basemetal** बेसमॅटल *n.* inferior metal; other than bullion. हल्की धातु; सोने चांदी के अतिरिक्त अन्य धातु।

**baseness** बेसनॅस *n.* meanness. नीचता।

**baserunner** बेस रनर *n.* baseball runner. बेसबाल के खेल में दौड़ने वाला।

**bash** बॅश *n.* strong blow. भारी घूंसा; जोर का मुक्का।

**bashaw** बॅशॉ pasha; proud man. पाशा; तुर्की के शक्तिशाली व्यक्ति; अहंकारी व्यक्ति।

**bashawship** बाशावशिप *n.* position of pasha. पाशापद या अधिकार।

**basher** बॅशर *n.* a hat of straw. चटाई का टोप।

**bashfully** बॅशफुल्ली *adv.* shyly; modestly; confusedly. संकोच सहित; घबराते हुए; शर्म के साथ।

**bashfulness** बॅशफुलनॅस *n.* shyness; modestly लज्जाशीलता; संकोची स्वभाव।

**bashless** बॅशलेस *n.* shamelessness. लज्जा हीन; साहसी।

**basi** बेसी *n.* base; of; at. आधार; का; पर।

**basicity** बेसिसिटी *n.* quality of combining with acids. तेजाब को अलकली से मिलने की शक्ति।

**basic process** बेसिक प्रॉसेस *n.* a special process of steel manufacture. इस्पात निर्माण की एक विशेष क्रिया।

**basic salt** बेसिक साल्ट *n.* salt without acid radical. मूल लवण जिसमें तेजाब का मूलतत्व नहीं होता।

**basidia** बॅसीडिया *n.* a kind of fungi.

**basidial** बॅसीडियल *adj.* बॅसीडिया सम्बन्धी।

**basidiospore** बॅसीडियास्पोर *n.* spare of basidium. उद्भिज के अतिरिक्त।

**basifixed** बेसीफिक्स्ट *adj.* fixed by the base. आधार द्वारा बंधा हुआ।

**basial** बेसियल *adj.* pertaining to kissing चुम्बन सम्बन्धी।

**basilar** बेसिलर *adj.* basal.

**Basilic** बेसिलिक *adj.* of the vein from elbow. कोनी से आरम्भ होने वाली नाड़ी या नस सम्बन्धी।

**basilicon** बॅसीलिकन *n.* royal ointment. राजकीय मरहम अर्थात बहुत लाभदायक मरहम।

**basin** बेसिन *n.* a vessel or plate; a dock or other watered area; irrigated land. बर्तन या तश्तरी; घाट; सिंचित क्षेत्र या स्थान: जैसे गंगा बेसिन–गंगा द्वारा सिंचित क्षेत्र।

**basipetal** बेसीपीटल *adj.* developing in direction of base. जड़ की ओर बढ़ने वाला

(basifugal के विपरीत)।

**bask** *बास्क* *v. i.* to enjoy sunshine. धूप सेकना।

**basket** *बास्केट* *n.* a cane vessel; a net in game; back part of coach. टोकरी; डलिया; बास्केट बाल नामक खेल का जाल; गाड़ी के पीछे की ओर बाहर निकला हुआ भाग।

**basket ball** *बास्केट बाल* *n.* a game of throwing ball in a net. जाल में गेंद डालने का एक खेल।

**basket chair** *बास्केट चेयर* *n.* बांस की कुर्सी।

**basketry** *बास्केट्री* ( also *basket work* ) *n.* बांस की चीजें; उन्हें बनाने का काम।

**Basque** *बास्क* *n.* people or language of Pyrenees. स्पेन तथा फ्रांस के पायरेनीज लोग व उनकी भाषा।

**basquine** *बास्क्वाइन* *n.* a petticoat worn by Basque women. बास्क महिलाओं की पहनने की कोटी।

**basrelief** *बॅसरिलीफ*; *बॅसरिलीवो* *n.* sculpture in low. कम उभड़ी हुई खुदाई।

**bass-bar** *बास-बार* *n.* वायलिन के निचले भाग में लगी हुई एक डण्डी।

**bass-drum** *बास-ड्रम* *n.* आरकेस्ट्रा में लगा हुआ एक बड़ा ढोल।

**basset** *बॅसेट* *n.* a dog bigger than badger with short legs. छोटी टांगों वाला कुत्ता।

**bassinet** *बॅसिनेट* *n.* a cradle basket. बेंत का पालना।

**basso** *बासो* *adj.* low; grave. धीमा; गम्भीर।

**bast** *बास्ट* *n.* inner bark of lime tree; ( *see bass* ); any filerous bark. नींबू के पेड़ की भीतरी छाल जो चटाइयां टोकरियां आदि बनाने के काम आती है; कोई भी रेशे वाली नरम छाल।

**bastardise** *बस्टरडाइज़* *v. t.* जारज सिद्ध करना या घोषित करना।

**bastardy** *बॅस्टर्डी* *adj.* जारजता।

**baste** *बास्ट* *v. t.* (1) to beat with stick. (2) to put butter or fat in meat etc. (3) to stich slightly. (१) लकड़ी या डंडे से मारना। (२) पकते समय मक्खन या चरबी डालना; छौंकन देना। (३) कच्चा टांका लगाना।

**bastel house** *बास्टेल हाउस* *n.* fortified house. सुरक्षित मकान।

**bastide** *बॅसटाइड* *n.* a village house. फ्रांस का देहाती मकान।

**bastion** *बॅस्ट्यन* *n.* a defence; fortification tower. रक्षा, किले का उभरा हुआ रक्षा-बुर्ज

**batable** *बॅटबल* *adj.* debatable. विवाद ग्रस्त।

**batata** *बाटाटा* *n.* sweet potato. मीठा आलू।

**batch** *बॅच* *n.* a set; a group of things. prepared at one time. घान (उतनी वस्तु जो एक बार तैयार की जाये या पकाई जाये); समूह; वर्ग।

**bate** *बेट* *n.* strife. झगड़ा।
*v.i.* to lessen; to abate. कम करना; घटाना; रोकना।
*v. t.* reduce; blunt; to be impatient. अधीर होना; भौंटा करना।

**bateu** *बाट्* *n.* a light river boat. एक छोटी नाव जो नदी में चलती है।

**bated breath** *बेटेडब्रॅथ* *n.* restrained breathing. सांस घुटना।

**bateleur** *बॅटलर* *n.* a kind ot African eagle अफ्रीका का एक बाज जिसकी पूंछ छोटी होती है।

**batement** *बॅटमॅण्ट* *n.* reduction. कमी।

**batementlight** *बॅटमॅण्टलाइट* *n.* a kind of window. एक प्रकार की खिड़की।

**bath** *बाथ* *n.* famous city in Somerset. एक प्रसिद्ध नगर जहां स्नानागार बहुत थे।

**bath brick** *बाथ ब्रिक* *n.* brick for sharpening knives. चाकू तेज करने का पत्थर।

**Bath-bun** *बाथबन* *n.* मीठा बन।

**Bath chair** *बाथचेयर* *n.* बीमारों की पहियों वाली कुरसी।

**Bathe** *बेद* *v. i.* to wash or moisten; नहाना; नहलाना।
*v. t.* to take bath. धोना।

**batholite** *बॅथोलाइट* *n.* a rock rising from depth. गहराई से निकलने वाली चट्टान।

**bathorse** *बॅथहॉर्स* *n.* a horse for carrying luggage of officers. अफसरों का सामान ढोने वाला घोड़ा।

**bathy** *बॅथी* *adj.* deep. गहरा।

**bathyorographical** *बाथियोरॅग्राफिकल* *adj.* representing height and depth. सागर की गहराई और पर्वतों की ऊंचाई दिखाने वाला (नकशा)।

**bathypelagic** *बाथीपेलाजिक* *n.* things found in sea depth. सागर की गहराई में पाई जाने वाली वस्तुएं।

**bating** *बेटिंग* *prep.* abating. कम करके; घटा करके।

**batiste** *बाटेस्ट* *n.* fine work. महीन वस्त्र या धागा।

**batler** *बॅट्लर* *n.* a beetle for clothes. मुंगरी

**batton** *बॅटन* *n.* a stick. डंडा; विशेषतः पुलिस वाले या किसी अधिकारी का।

*v. t.* to beat with baton. डंडा मारना।

**batsman** बैट्समन *n.* one who plays with a bat. बल्ले से गेंद मारने वाला; बल्लेबाज।

**battalia** *n.* army in battle. युद्धरत सेना; युद्ध व्यवस्था।

**battalion** बटेलियन *n.* an infantry group पलटन; पैदल सैनिकों की टुकड़ी।

**battellant** बॅटालॅण्ट *adj.* combatant. युद्धरत; युद्ध करने वाला।

**battels** बैटल्ज *n.* college boarding house charges or goods or accounts. कालेज की पाकशाला का सामान या व्यय या लेखा-जोखा, या फीस।

**batteler** बॅटलर *n.* गरीब विद्यार्थी।

*n.* boards for bulbs; a row of bulbs; flooring timber. तख्ते पर लगी बिजली की बत्तियां; लकड़ी का तख्ता जिस पर वे बत्तियां लगी हों; फर्श पर लगाने की लकड़ी।

*v. t.* to beat continuously; to attack

**batterie de de cuisine** बॅटरी डी डी कुशन *n.* utencils for cooking. खाना पकाने के बर्तन।

**battering charge** बॅटरिंग चार्ज *n.* तोप के लिये बारूद की मात्रा।

**battering gun** बॅटरिंग गन *n.* रक्षा के लिये मारी तोप।

**battery** बॅटरी *n.* (1) beating. (2) row of cannon; place for artillery. (3) a set of cells. (4) apparatus for preparing meals. (5) a wound. (१) मारपीट। (२) तोपखाना; तोपखाने की सैनिक टुकड़ी या उसका स्थान। (३) प्रकाश करने का सैलों वाला यन्त्र। (४) भोजन पकाने या परोसने का सामान। (५) घाव।

*cross batteries* : दो तोपखाने जो भिन्न दिशाओं से एक ही स्थान पर मार करें।

*masked battery* : छिपा हुआ तोपखाना।

**battle array** बॅटल ॲरे *n.* युद्ध की व्यवस्था; व्यूह।

**battle axe** बॅटल ॲक्स *n.* फरसा।

**battle cry** बॅटल क्राई *n.* युद्ध का नारा।

**battledress** बॅटलड्रॅस *n.* युद्ध भूषा; कमर पर चिपकी हुई युद्ध की वर्दी।

**battle field** बॅटल फील्ड *n.* युद्ध स्थल, संग्राम क्षेत्र।

**battle piece** बॅटल पीस *n.* picture or account of battle. युद्ध का चित्र; युद्ध का वर्णन

**battle plane** बॅटल प्लेन *n.* युद्ध में काम करने वाला विमान।

**battle royal** बॅटल रॉयल *n.* a general melee. बहुत लोगों में लड़ाई झगड़ा।

**battleship** बॅटलशिप *n.* बड़ा युद्धपोत।

**batts** बॉट्स *n.* disease in intestine of animals. पशुओं के पेट का एक रोग।

**battuta** बाटूटा *v. adv.* beat; in strict time. मारना; ठीक समय पर।

**bauchle** बौहल *n.* an ugly shoe; awkward thing or person. भद्दा जूता; भद्दी वस्तु या व्यक्ति।

**Baudrons** बौड्रन्स *n.* cat or hare. बिल्ली या खरगोश।

**bauk, baulk** बौक *n.* balk. रुकावट; विघ्न; बिना जोती जमीन।

**bauxite** बौक्साइट *n.* clay containing aluminium. एक प्रकार की मिट्टी जिसमें एलुमिनियम मिला होता है।

**bawbee** बौबी *n.* half-penny. आधा पेन्स; एक सिक्का।

**bawble** बौबल *n.* bauble. खिलौने; व्यर्थ की वस्तु।

**bawcock** बौकॉक *n.* a fine fellow. अच्छा आदमी।

**bawl** बौल *n.* a noise. शोर; कोलाहल।

*v. i.* to cry; to shout. चिल्लाना; शोर; मचाना; जोर-जोर से बोलना।

**bawley** बौली *n.* small fishing boat. मछली पकड़ने की छोटी नाव।

**bawl out** बौल आउट to reproach. डांटना; डपटना; धमकाना।

**baxter** बॅक्सटर *v. t.* to bake. पकाना।

**bay** बे *n.* (1) wide gulf; (2) space between two blocks; (3) passing place; (4) lawrel; (5) literary renown; (6) barbing; (7) deer's horns. (१) खाड़ी; तट का अन्दर की ओर झुकाव, (२) दो वस्तुओं के बीच का स्थान; (३) निकलने का छोटा मार्ग; (४) जयमाला, लॉरल का पेड़ जिसके फूलों की माला बनती है; (५) वीरता या योग्यता के कारण ख्याति; भौंकना; (६) हिरण के सींगों की पंक्ति; (७) स्नान करना।

*v. t.* to bark. भौंकना।

*v. i.* to bathe. स्नान कराना।

*to stand at bay* : to face the enemy. शत्रु के आमने सामने होना।

**bayou** बाइऊ *n.* marshy place near lake or river. नदी या झील के निकट का दलदल।

**bay rum** बेरम *n.* एक प्रकार की शराब।

**bay-salt** बे-साल्ट *n.* समुद्री नमक जो मोटे मोटे कंकरों जैसा होता है।

**Bay State** बे-स्टेट *n.* Massachusetts. एक राज्य का नाम।

**bazooka** बजूका *n.* wind instrument; a

gun for firing rocket. एक संगीत का साज; एक भारी तोप जो रॉकेट के गोले को छोड़ती है।

**bdellium** *डीलियम n.* a kind of gum. एक विशेष प्रकार का गोंद।

**be** *बी* to live; to exist to remain. होना; अस्तित्व में होना; रहना; जीना।

**beach comber** *बीच कोम्बर n.* a big wave; Pacific Islander. ज्वार-भाटा, भारी लहर; प्रशान्त दीपों का निवासी।

**beadswoman** *बीड्सवूमन n.* beadsman. का स्त्रीलिंग।

**beak** *बीक n.* birds bill; nose, pointed thing; magistrate; school master. चोंच; नाक; नोकदार वस्तु; मजिस्ट्रेट; दंडाधिकारी; अध्यापक।

**beam** *बीम n.* wood cylinder in loom: long bar of timber; bar of balance; ray of light; bright look; smile; breadth; width of ship; bar joining sides of ship. करघे में लकड़ी का सिलण्डर; शहतीर; मकान की कड़ी, तराजू का डंडा; प्रकाश किरण, प्रसन्न मुद्रा; मुस्कान; चौड़ाई; जलयान की चौड़ाई का शहतीर; जलयान की चौड़ाई।

**beam engine** *बीम इंजिन n.* एक प्रकार का भाप यन्त्र जिसमें सलाखें लगी होती हैं।

**beamer** *बीमर n.* करघे पर लकड़ी के सिलंडर में धागा डालने वाला व्यक्ति या यन्त्र।

**beamy** *बीमी adj.* प्रकाश किरणें फेंकने वाला; चमकीला; चौड़ा भारी।

**bean** *बीन n.* a seed used as food and its plant; coffee seeds. फली का पौधा या बीज; सेम; बोड़ा आदि, फराश बीन; कहवे के बीज।

**bear** *बेयर n.* (1) a thick haird carnivorous quadruple. (2) rouch unmannerly person (3) speculation or speculator for falling prices. (4) heavy punching machine. (१) रीछ। (२) अशिष्ट व्यक्ति; रूखा आदमी। (३) भाव गिरने के सौदे; कम भाव के सौदे करने वाला व्यक्ति। (४) भारी छेद करने की कल।

**bearable** *बेयरेबल adj.* सहने योग्य।

**bear a grudge** *बेयर ए ग्रज n.* मन में बैर भाव रखना; वैमनस्य रखना।

**bear a hand** *बेयर ए हैण्ड u.* to help. सहायता देना।

**bear baiting** *बेयर बेटिंग n.* रीछ को परेशान करने के लिए शिकारी कुत्ते छोड़ना।

**bearer** *बेयरर n.* one who carries load; domestic servant; hotel boy; one who carries letters. भारवाहक; परिचारक; होटल का बैरा; पत्र ले जाने वाला; धारक; कोई वस्तु धारण करने वाला।

**bear hard** *बेयर हार्ड v. t.* to press or urge. दबाव डालना; जोर डालना।

**bear hard on** *बेयर हार्ड ऑन* oppress. अत्याचार करना।

**bear out** *बेयर आउट v. t.* confirm; support justify. पुष्टि करना; पक्का करना; समर्थन करना; औचित्य सिद्ध करना।

**bear's foot** *बेअरस फुट* black hallebore.

**bear witness** *बेअर विटनेस v.* गवाही देना; साक्षी देना।

**beast** *बीस्ट n.* quadruple animal; brutal person. पशु; पाशविक वृत्ति का मनुष्य; नृशंस व्यक्ति।

**beat** *बीट v. t.* to strike; to thrash; to defeat; to make thin by hammering; pounding. पीटना; मारना; हराना; पीट-पीट कर बर्क बनाना; चूरा करना।
*n.* a recurring thrashing; round of watchman or policeman; throbbing. बार-बार की मार; पुलिस वाले के चक्कर लगाने का स्थान; आघात; (नाड़ी की) फड़कन; स्फुरण।

**beat bow** *बीट-बो v. t.* to confuse. चक्कर में डालना; घबड़ा देना।

**beating** *बीटिंग n.* punishment; act of striking. मारना पीटना; दंड देना।

**beatitude** *बिऐटीट्यूड n.* supreme bliss of heaven. स्वर्गीय परमानन्द।

**beat one's brains** *बीट वन्स ब्रेन्स* to baffle. किसी बात पर किसी को चमत्कार में डालना।

**beat out** *बीट आउट v. t.* to make thin by beating. पीटकर पतला करना।

**beau** *बो n.* fashionable person; wooer फैशनबाज; प्रेमी, छैला।

**beau fet** *बो फेट n.* cupboard etc. प्याले आदि रखने की अलमारी।

**beau pere** *बो पेरे n.* father; a parson. पिता पादरी; धर्म पिता।

**beautifier** *ब्यूटीफायर n.* something which make beautiful. सुन्दर बनाने वाला; प्रसाधन सामग्री सजाने वाला या सजाने का सामान।

**beautiful** *ब्यूटीफुल adj.* handsome; praise worthy; charming; delicious. सुन्दर सराहनीय; मनोहर; रमणीय; स्वादिष्ट।

**beautify** *ब्यूटीफाई v. t.* to make beautiful. सुन्दर बनाना; सजाना।

**beauty** *ब्यूटी n.* handsomeness; charm; a handsome lady. सौन्दर्य; रमणीयता; मनोहरता; सुन्दर स्त्री।

**because** *बिकाज adv. & conj.* due to the cause; by reason of. क्योंकि; इस कारण; से; चूंकि।
**beccacia** *n.* woodcock. मूर्ख।
**become** *बिकम v. t.* to happen. होना।
*v. t.* suit; to look well; to adorn. अच्छा लगना; शोभा देना; सजाना।
**becoming** *बिकमिंग adj.* suitable; looking well; befitting. उचित शोभा देने वाला; योग्य।
**bed** *बेड n.* (1) carpet etc; for sleeping; (2) resting place of animals. (3) garden plot; (4) place for putting things; (5) place where river flows. (6) union of male and female. (१) सोने का विस्तर; (२) पशुओं के सोने का स्थान; (३) बाग का एक भाग; (४) वस्तुएं रखने का स्थान; (५) नदी आदि के बहने का स्थान; (६) स्त्री पुरुष का संभोग।
*v. t.* to go to bed; to cohabit. सोना; सम्भोग करना।
*bed and board* : सोना तथा भोजन करना; स्त्री पुरुष का पूरा सम्बन्ध; भोजन तथा सहवास।
**bedim** *बिडिम v. t.* to make dim. धीमी करना; अंधेरा करना।
**bedizen** *बिडाइजन v. t.* to dress gaudily. शानदार कपड़े पहनना।
**bedlamism** *बॅडलॅम्ज्म n.* पागलपन की बातें।
**Bedlington** *बॅडलिङ्गटन n.* a terrier. छोटा कुत्ता।
**bed plate** *बेड प्लेट n.* मशीन की आधार वाली प्लेट।
**bed post** *बेड पोस्ट n.* पलंग के चौखटे का किनारे का सहारा।
**bedraggle** *बिड्रॅगल v. t.* spoil by dragging. घसीट कर गन्दा करना।
**bedrench** *बिड्रेन्च v. t.* to drench. तरबतर कर देना; भिगो देना।
**bedright** *बेडराइट n.* विवाह के कारण संभोग का अधिकार; शैयाधिकार।
**bedrop** *बिड्रॉप v. t.* to drop upon. छींटे मारना।
**bed table** *बेड टेबल n.* सोने वाले के प्रयोगार्थ मेज।
**bed tea** *बेड टी n.* विस्तर पर सवेरे पी जाने वाली चाय।
**bed time** *बेड टाइम n.* सोने का समय।
**beduin** *बिडिन* see 'bedovin.
**bedung** *बिडंग v. t.* to prepare manure; गोबर से खाद बनाना।
**bedust** *बिडस्ट v, t.* to put dust over. धूल डालना।
**beech oil** *बीच ऑइल n.* बीच वृक्ष का तेल।
**bee eater** *बी ईटर n.* मधु मक्खियों को खाने वाला एक पक्षी।
**beef eater** *बीफ ईटर n.* गो-मांस भक्षक; लंदन टावर के पहरेदार।
**bee line** *बी लाइन n.* straight way. सीधा मार्ग जिससे मधु मक्खी जाती है।
**bee master** *बी मास्टर n.* bee keeper. मधु मक्षिका पालक।
**beer** *बीअर n.* a kind of barley wine. जौ की शराब।
*bitter beer* : जौ की शराब की किस्में।
*black beer, small beer* : weak bees; unimportant thing. हल्की शराब; तुच्छ वस्तु।
**beer and skittles** *बीअर ॲण्ड स्किट्ल्स n.* idle amusement. सुस्त लोगों का आनन्द।
**beer barrel** *बीअर बॅरल n.* बीयर का पीपा।
**beer bottle** *बीअर बोटल n.* बीयर की बोतल।
**beer engine** *बीअर इंजिन n.* बीयर बनाने की मशीन।
**beer garden** *बीअर गार्डन n.* ऐसा बाग जहां मेज कुर्सियां पड़ी हों तथा बीअर पीने का प्रबन्ध हो
**beer house** *बीअर हाउस n.* मयखाना; मधुशाला।
**beer money** *बीयर मनी n.* सैनिकों को बीयर के लिये दी जाने वाली राशि।
**beer pump** *बीअर पम्प n.* पीपे में से बीयर निकालने का पम्प।
**beery** *बीअरी adj* शराब में चूर।
**bees' wing** *बीज विङ्ग n.* crust of old wine पुरानी शराब पर जमी हुई पतली सी पपड़ी।
**beetle brain** *बीटल ब्रेन n.* dull fellow. मूर्ख।
**beetle crusher** *बीटल क्रशर n.* भारी जूता या पैर; पुलिस वाला या पैदल सैनिक।
**beetle eyed** *बीटल आईड adj.* blind. अंधा।
**beet master, beet mister** *बीट मास्टर, बीट-मिस्टर n.* मुसीबत में सहायता।
**beeves** *बीव्ज n.* oxen and cows; cattle. ढोर डंगर; बैल आदि।
**befog** *बिफॉग v. t.* to cover with fog; to make unimportant. धुन्ध से ढक देना; महत्व घटा देना।
**before** *बिफोर adv.* already; previously. पहले ही; इससे पहले।
*prep.* infront of; in presence of सामने; पहले उपस्थिति में।
**before the wind** हवा के आगे आगे; हवा की दिशा में; अतः हवा से सहायता पाकर।

करना; साफ करना।

**brushwood** ब्रशवुड *n.* bush which is thick like a brush; broken wood; stunted wood; curved wood. घनी झाड़ी; टूटी हुई या मुड़ी हुई तथा दबी हुई लकड़ी।

**brushwork** ब्रशवर्क *n.* work done with bush; painters art. ब्रुश से किया गया काम चित्रकारिता।

**brushy** ब्रशी *adj.* like a brush; covered with brush. ब्रुश के समान; झाड़ियों से भरा हुआ।

**brusque** ब्रुस्क *adj.* blunt; rude; unpolished; impolite. फूहड़; असभ्य; नम्रताहीन; मुंहफट।

**brusquely** ब्रुस्कली *adv.* in a blunt manner. नम्रताहीन तरीके से; फूहड़पन से; असभ्य प्रकार से।

**brusqueness, brusquerie** ब्रुस्कनेस, ब्रुस्करी *n.* bluntness; rudeness of manners. फूहड़पन; नम्रताहीनता।

**Brussels lace** ब्रुसल्स लेस *n.* a kind of lace एक प्रकार का फीता।

**brust** ब्रस्ट *n.* burst. विस्फोट; धड़ाका।

**brustle** ब्रॅस्टल *v. i.* to crackle; to rattle. खड़खड़ करना।

**brutal** ब्रूटल *adj.* rude; cruel; barbarous; sensual; stupid. क्रूर; अत्याचारी; नृशंस; असभ्य; जंगली; निर्दयी; कामी; मूर्ख।

**brutalise** ब्रुटॅलाइज *v.t.* to make brute or call brute. क्रूर बनाना या बताना।

**brutality** ब्रूटलिटी *n.* cruelty; barbarity; sensuality; stupidity. क्रूरता; नृशंसता; जंगलीपन; निर्दयता; कामुकता; वासना; मूढ़ता।

**brutally** ब्रूटली *adv.* in a brutal manner. क्रूरतापूर्वक; निर्दयता से; वासनापूर्वक; मूर्खता से;

**brute** ब्रूट *n.* cruel or passionate person; stupid fellow; a beast; sensual person. क्रूर; कामी; निर्दयी व्यक्ति; पशु; मूर्ख; कठोर मनुष्य; पाषाण हृदय; वासना वाला।

**brute force** ब्रूटफोर्स *n.* physical force; irrational force; lower nature in man. पाशविक शक्ति; शारीरिक बल; बुद्धिहीन बल; नीच प्रवृति।

**bruteness** ब्रूटनेस *n.* brutality; stupidity; state of being brute. क्रूरता; मूर्खता; पाशविकता; पशुता।

**brutify** ब्रूटीफाइ *v. t.* to make brutal; to make sensual. क्रूर बनाना; मूर्ख बनाना; असभ्य बनाना; कामुक बनाना।

**brutish** ब्रूटिश *adj.* like a brute; unwise. पशु समान; पशुवत; क्रूरतापूर्ण; बुद्धिहीन।

**brutishly** ब्रूटिशली *adv.* in a brutish manners. पाशविक तरीके से; पशु के समान; बुद्धिहीनता से।

**brutishness** ब्रूटिशनेस *n.* state of being brutish. क्रूरता; पाशविकता; बुद्धिहीनता।

**Brutus** ब्रूटस *n.* a wig, hair brushed back or manner thereof. लम्बी चोटी; उल्टे बाल संवारने का तरीका।

**bub** बब् *n.* a small boy; a younger. छोटा लड़का; छोकरा।

**bubal** ब्यूबल *n.* a large antelope. एक बड़ा बारहसिंगा।

**bubaline** ब्यूबॅलीन *adj.* like a buffalo. भैंस की तरह।

**bubble** बब्बल *n.* a bladder of cohesive liquid filled with air; anything unsubstantial; cheat; fraud; a delusion. बुलबुला; असार वस्तु; धोखा; झूठी कल्पना।

**bubbler** बब्लर *n.* one who cheats. धोखा देने वाला।

**bubby** बब्बी *n.* diminutive of bub. बब् का अपभ्रंश।

**bubo** ब्यूबो *n.* (*pl. buboes*) : an inflammatory swelling of a lymph gland in the groin or armpit, especially due to veneral diseases. बगल या जांघ में होने वाली गिल्टी जिसे कंखोरी भी कहते हैं। यह प्रायः आतशक जैसे रोगों के कारण होती है।

**bubonic** ब्यूबोनिक *adj.* characterized by buboes. गांठ सम्बन्धी।

**buccinator** बक्सीनेटर *n.* a muscle in the middle of the cheeks. गाल के बीच की मांस पेशी।

**buck** बक *n.* (1) the male of certain animals as of deer; antelope etc. (2) dashing fellow; a young blood. (3) an adult male Negro or American aboriginal. (१) हरिण; साबर; बारहसिंगा। (२) छैला; शौकीन; जिसमें जवानी का जोश हो। (३) युवा नीग्रो अथवा अमरीका का आदिवासी।

**buckaroo** बकारू *n.* a cowboy-ग्वाला।

**buck-basket** बक बास्केट *n.* basket for soiled clothes. मैले कपड़ों की टोकरी।

**buck-dancer** बक-डान्सर *n.* negro tap dancer. एक हब्शी नर्तकी।

**bucker** बकर (1) an animal that bucks. (2) (American) one that bolts from a political party. (१) छलांग लगाने वाला जानवर जैसे घोड़ा। (२) (अमरीका में) वह व्यक्ति जो किसी राजनैतिक संस्था को छोड़ कर पीछे हट

जाता है।

**bucket** बॅकट *n.* a vessel for drawing or holding water पानी रखने या ले जाने का बर्तन; बाल्टी।

**bucketful** बकेटफुल *adj.* as much as the bucket will hold. बाल्टी भर।

**bucket-shop** बकेट-शॉप *n.* an office for gambling in fractional lots of stocks; grain etc. with no delivery. अनाज इत्यादि पर सट्टा लगाने का स्थान जहां पर सिर्फ सौदे ही होवे हैं; सट्टा घर।

**buck-eye** बक-आई *n.* a horse chestnut of the United States. एक प्रकार का अमरीकी बादाम।

**buck-fever** बक-फिवर *prep.* the state of excitement experienced by an unexperienced hunter when first sighting game. पहले-पहले शिकार खेलने पर बौखलाहट।

**buck-horn** बक-हॉर्न *n.* the horn of a buck deer used for making knife handles. बारहसिंगे के सींग जिनके चाकुओं के दस्ते बनाए जाते हैं।

**buckie** बकी *n.* a shell fish; a mischievous fellow. एक प्रकार की सीप जैसी मछली; शरारती आदमी।

**buckle** बकल *n.* (1) a metal frame with moveable tongue for fastening together two loose ends. (2) a crisped or curved condition. (१) बकलस दो सिरों को बांधने वाला धातु का बना हुआ पेच-पुर्जा। मुड़ा हुआ।
*v. t.* to fasten; to apply oneself resolutely; to engage in a battle to grapple. बांधना, बकलस से बांधना; दृढ़ता से काम में लगना; लड़ाई में गुथना; गुत्थम-गुत्था होना।

**buckler** बकलर *n.* a small round shield, used to stop blows; a protective covering on animals. छोटी ढाल जो विशेष कर वार को रोकने के काम आती है, रक्षा, पशुओं की चमड़ी जो उनको सर्दी इत्यादि से रक्षा करती है।

**buckra** बकरा *n.* a word used by American Negroes for a white man. एक शब्द जो अमरीकी हबशियों द्वारा गोरी चमड़ी वालों के लिए प्रयोग किया जाता है।

**buck-saw** बाक-सा *n.* a saw set up in a H-shaped frame used for sawing fire wood. ईंधन काटने के लिये एक विशेष प्रकार का आरा।

**buck-skin** बक-स्किन *n.* (also *buck skin cloth*) the skin of a buck. सांभर की खाल

**buck-tooth** बक-टुथ *n.* a projecting tooth आगे निकला हुआ दांत।

**buck-wheat** बक-व्हीट *n.* a cereal used for horse. मोथी; घोड़ों को खिलाने की एक प्रकार की दाल।

**bucolic** बुकोलिक *adj.* pertaining to shepherds; rustic. गड़रिया सम्बन्धित; गंवार; देहाती।

**bud** बड *n.* a rudimentary shoot of a plant being in the form in which leaves or flowers exist before expanding; a young person; debutante. (U. S.) constant companion brother; pal. कली; अंकुर; कोंपली; (अमरीका में) भाई अथवा प्राय. साथ रहने वाला साथी।

**budding** बडिंग *adj.* shooting out as a bud. कली की तरह निकलना।

**Buddhism** बोद्धिज्म *n.* the religious system found by Buddha; the prominent doctrine of which is Nirvana and Ahimsa; it prevails in India; China; Japan Burma; Ceylon and Tibbet. एक धार्मिक मत जिसे महात्मा बुद्ध ने भारतवर्ष में चलाया था। इसके प्रमुख सिद्धांत हैं निर्वाण तथा मुक्त और अहिंसा। यह भारत; चीन; जापान; बर्मा, लंका और तिब्बत इत्यादि देशों में प्रचलित है।

**Buddhist** बोद्धिस्ट *n.* a worshipper of Buddha. बौद्ध धर्म को मानने वाला।

**Buddhistic** बोद्धिस्टिक *adj.* relating to Buddha or Buddhism. महात्मा बुद्ध सम्बन्धी; बौद्ध।

**buddle** बडल *n.* a large square frame of boards used for washing ore. कच्ची धातु को धोने के लिए एक तख्तों का बना ढांचा।

**budge** बज *v.i. & v.t.* to move; to stir; to flinch; to take one's self off. सरकाना; खिसकना; हिलना।

**budger** बजर *n.* one who stirs. हिलने वाला।

**budgeree** बजेरी *adj.* good. अच्छा; नेक।

**budget** बजट *n.* a bag or its contents; a store, an annual financial statement in or estimate. कोष या पूंजी; आय व्यय का वार्षिक लेखा; बजट; आयव्ययक; आय-व्यय अनुमान पत्र चिट्ठा।

**budless** बडलेस *adj.* without bud. बिना कली का।

**budlet** बडलेट *n.* a small bud. छोटी कली।

**buff** बफ *n.* a leather prepared from the skin of the buffalo; ox etc. a military coat; a light fellow. भैंस या

बैल की खाल का बनाया हुआ चमड़ा; सैनिक कोट बादामी रंग ।

**buff** बफ् *n.* a blow; a stroke; a dull blow. घूँसा; हलके हाथ का घूँसा ।

**buffalo** बफ़ालो *n.* (*pl. buffaloes*) a domestic animal. भैंस ।

**buffalo-robe** बफ़ालो-रोब *n.* the hide of a big ox or bison of North America prepared with hair on; a bison hide rug or cloak. उत्तरी अमरीका में पाए जाने वाले बड़े जंगली बैल की खाल का क़ालीन ।

**buff-coat** बफ़-कोट *n.* strong military-coat. मजबूत चमड़े का बना हुआ सैनिक कोट ।

**buffer** बफ़र *n.* an apparatus used for deadening the concussion between moving bodies and the one it strikes as in railways; a dull fellow. धक्के या झटके को कम करने वाला यन्त्र जैसा रेलगाड़ी में झटके को कम करने वाला यन्त्र लगा होता है; आलसी आदमी ।

**buffer state** बफ़र स्टेट *u.* a neutral country lying between two hostile states. दो विरोधी राज्यों के बीच का निष्पक्ष देश ।

**buffet** बफ़ट *n.* a cup-board; a blow with the fist; a slap. बर्तन आदि रखने की अलमारी; घूँसा; थप्पड़ ।

**bufflehead** बफ़लहैड *n.* a North American diving duck. एक प्रकार की उत्तरी अमरीका में पाई जाने वाली बत्तख ।

**buffo** बुफ़ो *adj.* comic. मजाकिया ।

**buffoon** बुफ़ून *n.* a jestler; one without self respect. विदूषक; ठठोलिया; भांड ।

**buffoonery** बफ़ूनरी *n.* low or vulgar jesting. भद्दा मजाक; परिहास; दिल्लगी ।

**bug** बग *n.* a blood sucking insect that infects beds; an object of terror. खटमल; उड़िस; भयावनी वस्तु ।

*big bug* : crazy. उन्मत; पागल ।

**bugbear** बगबेयर *n.* an object of imaginary terror; an object of dread. झूठा डर; भयावनी वस्तु ।

**bugger** बगर *n.* one guilty of bestiality and unnatural vice. पशुओं जैसा व्यवहार करने वाला मूर्ख; अधम; नीच ।

**buggy** बग्गी *n.* a four wheeled carriage drawn by a horse. एक घोड़े से जोती जाने वाली हल्की गाड़ी; बग्घी ।

**bugle** ब्यूगल् *n.* (also *bugle horn*) a hunting horn; a military musical brass wind instrument तुरही; सिंगा; बिगुल; पलटन का बिगुल ।

**bugler** ब्यूगलर *n.* one who plays bugle; a soldier who conveys the commands of the officers by sounding a bugle. बिगुल बजाने वाला: वह सैनिक जो बड़े पदाधिकारियों की आज्ञाएं बिगुल बजाकर सुनाता है ।

**buglet** ब्युगलेट *n.* a small bugle. एक छोटा बिगुल ।

**buhl** बूल *n.* gold; silver; brass or ivory inlaid in to complicated ornamental patterns. धातु पर सोने, चांदी; हाथी दांत अथवा सीप से की हुई सुन्दर नक्काशी ।

**build** बिल्ड *v. i.* to erect a house; to construct; to frame to rear to settle or establish. मकान बनाना; रचना करना निर्माण करना; स्थापित करना ।

**builder** बिल्डर *n.* one who builds; an architect. बनाने वाला; रचना करने वाला; मकान बनाने वाला कारीगर ।

**building** बिल्डिङ्ग *n.* the thing built; house a church; edifice. निर्माण; कोठी; मकान; हवेली; मन्दिर ।

**built** बिल्ट *p. t.* & *adj.* formed; shaped constructed. बना हुआ; निर्मित ।

**bulb** बल्ब *n.* the rounded part or head of a plant formed beneath the surface of the ground as onion; a vaccum spherical thing with filaments which give light when electric current is passed through them. कन्द; मूल; गांठ; बिजली की बत्ती; बल्ब ।

**bulbed** बल्ब्ड *adj.* having a form of a bulb. कुब्बेदार ।

**bulblet** बल्बलेट *n.* a bulb which separates spontaneously from the stem of a plant. डण्ठल पर एक गोलाकार गांठ जो टहनी और डण्ठल के बीच में होता है ।

**bulge** बल्ज *n.* a swelling; protuberance. सूजन; फुलाहट ।

**bulger** बल्जर *n.* a wooden goll club convex face. एक प्रकार की लकड़ी की मुग्दर ।

**bulginess** बल्जीनेस *n.* a swelling or protuberance. सूजन; फुलाहट ।

**bulgy** बल्जी *adj.* being out ward. बाहर की ओर निकला हुआ ।

**bulimy** ब्यूलिमी *n.* (also *bulimia*) insatiable hunger or appetite. बाई की भूख ।

**bulk** बल्क *n.* (1) a cargo; nagnitude; the main part; the major. (2) portion a stall; a frame work infront

of shop. (१) पोमा; विस्तार; अधिकांश; प्रधान अंश; परिमाण; मात्रा। (२) दुकान के आगे छोटी दुकान।

**bulkiness** बल्कीनेस *n.* the quality of being bulky; heaviness. भारीपन; बड़ा आकार; अधिक परिमाण।

**bulky** बल्की *adj.* heavy; of large size; large; huge; massire. बड़ा; बड़े आकार का

**bull** बुल *n.* (*fem. cow*) (1) the male of domestic animal; an ox; (2) a dealer who seeks or expects higher prices and buys stocks accordingly. (3) one possessing characteristics suggesting of a bull. (4) a police man or detective in plain clothes. (5) a proclamation or eddict of the pope. (6) a ridiculous blunder in speech. (7) nonsense; bluff. (8) a drink madeby pouring truth water into a cask which had held liquor. (१) सांड; (२) ऐसा व्यापारी (सटोरिया) जो वस्तुओं की कीमत बढ़ाने के लिये माल खरीदे; (३) जिसकी आदतें सांड की तरह हों; सांड की तरह दिखाई दे; (४) सादे कपड़ों में पुलिस का सिपाही; जासूस; (५) पोप का आज्ञापत्र; (६) भाषण देते समय भारी बेहूदा लगने वाली गलती; (७) निर्थक बातें; बेहूदगी; झांसा; धोखा; (८) शराब के बर्तन में पानी डाल कर बनाया गया पेय।

**bull-beef** बुल-बीफ *n.* the flesh of bulls; coarse beef. सांड का मांस; गाय का मांस।

**bull-beggar** बुल-बेगर *n.* a hobgoblin; a mischievous fairy; a fright ful. apprition. अनिष्टकर परी; भयावह भूत या प्रेत।

**bull-calf** बुल-काफ a male calf. बछड़ा।

**bull-dance** बुल-डान्स *n.* a dance of man only. ऐसा नृत्य जिसमें केवल पुरुष ही भाग ले रहे हों।

**bull-dog** बुल-डॉक *n* a medium sized couragious. Engli h dog. एक प्रकार का बलवान खूंखार अंग्रेजी कुत्ता।

**bull-doze** बुल-डोज *v. t.* to operate a bull dozes; to intimidate to bu ly. जङ्गल साफ करने की मशीन चलाना; डराना; धमकाना।

**bull-dozer** बुल-डोजर *n.* one wl o bull dozer; a machine like tractor for levelling land and clearing away obstacles. डराने वाला; एक प्रकार की मशीन; (ट्रैक्टर) जो जमीन को समतल बनाती है और जङ्गलात इत्यादि साफ करने के काम आती है।

**bullet** बुलेट *n.* a little ball; an iron ball discharged from a cannon. एक छोटी गोली; छर्रा; बन्दूक की गोली।

**bulletine** बुलेटिन *n.* a brief official summary issued in printed form. किसी घटना विषय में संक्षिप्त छपा हुआ विवरण पत्र।

**bullet-proof** बुलेट प्रूफ *adj.* capable of resisting bullet. जिसमें बन्दूक की गोली आर-पार छेद न कर सके।

**bullfighter** बुलफाइटर *n.* the person who fights the bullwith a sword. वह आदमी जो सांड से तलवार से लड़ता है।

**bull-headed** बुल हेडड् *adj.* stupid and obstinate. जिद्दी और बेवकूफ।

**bull-headedness** बुल-हेडडनेस *n.* the quality of being bull headed. जिद; हठ; बेवकूफी;

**bullion** बुलियन *n.* gold and silver in the mass and uncoined; a fringe of gold or silver wire. सोने या चांदी की ईंट; कलाबत्तू की झालर।

**bull-moose** बुल-मूज *n.* the male moose. एक प्रकार का अमरीका में पाया जाने वाला बारहसिंगा।

**bullock** बुलॉक *n.* gelded bull or an ox. बधिया सांड या बैल।

**bull-pen** बुल-पेन *n.* an enclosure for one or more bulls. एक या इससे अधिक सांडों को रखने का स्थान या घेरा।

**bull-roader** बुल-रोडर any public speaker with a loud voice. तेज आवाज से बोलने वाला व्याख्यानदाता।

**bull's-eye** बुलस-आई *n.* the centre of a target; a circular window or mirror. किसी निशाना बनाई गई वस्तु का केंद्र; गोल खिड़की या शीशा।

**bull-snake** बुल-स्नेक *n.* a gopher snake. उड़न सांप।

**bull-terrier** *n.* बुल-टारयर *n.* a cross breed of bull dog and terrier. बुलडाग और टेरियर नस्ल के कुत्तों से उत्पन्न एक प्रकार का मजबूत कुत्ता।

**bully** बुल्ली *n.* (1) a noisy blustering fellow. (2) one who protects and is supported by prostitutes. (3) a sweet heart or darling. (4) a miner's hammer. (5) in football or hockey the opening or reopening of the game. (१) दुष्ट; गुण्डा; लड़ाका मनुष्य। (२) वेश्याओं की कमाई पर मौज उड़ाने वाला। (३) माशूका या प्रियतमा। (४) खान में काम करने वाले का हथौड़ा। (५) फुटबाल या हौकी खेल में खेल शुरू करने में या दुबारा शुरू करने में दो टीमों के कप्तानों का आमने सामने खड़े होकर

गेंद को बीच में रखकर खेल शुरू करना।
**bully-boy** बुल्ली-वाय *n.* a jovial fellow. हंसमुख इन्सान।
**bully-rag** बुल्ली-रैग *v. t.* to bully; to abuse. गाली देना; कष्ट देना।
**bulse** बल्स *n.* a bag for diamonds. हीरे रखने का थैला या डिब्बा।
**bum** बम *n.* (1) a worthless drunken fellow; a debauch. (2) buttocks; backside. (१) बेकार शराबी मनुष्य। (२) चूतड़।
*on the bum* : out of order. बिगड़ा हुआ।
**bumbai-liff** बम्बे-लिफ *n.* a sheriffs deputy or court ballif whose duties are to lery or attach. न्यायाधीश का सहकारी जिसका काम कुड़की करना होता है; कुड़क अमीन
**bumble** बम्बल *v. t.* to confuse; to bungle. गोलमाल करना; भद्दी तरह से काम करना; गलत काम करना।
**bumbledom** बम्बलडम *n.* भद्दापन; गोलमाल।
**bumble-foot** बम्बल-फुट *n.* a swelling in the foot in domestic tools पालतू मुर्गी या मुर्गियों के पैर में सूजन होने की बीमारी।
**bumming** बमिंग *(pres. part.)* humming like a bee. मधु मक्खी की तरह भनभनाते हुए।
**bummel** बम्मल *v. i.* (also *bumble*) to bungle; to utter indistinctly. भद्दे तरीके से काम करना; बड़बड़ाना; बड़ी भूल करना
**bump** बम्प *v. i.* to knock dully; to make a loud noise; to move joltingly. आघात करना; अधिक जोर से शोर करना; झटके देकर चलना।
**bumper** बम्पर *n.* anything that pumps; a bar on a motor-car butter; anything large or generous in measure; a crowded house at a theatre or concert. आघात करने वाला; मोटर गाड़ी के बफर के आगे लगा हुआ लोहे का मोटा सरिया; कोई अधिक प्रमाण में; बड़ी वस्तु; खचाखच भरा हुआ सिनेमा गृह अथवा रंगभूमि।
**bumpkin** बम्पकिन *n.* a clown; an awkward clumsy rustic. देहाती; गंवार; उजड्ड।
**bumptious** बम्पटियस *adj.* offensively self important. शेखी खोर।
**bumptiously** बम्पटियस्ली *adv.* in an offensively self important manner. शेखी बघारते हुए।
**bumpy** बम्पी *adj.* abounding in bumps. उछलने कूदने वाला।
**bun** बन *n.* (1) a kind of sweet cake. (2) a dry stalk; a hare's scut. (3) a playful name for rabbit. (१) एक प्रकार की मीठी (केक) टिकिया। (२) एक सूखी डण्ठी, खरगोश की छोटी दुम। (३) खरगोश का प्यार का नाम।
**buna** बूना *n.* an artificial rubber made by the polymerisation of butadiene. उदजन गैस युक्त कारबन (बूटा डीन) से रसायनिक तरीके से बनाया गया नकली रबड़।
**bunch** बन्च *n.* (1) a compact collection; usually of the objects of the same kind; clusters; a group. (१) एक ही प्रकार की वस्तुओं का गुच्छा; समूह; ढेर; (२) कूबड़; गांठ।
**bunch-backed** बंच-बेक्ड *adj.* hump-backed. कुबड़ा; जिसकी कमर में कूबड़ हो।
**bunched** बंचड *adj.* humped; lumpy. कुबड़ा; सामूहिक; गुच्छेदार।
**bunchiness** बंचीनेस *n.* the quality of being gathered in bunches. गुच्छेदार होने का गुण।
**bund** बन्ड *n.* an embankment or dike (2) a thorough fare on a water front; esplanade. (3) a confederation; a league. (१) नदी का बांध। (२) नदी या समुद्र के किनारे का आम रास्ता। (संगठन); मण्डल।
**bunder** बण्डर *n.* a landing place as. in Bombay; Appolo Bunder. बन्दरगाह; बम्बई में अपोलो बन्दर बन्दरगाह है।
**Bundesrat (h)** बुन्डेसरट (ध) *n.* a federal council in Germany. जर्मनी में एक संयन्त्र परिषद।
**bundle** बण्डल *n.* (1) a number of things loosely bound together. (2) anything folded or wrapped; a package. (3) a group; collection. (4) in botany; a cluster of many elementary tissues lying across other tissues. (१) गठरी; गट्ठर; पोटली। (२) पुलिन्दा; वह करके या कागज में लपेट कर बनाया गया। (३) समूह; ढेर (४) वनस्पति शास्त्र में; ऐसे तन्तुओं का गुच्छा जो दूसरे तन्तुओं के आर-पार ऊपर लगे हों।
**bundook** बन्दूक *n.* बन्दूक।
**bung** बङ्ग *n.* the stopper for the large hole in a barrel; the hole itself. डाट; पीपे का काग; छेद।
**bungalow** बंगलो *n.* a country house with a veranda and one storey; now loosely used for one storey house. एक मंजिल का बना हुआ एक मकान जिसमें एक बरांडा होता है।
**bungee** बुंगी *n.* an apparatus which opens the bomb doors of a bomber

एक यन्त्र जिसके द्वारा बममार वायुयान के उस कोष का दरवाजा खुलता है जिसमें बम भरे हों।

**bungle** बंगल *n.* an awkward; clumsy or imperfect job; botch; a gross mismanagement. भद्दे तरीके से किया गया काम; फूहड़ पन से इन्तजाम करना।

**bungler** बंगलर *n.* an awkward workman. फूहड़ कारीगर।

**bungling.** बंगलिङ्ग *adj.* clumsy; awkward. भद्दा; फूहड़।

**bunglingly** बंगलिङ्गली *adv.* in an awkward manner. भद्दे पन से।

**bunion** बनियन *n.* (also *bunyon*) an inflamed swelling on the first joint of the great toe. पैर के टखने के जोड़ पर सूजन।

**bunk** बङ्क *n.* (1) a wooden box or case serving as a seat in the day and as a bed at night. (2) a sleeping birth. (3) humbug. (4) a box in a ship's cabin. (१) एक लकड़ी का सन्दूक जो दिन में सामान रखने के काम आता है और रात को जिस पर सोया जाता है। (२) सोने का स्थान जैसे रेल के डिब्बे में सोने की जगह होती है। (३) अनर्थक बात। (४) जहाज के कमरे में सामान रखने की जगह या सन्दूक।

**bunker** बङ्कर *n.* (*Scot.*) (1) a window seat and chest. (2) a large bin for collecting coal. (3) a sandy gap in turf; golf link. (4) a bomber proof shelter or fort. (१) खिड़की में बैठने का स्थान या सामान रखने का स्थान। (२) कोयला इकट्ठा करने का बड़ा डिब्बा या कोलकी। (३) घास के मैदान में बीच में ऐसा स्थान जहां पर घास नहीं होती और विशेषतः ऐसा मैदान गाल्फ खेल खेलने के काम आता है। (४) हवाई हमले से बचने के लिए जमीन के अन्दर बना हुआ ऐसा स्थान या किला कि जिस पर बम का असर न हो।

**bunkered** बंकर्ड *adj.* in a bunker; in difficulties. मुसीबत में फंसा हुआ।

**bunt** बन्ट *n.* (1) a kind of disease of wheat; the fungus which causes it. (2) the mid part or belly of a sail. (3) the bagging part of a fishing net. (4) a push. (१) गेहूं का एक प्रकार का रोग; घुन; वह कीड़ा जिससे गेहूं में रोग पैदा होता है। (२) बादबान (पाल) का हवा से फूला हुआ बीच का भाग। (३) मछली पकड़ने के जाल के बीच का भाग जिसमें मछली फंस जाती है। (४) धक्का।

**bunted** बन्टेड *n.* (also *bunty*) pertaining to bunt. गेहूं की बीमारी सम्बन्धी।

**bunter** बन्टर *n.* a low woman; a rag-picker. एक नीच स्त्री; चिथड़े इकट्ठे करने वाला

**bunter-sandstein** बन्टर-सेन्डस्टिन *n.* a German name for red sandstone. लाल मिट्टी (हिरमिच) का जर्मन नाम।

**bunting crow** बटिङ्ग क्रो *n.* the hooded crow. एक प्रकार का कव्वा जिसके सिर पर उभराव होता है।

**bunyip** बनइप *n.* an Australian swamp monster invisible to whites; an impostor. आस्ट्रेलिया का एक देव जो गोरी चमड़ी वालों को नहीं दिखाई देता; ठग; बहाना करने वाला।

**buoyage** बुआएज् *n.* a series of buoys to mark the course for vessels. तैरने वाले बुआय की कतारें जो जहाजों को रास्ता दिखाने में मदद देते हैं।

**buoyancy** बुएन्सी *n.* (1) the property of being afloat. (2) power or tendency of a liquid or gas to keep an object afloat. (१) तैरने का गुण। (२) गैस या तरल पदार्थों की किसी वस्तु को तैरता रखने की शक्ति।

**buoyant** बुआएण्ट *adj.* (1) having buoyancy. (2) vivacious; cheerful; hopeful. (१) तैरने योग्य। (२) खुश मिजाज; खुश दिल; आशीर्वाद।

**buplever** बुपलिवर *n.* hare's-ear. खरगोश के कान।

**bur** बर *n.* (also *burr*) (1) a prickly flower head. (2) the burdock or other plants. (3) a protuberance; lump; a knot on a tree. (4) the rough sound of 'r' pronounced in the throat. (१) बीज कोष; फूल का वह भाग जिसमें बीज होते हैं। (२) कमलगट्टा। (३) वृक्ष की कोई गांठ या उभराव। (४) भद्दे प्रकार से गले से 'र' शब्द का उच्चारण।

**burbot** बरबोट *n.* a water-fish with a longish barbel on its lower jaw. एक प्रकार की मछली जिसके मूछों जैसे निचले जबाड़े के आगे लम्बे बाल होते हैं।

**burd** बर्ड *n.* (1) a lady; a maiden. (2) a young bird; offsprings. (१) एक स्त्री; नवयुवती। (२) पक्षी; छोटा पक्षी; बच्चे।

**burd-alane** बर्ड-अ लेन *n.* (also *bird-alane*) the last remaining of a family. इकलौता वारिस।

**burden** बर्डन *n.* (1) a load; something heavy that is carried; responsibility. (2) the carrying capacity of a vessel; the weight of the cargo. (3) the employment of carrying loads. (4) something often repeated. (5) a refrain

repeated at the end of every stanza of a poem. (6) the drone of a bag-pipe. (7) a child in the womb. (8) the leading idea of anything. (१) भार; जिस वस्तु को लाद कर ले जाया जाए; जिम्मेदार। (२) जहाज में माल ले जाने की मात्रा; जहाज में जितना माल लादा जा सकता हो उसकी संख्या। (३) बोझ ढोने का कार्य। (४) जिसे बारम्बार दोहराया गया हो। (५) भजन या पद्य की टेक। (६) बीन बाजे की गमक। (७) बच्चेदानी में स्थित बच्चा। (८) किसी विषय का प्रधान अङ्ग।

**burdensome** बर्डनसम *adj.* cumbersome oppressive; heavy to carry. थकाने वाला, कष्ट कारक; भारी।

**bureau** ब्यूरो *n.* (*pls. bureaus, bureaux*) a writting table having a chest and drawers; a room or office where such table is used; a department. दराज वाली मेज; लेखन स्थान; दफ्तर; महकमा।

**bureaucratic** ब्यूरोक्रैटिक *adj.* (also *bureaucratical*) relating to bureaucracy. नौकरशाही-सम्बन्धी।

**bureaucratically** ब्यूरोक्रैटिकली *adv.* in a bureaucratic manner. नौकरशाही के रूप में

**burganet** बर्गेनट *n.* (also spelled as *burgonet*) a kind of helmet with a small visor formerly worn. एक प्रकार की सिर को बचाने की टोपी जो पहले लड़ाई में पहनी जाती थी।

**burgeon** बर्जन *v. i.* to grow; to put forth buds. उगना; कलियां निकलना।

**burgess** बर्जेस *n.* a freeman or citizen of borough; a member of priviledged class; a town councillor. जिनको विशेषाधिकार दिए गये हों; जिला पालिका का सदस्य।

**burghal** बरगल *adj.* belonging to a burgh ऐसे नगर से सम्बन्धित।

**burgher** बरघर *n.* an in habitant of a burgh. ऐसे नगर का नागरिक।

**burglar** बरगलर *n.* one who is guilty of breaking into the house for the purpose of stealing. चोर; सेंध मारने वाला; चोरी के लिये ताला तोड़ कर अन्दर से सामान निकालने वाला।

**burglariously** बरगलेरियसली *adv.* with an intent to commit a burglary. सेंध लगाने के इरादे से।

**burglary** बरगलरी *n.* breaking into the house for the purpose of stealing. सेंध लगाकर चोरी करने का कार्य।

**burial** बरियल *n.* funeral; the act of placing dead body in a grave; ceremonies; of placing the dead body in a grave. शव को गाड़ना; दफनकरना; समाधि; समाधि कार्य्य।

**burial ground** बरियल ग्राउन्ड *n.* a ground set apart for burials. ऐसा स्थान जो शव गाड़ने के लिए ही काम आता हो; कब्रिस्तान।

**burial-place** बरियल-प्लेस *n.* the place where any one is buried वह स्थान जहां पर कोई दफनाया जाता है; कब्रिस्तान; समाधि स्थान।

**burial service** बरियल सर्विस *n.* church service accompanying burials. दफन करते समय धार्मिक प्रार्थना।

**burier** बरियर *n.* one who buries कबर खोदने वाला; दफनाने वाला।

**burin** ब्यूरिन *n.* a sharp pointed chisel used in copper engraving. तांबे पर नक्काशी करने की रुखानी।

**burinist** ब्यूरिनिस्ट *n.* an engraver. नक्काशी करने वाला।

**buriti** बुरिटी *n.* the miriti palm. एक प्रकार का ताड़ का पेड़।

**burk** बर्क *v. t.* to suppress; to avoid; to hush up. जनश्रुति दबाना; टालना; चुपचाप तय कर लेना।

**burke** बर्क *v. t.* to murder especially by stiffling; to put to an end quietly. गला घोंट कर मार डालना; चुपके से अन्त कर देना।

**burl** बर्ल *n.* a knot in wool or cloth; a knot in wood. कपड़े या ऊन में गांठ; लकड़ी में गांठ।

**burlap** बर्लप *n.* a coarse canvas for wrappings. मोटा टाट जो किसी चीज के ऊपर चढ़ाने के काम आता है; सन का बना हुआ टाट।

**burley** बर्ले *n.* a fine light tobacco. एक प्रकार का तम्बाखू।

**burliness** बर्लीनेस *n.* the state of being burly. स्थूलता; मुटापा।

**burly** बर्ली *adj.* big and stout. स्थूलकाय, मोटा; हट्टा-कट्टा।

**Burmese** बर्मीज़ *adj.* pertaining to Burma. बर्मा से सम्बन्धित।

**burn** बर्न *v. t. & v. i.* (1) to destroy or damage byfire. (2) to unite chemically with oxygen or other gases so as to produce heat and light. (3) to harden by fire. (4) to take with fire. (5) to produce by fire or heat. (6) to act upon as heat. (7) to appear or feel hot. (8) to be eager or excited. (9) to cheat. (१) आग में जलना; या जला

कर राख कर देना। (२) आक्सीजन या दूसरी गैसों से इस तरह मिलाना कि गर्मी और रोशनी उत्पन्न हो। (३) आग में जलाकर सख्त करना। (४) आग में पकाना; रोटी पकाना। (५) आग और गर्मी पैदा करना; जैसे चूना। (६) गर्म होने का गुण होना। (७) गर्म दिखाई देना या महसूस करना। (८) उत्सुक होना। (९) धोखा देना।
*n.* (1) an effect or injury from burning. (2) the process of burning. (3) (१) जलने से फफोला पड़ना; जलन। (२) जलना।

**burner** बर्नर *n.* one who burns, a part of lamp or gas-jet from which a flame comes. जो जलता है; दीपक; लैम्प या गैस के इन्ज का वह भाग जिससे कि लौ निकलती है।

**burning** बर्निङ्ग *n.* (1) the act of consuming by fire. (2) a state or sensation of inflammation. (3) the baking as of bricks or pottery. (१) आग में जलाकर राख कर देना; भस्मीकरण। (२) गर्मी का महसूस होना या छाले पड़ने। (३) पकाना जैसे ईंट और चीनी के बरतनों को पकाया जाता है।

**burnish** बरनिश् *v. t.* to polish; to make bright by rubbing. रगड़ कर चमकाना; चमकाना।
*n.* polish lustre. पालिश; चमक।

**burnisher** बरनिशर *n.* one who polishes. पालिस करने वाला।

**burnoose** बर्नूज *n.* (also *burnous*) a white woollen mantle with hood; woven in one piece worn by the *Arabs.* एक सफेद सिर से पैर तक का ऊन से बना हुआ चोगा जो कि अरब निवासी पहनते हैं।

**burnt** बर्न्ट *v. p. t. & p. p.* of "burn' जला हुआ।
*adj.* treated with fire. आग मे जलाया हुआ

**burrel** बरल *n.* a sort of pear called after its smooth delicious soft pulp. एक प्रकार की नाशपाती जिसका गूदा नर्म होता है।

**burrel-fly** बर्रल-फ्लाई *n.* a kind of reddish-coloured gadfly. एक प्रकार की लाल रङ्ग की गोमक्खी या डांस।

**burrel-shot** बर्रल-शोट *n.* an emergency shot; small shot; nail; stones or pieces of old iron used as bullets. छोटी लोहे की गोलियां; कीलें; कंकरी या छोटे लोहे के टुकड़े जिन्हें बन्दूक के छर्रों की तरह काम में लाया जाता है।

**burrh** बर्र *n.* (also *burr-stone*) a name given to certain siliceous stones whose dressed surface present a keen cutting texture when they are used for millstones. सान का पत्थर।

**burrow** बर्रो *n.* a hole in the ground excavated by rabbits etc. for shelter. बिल; मांद।

**burry** बर्री *adj.* full of burs. कांटे वाली।

**bursa** बरसा *n.* (*L.*) a kind of sack. एक प्रकार की छोटी थैली।

**bursar** बरसर *n.* a purser; a treasurer. खजान्ची; कोषाध्यक्ष।

**bursarship** बरसरशिप *n.* the office of a bursar. खजान्ची का दफ्तर।

**bursch** बुर्श *n. p. l.* 'burschen' a German student. एक जर्मन विद्यार्थी।

**burschenchaft** बुर्शेनशेफ्ट *n.* a students association. विद्यार्थियों की एक संस्था।

**burst** बर्स्ट *n.* a sudden disruption; a sudden explosion: a rush; an outburst; a hard gallop; a drunken bout; a dial. अचानक फटना; धमाका; घोड़े का बहुत तेज दौड़ना; शराबी; घेरा।
*v. t.* to suffer a voilent disruption; to explode; to rush. फट कर टूट जाना; धमाका होना; धावा करना।

**bury** बरी *v. t.* to pace in a grave; to hide or conceal. मृत शरीर को जमीन में; गाड़ना; छिपाना।
*to bury the hatchet*: to make peace. झगड़ा समाप्त करना; सुलह करना।
*burying-ground*: cemetery. श्मशान; दफनाने की जगह; कब्रिस्तान।

**bus** बस *n.* (also *spelled as buss*) an omnibus; a heavy aeroplane. किराए पर चलने वाली बड़ी मोटर गाड़ी; एक भारी वायुयान।

**bus-bar** बस-बार *n.* an electric conductor connecting with a number of circuits. बिजली का तार जो कई सर्किटों को मिलाता है।

**busgirl** बसगर्ल *n.* an assistant waitress. सेविका।

**bus-fare** बस-फेयर *n.* बस का किराया।

**bush** बुश *n.* a woody plant with branches; a thick shrub; a branch of tree properly hung out as a sign; a district covered with brush, wood or shrubs; a metal lining of axle-hole. झाड़ी; घनी उपज; पेड़ की टहनियों से सजा कर कोई निशान बनाना; वह जिला जिसके चारों तरफ झाड़ी या जङ्गल हो; जङ्गल; धुरे का आंवन।

**bush-baby** बुश-बेबी *n.* a small south African lemur. दक्षिणी अफ्रीका में पाया जाने वाला बनमानुष।

**bushed** बुश्ड *adj.* lost in the bush. झाड़ियों

में खोया हुआ।

**busheling** बुशलिङ्ग *n.* the repair of garment. कपड़ों की मरम्मत करना।

**bush-fruit** बुश-फ्रूट *n.* fruit growing in a bush as raspberry. रसभरी के समान; झाड़ियों पर लगने वाले फल।

**bushman** बुशमेन *n.* a dweller or farmer in the bush. जङ्गल में रहने वाला या किसान।

**bushmanship** बुशमेनशिप *n.* bush craft. झाड़ियों के बारे में ज्ञान।

**bush-metal** बुश-मेटल *n.* gun metal; hard brass. कठोर पीतल; वह धातु जिसकी बन्दूक बनाई जाती है।

**bush-ranger** बुश-रेंजर *n.* one who ranges the bush; an outlaw living in the bush; a guerilla fighter. झाड़ियों तथा जङ्गल की देखभाल करने वाला; छुप कर रहने वाला डाकू; जङ्गल में छिपकर लड़ने वाला।

**bush-rope** बुशरोप *n.* liana. बेल।

**bush-whack** बुश-व्हेक *v. t.* (1) to cut bushes or underbushes with scythe. (2) to pull boat against current by grabbing bushes. (3) to ride or fight in the bush as a guerilla. हंसिया से झाड़ियों को काटना। (२) नाव की धार के विरुद्ध किसी झाड़ी को पकड़ कर रोकना। (३) जङ्गल में छिप कर लड़ना।

**bush-whacker** बुश-व्हेकर *n.* (1) a guerilla; one who fights in the bush. (2) a stout scythe for cutting the bushes. (१) जङ्गल में छिपकर लड़ने वाला। (२) झाड़ियों को काटने वाला एक बड़ा हंसिया।

**bush-whacking** बुश-व्हेकिङ्ग(1) using undernamed methods in politics. (2) pulling boat against the current by grabbing bushes. (१) राजनीति में नीचता के तरीके काम में लाना। (२) धार के विरुद्ध नाव को झाड़ी पकड़ कर रोकने का कार्य।

**bushy** बुशी *adj* shaggy; covered with bushes. गंदा; झाड़ियों से ढका हुआ।

**busied** ब्यूज़ीड् *v. p. t. & p. p.* of 'busy'. व्यस्त रहते हुए।

**business** बिजनेस *n.* a trade; occupation or profession; commercial affairs. (2) an affair or matter. (3) concern; interest; duty. (4) a commercial establishment. (5) the details other than the dialogue by which an actor portraits his part and interpret a play. (6) the state of being busy. (१) पेशा; व्यापारिक काम; धन्धा; (२) कर्म या कोई काम; (३) कर्तव्य; आश्रय; (४) व्यवहार; व्यापार के लिये खोली गई दुकान; (५) अभिनय करने में वार्तालाप को छोड़कर हाव भावों का विवरण, कार्य में लगे रहने का काम।

**business card** बिजनेस कार्ड *n.* a card printed with one's business and address. एक ऐसा कार्ड जिस पर नाम और व्यवहार का पता लिखा होता है।

**business-like** बिजनेस लाइक *adj.* systematic or methodical. नियमपूर्वक; बाक़ायदा।

**business-man** बिजनेस मैन one engaged in commercial enterprise; the proprietor of a store or concern. वह व्यक्ति जो कारोबार में लगा हुआ हो; किसी धन्धे या कारोबार का करने वाला या उसका मालिक।

**busket** बस्कट *n.* a little bush. एक प्रकार की छोटी झाड़ी।

**buskined** बास्किन्ड *adj.* tragic; wearing buskins. ऐसे जूते पहने हुए; शोकजनक।

**busky** बस्की *adj.* woody or bushy; shady. जंगली या झाड़फूस वाली; छायादार।

**buss** बस *n.* a kiss; a salute with the lips; a small two masted Dutch vessel used in fisheries; to kiss; to salute with the lips. चुम्बन; चूम कर अभिवादन करना; दो मस्तूलों वाला एक प्रकार का डच जहाज जो मछली पकड़ने के काम आता है।

**bust** बस्ट *n.* a sculptured figure of a person showing only the head; shoulders and breast. अर्ध्वकाय मूर्ति; मनुष्य का छाती से सिर तक का ऊपरी अंग।

**busted** बस्टड् *adj.* breasted. जिसके वक्षःस्थल हों।

**buster** बस्टर *n.* something large; a horse breaker; stormy south wind. बड़ी वस्तु घोड़े को बधिया करने वाला; दक्षणी तूफानी हवा।

**bustle** बस्टल *v. i.* to stir oneself noisily to hurry. हुड़दंग मचाते हुए चलना; जल्दी करना।

**busy** ब्यूज़ी *adj.* active; diligent; engaged. व्यस्त; मेहनती; काम में लगा हुआ।

**busybody** ब्यूज़ीबोडी *n.* one busy about others' affairs; a meddling person. दूसरे के कार्य में हाथ डालने वाला मनुष्य।

**busying** ब्यूज़िङ्ग *p. p.* state of being busy. व्यस्त रहते हुए।

**but** बट *prep.* except, besides; unless; save or excepting that. बिना; अतिरिक्त किन्तु; सिवाय।

*v. t.* to put forward as an objection. एतराज आगे रखना।

*but and*: and also. और पर भी।

*but for*: were it not. यदी नही तो।

**butadiene** ब्यूटेडीन *n.* a hydrocarbon used in making synthetic rubber; C 4 H 6. एक पदार्थ जिसमें कारबन और उदजन गैस का ४ और ६ का मिश्रण होता है और नकली रबड़ बनाने के काम आता है।

**butcher** बूचर *n.* one whose trade is to kill animals for food; one who deals in meat; one who kills in a cruel manner. बूचड़; कसाई; वधिक; निर्दय व्यक्ति जिसे हत्या करने में आनन्द आता हो।

**butea** बूटिया *n.* a dhak genus. एक प्रकार का ढाक का पेड़।

**buture-bird** ब्यूचर-बर्ड *n.* a shrike. एक प्रकार की चील जो चूहे इत्यादि के मांस को खाती है।

**buturely** ब्यूचरली *adj.* cruel, murderous. निर्दयी; खूंखार।

**butury** ब्यूचरी *n.* the business of slaughtering, murder committed with of barbarity; a great slaughter. कसाई का काम; निर्दयतापूर्ण किया गया खून; कत्ले आम।

**butler** बटलर *n.* a servant who has charge of liquors etc. एक नौकर जिसके सुपुर्द शराब और पात्र इत्यादि रहते हैं।

**butlership** बटलरशिप *n.* the profession of a butler. बटलर का पेशा।

**butt** बट *v. i. & v. t.* to strike with the head as a goat; to meet end to end. बन्दूक के कुन्दे से मारना; सींग से मारना; सिर से टक्कर मारना; दोनों सिरों का मिलाना।

**butter** बटर *n.* a fatty substance obtained from cream by churning; flattery; a term applied to certain anhydrous metalic chlorides of buttery consistency. मक्खन; नवनीत, झूठी तारीफ; धातु मिश्रित ऐसे पदार्थ जिनमें क्लोरीन होती है और चिकने होते हैं।

**butter-bird** बटर-बर्ड *n.* a kind of bird. एक प्रकार का पक्षी।

**butter fly** बटर फ्लाइ *n.* an erect winged insect; a showy person. तितली, ठाठ वाला मनुष्य।

**butterine** बटरीन *n.* artificial butter made from fats. नकली मक्खन जो चर्बी से बनाया जाता है।

**butter-milk** बटर-मिल्क *n.* milk which is left after butter is separated from it. सपरेटा; क्रीम निकालने के बाद का बचा दूध।

**butter-tooth** बटर-टुथ *n.* a broad fore tooth. आगे का चौड़ा दांत।

**butter-tree** बटर-ट्री *n.* a kind of tree the seed of which yields a substance like butter. एक मक्खन का पेड़ जिसके बीजों से मक्खन की तरह का पदार्थ निकलता है।

**butter-wort** बटर-वोर्ट a European pla[nt] with leaves covered with soft hai[r] एक प्रकार का पश्चिमी देशों में मिलने वाला पौ[धा] जिसकी पत्तियों पर नरम रुएं होते हैं।

**buttery** बटरी *adj.* having the qualiti[es] of butter. मक्खन के ऊपर का।

**buttock** बेटक *n.* (1) manoeuvre in wre[st]ling. (2) the rump; that fleshy pa[rt] of a person's body on which he si[ts]. (१) कुश्ती लड़ने का एक दाव। (२) कूल्हा; नित[म्ब]; चूतड़।

**button** बटन *n.* (1) a small, round, f[lat] object made of bone, metal etc. us[ed] on clothes either to fasten them or [as] an ornament. (2) the knob of [an] electric bell etc; anything of sm[all] value. (3) *(in plural)* sheep's dung. [(4)] a page boy. (१) बटन; बोताम; एक छो[टी] गोलाकार हड्डी, धातु या लकड़ी की बनी हुई [चीज] जो कपड़ों पर सुन्दरता के लिये लगाई जाती [है]। (२) बिजली की घण्टी या बटन; कोई बहुत छो[टी] वस्तु। (३) भेड़ की मेंगनी। (४) होटल या प[...] में सेवा करने वाला छोकरा।

**button-hole** बटन-होल *n.* a hole in whi[ch] a button is fastened. काज जिसमें बटन बन्द किया जाता है।

**button-hook** बटन-हुक *n.* a hook for pu[ll]ing buttons through button holes. [एक] प्रकार का कांटा जिससे काज में बटन बन्द [किये] जाते हैं।

**button-less** *adj.* without button. [बिना] बटन का।

**buttony** बटनी *adj.* like a button: w[ith] several buttons. बटन की तरह का; बहुत बटन वाला।

**buttress** बटरिस *n.* a projecting supp[ort] of masonary built on to the exter[ior] of a wall; support. दीवाल का सहारा; पु[श्ता]; आधार; आश्रय।

**butty** बट्टी *n.* a person who raises co[al] by a contract at a stated price [per] ton; employing men to do the wo[rk]. खान का ठेकेदार जो मजदूर लगाकर एक नि[श्चित] दर पर खान से कोयला इत्यादि निकलवाता है।

**butyraceous** बटीरेशस *adj.* (also *butyro[us]*) having the qualities of butter; rese[m]bling butter. मक्खन जैसा; मक्खन के [गुण] वाला।

**buxeous** बॉक्सियस *adj.* pertaining to t[he box] tree or resembling it हल्दू के पेड़ के स[मान]।

**buxom** बक्सम gay; jolly; yielding; el[as]tic; plump. प्रफुल्ल, प्रसन्न; विनम्र; स्व[स्थ]

मोटी ताजी; चञ्चल।

buxomly बक्समली *adv.* in a buxom manner. प्रसन्नचित होकर।

buxomness बक्समनेस *n.* comeliness. सुन्दरता।

buy बाई *v. t.* (*p. t. bought*) to purchase; to bribe; to acquire in exchange; to procure; to get by some sacrifice. खरीदना; घूस देना; बदले में पाना; प्राप्त करना; घूस देकर प्राप्त करना।

*to buy dearly* : to buy at some sacrifice. मंहगा खरीदना।

*a good buy* : a wise purchase, a bargain. सस्ती खरीद।

*buy and sell* (*shakespear.*) to traffic in. व्यापार करना।

buyable बाईएबल *adj.* able to be purchased. खरीदने योग्य।

buyer बायर *n.* one who purchases; a purchaser. खरीदने वाला।

buzz बज *n.* a continuous humming sound as of bees. (2) a report circulated secretly and cautiously; a late news. (4) a general confused conversation. मधु मक्खी की भनभनाहट; (२) कोई खबर गुप्त रूप से फैलाना; (३) पुरानी खबर; (४) अव्यक्त बात चीत।

*v. i.* to make humming sound; to move quickly; to murmur. भनभनाना; शीघ्र चलना; फुसफुसाना; कानाफूसी करना।

buzzard बज़र्ड *n.* (1) a large bird of prey (2) a blundering insect as a night flying moth. (3) an ignorant blunderer. (१) एक प्रकार का बाज जैसा पक्षी; (२) पतङ्गा जो रात को रोशनी या लौ के चारों तरफ घूमता घूमता जल मरता है (३) एक अचानक बड़ी भूल करने वाला।

buzzer बज़र *n.* a whisperer one who buzzes. कानाफूसी करने वाला; भनभनाने वाला।

buzzingly बज़िङ्गली *adv.* with a low humming sound. फुसफुसाहट के रूप में।

buzz-saw बज़ सॉ *n.* a circular saw. एक गोलाकार आरा।

buzz-wig बज़-विग *n.* a great bushy wig. घने बालोंदार टोपी या जज के पहनने की टोपी।

buzzy बज़ी *adj.* pertaining to whispering. कानाफूसी करने से सम्बन्धित।

bwana बवाना *n.* master; sir. श्रीमान्।

by बाई *prep.* near; close to; through or with; acording to; by authority; via; in oaths; with the witness of; to the extent of; of time: not after; multiplied into; in succession to. पास में; नजदीक; साथ में; से; को, में; शपथ लेने में; बाद में नही; गुणा करने में; बाद में।

*adv.* near; aside; away; post. in serve पास, निकट; दूर; पिछला।

by blow बाई ब्लो *n.* a side blow; an illegitimate child. बगल का घूसा; हराम का बच्चा।

by cheque बाई चेक *n.* by means of cheque. चैक द्वारा।

by corner बाई कॉर्नर *n.* an out of the way place. निर्जन स्थान।

by day बाई डे *adv.* during day time. दिन में।

by dint of बाई डिन्ट ऑफ *adj.* by means of. कारण से।

by drinking बाई ड्रिंकिंग *n.* (shakespeare) drinking between meals. खाना खाने के बीच में पानी पीना।

bye बाई *n.* (1) runs scored from a ball after passing the batsman and wicketkeeper without touching the wicket or the batsman (2) any thing of minor importance. (१) क्रिकेट के खेल में जब गेंद विकेटकीपर और खिलाड़ी (बैट्स मैन) के पास से निकल जाने पर जो रन बनते हैं। (२) अप्रासंगिक विषय।

by-election बाई-इलेक्शन *n.* a parliamentary election for a seat during the sitting of parliament. एकाएक जगह खाली होने पर चुनाव; उपनिर्वाचन।

by-end बाई-एन्ड *n.* subsidiary aim अप्रधान लक्ष्य।

by-form बाई-फॉर्म *n.* a subsidiary form; a form varying from the usual one. समान आकृति जैसा।

by-going बाई-गोइङ्ग *n.* the action of passing by. पास से गुजरना।

by-gone बाई गान *adj.* past; gone by; departed. बीता हुआ; व्यतीत।

by-gones बाई गॉन्स *n.* past happenings or grievances. बीती बातें या पुरानी दुश्मनी।

byke बाइक *n.* (also *bike*) (1) bicycle (2) wildbees. (3) a swarm of people. (१) बाईसिकल (२) जंगली मधुमक्खी (३) भीड़; जनसमूह।

by-lane बाई-लेन *n.* a side passage out of common road. ऐसी छोटी सड़क जो बहुधा सुनसान रहती हो; पास की सड़क; छोटी गली।

bylaw बाई-लॉ *n.* a law of a private corporation or local authority. (2) a supplementary law. (१) किसी अप्रधान

संस्था के नियम; नगर पालिका के नियम । (२) नियम; उपविधि ।

**by-motive** बाई-मोटिव *n.* an unavowed motive. अप्रधान उद्देश्य ।

**by-name** बाई-नेम a nick name or a secondary name. उपनाम या चिढ़ने का नाम ।

**by-oneself** बाई-वनसेल्फ *adj.* name alone. अकेला ।

**by-ordinar** बाई-ऑर्डीनर *adj.* (*scot*) extraordinary. विशेष; गैर मामूली; असाधारण ।

**by-pass** बाई-पास*n.* a side track for carrying traffic, fluids; electricity etc. एक दूसरा रास्ता जिससे माल असबाब या मोटर तथा अन्य गाड़ियां उसी तरफ आ जा सकें।

**by-passage** बाई-पैसेज *n.* side passage. एक दूसरा आने जाने का रास्ता ।

**by-past** बाई-पास्ट *adj.* (shakespeare) past goneby. बीता हुआ; व्यतीत ।

**by-path** बाई-पाथ *n.* a secluded path. सुनसान रास्ता; पगडण्डी बगल का रास्ता ।

**by-place** बाई-प्लेस *n.* a retired place. सुनसान जगह ।

**by-play** बाई-प्ले *n.* action subordinate to and apart from the main action of play. मुख्य नाटक से अलग पर उसी से सम्बन्धित; उप नाटक ।

**by-plot** बाई-प्लॉट *n.* a subordinary plot. अप्रधान षड्यन्त्र ।

**by-product** बाई-प्रोडक्ट *n.* a product formed in the process of making some thing else. अप्रधान रचना; किसी वस्तु को बनाते समय किसी दूसरी वस्तु का स्वयं बन जाना।

**byre** बायर *n.* a cow house. गोशाला ।

**byreman** बायरमैन *h.* a farm servant with care of cows. ग्वाला; गाय की टहल करने वाला नौकर ।

**byrewomen** बायरवोमन *n.* feminine of byreman. ग्वालिन; गाय की टहल करने वाली

**by-road** बाई-रोड *n.* a retired side road. बहुत कम काम में आने वाली सड़क ।

**by-speech** बाई-स्पीच *n.* a casual speech. पहले से न तय्यार किया हुआ भाषण ।

**byssaceous** बिसेशियस *adj.* resembling byssus. मखमलनुमा; सफेद बालों वाला ।

**byssiferous** बिसिफ़ेरस *adj.* producing a byssus. जोड़ने वाले तन्तु निकालने वाला ।

**byssine** बिसीन *adj.* made of byssus. मखमल का बुना हुआ ।

**byssoid** बिसोइड *adj.* having the appearance of byssus. तन्तु वाला ।

**by- stander** बाई-स्टेन्डर *n.* one who stands near one; a looker-on. पास खड़े होने वाला; दर्शक ।

**by-street** बाई-स्ट्रीट *n.* an obscure street. एक अप्रसिद्ध या छोटा मुहल्ला ।

**by-thing** बाई-थिङ्ग *n.* a thing of minor importance. अप्रधान वस्तु ।

**by-time** बाई-टाइम *n.* leisure time. फालतू समय ।

**bytownite** बाइटाउनाइट *n.* a kinds of felspar found in Ottawa. ओटावा में पाया जाने वाला एक प्रकार का पारदर्शक पत्थर ।

**by-way** बाई-वे *n.* a private way. ऐसा रास्ता जो आम न हो ।

**by-woner** बाई-वोनर *n.* an authorised squatter on another's farm. कानून के अनुसार दूसरे की जमीन पर अधिकार करने वाला जमींदार ।

**by-word** बाई-वर्ड *n.* a common saying; a proverb. कहावत ।

**by-work** बाई-वर्क *n.* work for leisure hours. फालतू समय का काम ।

**byzant** बिजेन्ट *n.* (also *byzantine*) a gold coin. सोने की मुहर या सिक्का जो पहले पहल कोन्सटेन्टीनोपल में पाया गया था ।

**Byzantine-Church** बिजेन्टाइन-चर्च *n.* the Greek church. यूनान का गिर्जा ।

# C

**C** सी the third letter of the English alphabet; Romans used it instead of 'k'; like the rounded form of the Greek alphabet gamma; in music one of the notes of the gamut; as a Roman numeral c=100; it gives different sounds when used before different alphabets; i. e. when com-

bined with 'th' it sounds as 'k' or 'ch'; as 'k' when put before a, o, u, l & r, and as 's' when put before e, i and y; as an indication of time it indicates common time. अंग्रेजी वर्णमाला का तीसरा अक्षर; रोम में इसका प्रयोग k अक्षर के स्थान पर होता था; (ग्रीक) यूनानी अक्षर gamma जैसा; पाश्चात्य संगीत में पहिला सुर; रोमन अङ्क संख्या में १०० संख्या के लिये प्रयुक्त होता है; इसका उच्चारण नाना प्रकार के अक्षरों के साथ भिन्न-भिन्न होता है; जैसे th अक्षरों के साथ इसका उच्चारण k या ch होता है; a, o, u, l और r के साथ इसका उच्चारण k होता है; तथा e, i और y के साथ मिलकर इसका उच्चारण s जैसा होता है।

**ca'** कॉ *v. t. & v. i.* to strike or knock down; to call; to invite (these meanings to this word are given by Scot's use). प्रहार करना या गिराना; उखाड़ फेंकना; अधूरा छोड़ना; पछाड़ना; गति देना; चाल करना; पुकारना; निमंत्रण देना; इस शब्द का यह अर्थ अंग्रेजी उपन्यासकार सर वाल्टर स्काट के इन अर्थों में प्रयोग करने से मिले हैं।

**cabal** कॅबल *n.* a small secret party having mysterious designs, such a plot; in the reign of Charles II (1672) the name given to five minister due to first letter of their initials making this word. गुप्त संघ जिसके कार्य भी गुप्त और अनिश्चित हों; चार्लस (II) द्वितीय (१६७२) के शासन काल में उसके मंत्रिमण्डल के ५ सदस्य जिनके हस्ताक्षरों के प्रथम अक्षर से मिलकर यह शब्द बना है।

**caballine** कॅबलाइन *adj.* that which is suited to a horse or that which pertains to a horse. अश्व (घोड़ा) सम्बन्धी; अश्व की प्रकृति से मिलता जुलता।

**cabaret** कॅबेरे *n.* a tavern; a restaurant where variety turns are arranged to entertain its customers; the type of entertainment provided there. सराय भटियार खाना) जैसा पश्चिमी देशों में पाया जाता है; जलपान गृह जहां नाना प्रकार के आमोद प्रमोद आदि के साधन एकत्रित किये जाते हों; ऐसे स्थानों पर दिए गए नाना प्रकार के विलास प्रसाधन आदि।

**cabbage** कॅबेज *n.* a kind of vegetable; edible vegetable of various palms. बन्दगोभी; करमकल्ला।

**cabbage-butterfly** कॅबेज-बटरफ्लाई *n.* a kind of butterfly that injures cabbage and like plants. एक प्रकार की मक्खी जो गोभी और उससे मिलते जुलते पौंदों को हानि पहुंचाती है।

**cabbage-lettuce** कॅबेज-लॅट्यूस *n.* a kind of lettuce having cabbage like top. एक प्रकार का गोभी जैसी गोल सिरदार चुकन्दर।

**cabbalism** कॅबेलिज्म *n.* the science of Jewish rabbis. यहूदियों की एक शास्त्रीय पद्धति जिसके अनुसार वह बाइबल के गूढ़ अर्थ लगाते हैं।

**cabby** कॅबी *n.* a cabman who drives a horse driven carriage. कोचवान; जो घोड़ा गाड़ी को चलाये; चालक।

**cabin** कॅबिन *n.* cottage; hut; a small compartment in a ship passengers. कुटीर; कुटिया; झोंपड़ी; नाव या जलपोत में बनी एक छोटी कोठरी जो यात्रियों तथा अफसरो के काम आती है।

**cabin-boy** कॅबिन-बॉय *n.* a boy who waits on officers or passengers. छोकरा (बॉय) या नौकर जो जहाज में यात्रियों और अधिकारियों की सेवार्थ होता है।

**cabin-passenger** कॅबिन-पॅसेंजर *n.* a passenger of superior or high class. ऊँचे दर्जे (श्रेणी) या बड़ी क्लास के यात्रियों का कमरा।

**cabin-ship** कॅबिन-शिप *n.* a ship having only one class of accomodation. एक प्रकार का जलपोत जिसमें सिर्फ एक ही श्रेणी (दर्जे) की जगह मिलती है।

**cabinet** कॅबिनेट *n.* a small hut or cottage; the nest or bed of a bird or beast; a small room; a case for storing or displaying precious articles; a king's room for private consultation; a chosen inner group of ministers functioning as a unit who govern a country. छोटा कमरा या कोठरी; पक्षी या पशु का घोसला या मांद; कमरा; कीमती (जेवरात) आदि रखने या दिखाने की पेटी (सन्दूकची); राजाओं का निजी विचार विमर्श करने का कमरा; देश पर शासन करने वाली मंत्रियों की अन्तरङ्ग सभा।

**cabinet-council** कॅबिनेट-काउनसिल *n.* a council of the members of the cabinet for consultation and policy making. विचार विमर्श और नीति सम्बन्धी कार्यों के लिए मन्त्रिमंडल के सदस्यों की परिषद्।

**cabinet-maker** कॅबनेट-मेकर *n.* a furniture maker of fine quality. कलापूर्ण और सुन्दर वस्तुएं (फर्नीचर) बनाने वाला बढ़ई।

**cabinet-making** कॅबिनेट-मेकिंग *n.* that art and occupation of the furniture-

**cider-and** *साइडर-एण्ड* ***n.*** a kind of drink prepared from combination of various spirits including cider. साइडर तथा अन्य कई प्रकार की मदिराओं को मिलाकर तैयार किया गया एक स्वादिष्ट पेय ।

**ciderkin** *साइडर किन* ***n.*** a kind of inferior cider prepared form bad quality apples. बुरी किस्म के सेव से बनने वाली एक प्रकार की घटिया मदिरा ।

**ciel** *सील* ***v. t.*** to lay the ceiling of a room etc. कमरे पर छत बनवाना ।

**cigar** *सिगार* ***n.*** roll of tobacco leaf containing tobacco used for smoking like cheroot. चुरुट के समान तम्बाकू का एक बड़ा सिगरेट; सिगार ।

**cigarette** *सिगरेट* ***n.*** tobacco rolled in fine paper in small sizes for smoking. कागज में तम्बाकू भर कर बनाई हुई बीड़ी; सिगरेट ।

**cigarette-holder** *सिगरेट होल्डर* ***n.*** a small tube in which cigarette is fixed while smoking. एक छोटी सी नली जिसमें लगा कर सिगरेट पी जाती है ।

**cigarette-paper** *सिगरेट पेपर* ***n.*** the paper used in the manufacture of cigarettes. सिगरेट बनाने में काम आने वाला एक पतला कागज ।

**cilia** *सिलिया* ***n.*** the eye-lashes. आंख की बरौनी ।

**ciliary** *सिलियॅरी* ***adj.*** pertaining to eye-lids. बिरौनी सम्बन्धी ।

**cilicious** *सिलिसियस* ***adj.*** pertaining to cilice or hair cloth. बालों के बने हुए कपड़े सम्बन्धी ।

**cimar** *सिमार* ***n.*** an undergarment generally worn by women which is not tight like bodice. स्त्रियों के पहनने का एक बनियान जो अंगिया से ढीला होता है ।

**cimelia** *साइमीलिया* ***n.*** (*plural.*) treasures. खजाने; निधियां ।

**cimex** *साइमेक्स* ***n.*** a kind of bug which is found in bed. एक प्रकार का खटमल ।

**cimier** *सीम्या* ***n.*** (*French.*) the edge of an iron hat. लोहे के टोप का किनारा ।

**cimolite** *सिमोलाइट* ***n.*** a kind of clay or earth used for making toys. एक प्रकार की बढ़िया मिट्टी जिसके खिलौने बनते हैं ।

**cinch** *सिन्च* ***n.*** (U. S.) girth of saddle; a certainty. जीन की रस्सी; निश्चय बात । ***v. i.*** to fasten the girth on the saddle. जीन की रस्सी बांधना ।

**cinchonaceous** *सिंकनेशस* ***adj.*** (also *cinchonic*) pertaining to cinchona. सिन्कोना से सम्बन्धित ।

**cinchoninic** *सिङ्कोनाइनिक* ***adj.*** relating to the alkali obtained from cinchona. सिन्कोना से बनने वाले क्षार से सम्बन्ध ।

**cinchonise** *सिङ्कोनाइज* ***v. t.*** to give cinchona and produce its effect. सिन्कोना देकर उसका प्रभाव उत्पन्न करना ।

**cincinnus** *सिसिनस* ***n.*** a curl; state of being not straight. छल्ला सीधा न होने की स्थिति ।

**cinctured** *सिंक्चर्ड* ***adj.*** having a cincture घेरे वाला; किनारे वाला ।

**cinder** *सिंडर* ***n.*** ash; remaining portion of coal after burning; a chemical mixed with tea and soda to make it strong. राख; अंगारा. चाय तथा सोडे में मिलाने का एक मसाला जिससे वह तेज बन जाता है ।

**cinderella** *सिंड्रेला* ***n.*** a neglected maid out of so many maids; one who cleans utensils. कई नौकरानियों में से वह नौकरानी जो उपेक्षित हो; बर्तन मांजने वाली ।

**cinder-path** *सिंडर पाथ* ***n.*** a path with cinders lying on it. ऐसा मार्ग जिसमें राख और अधजले कोयले बिछे हों ।

**cinders** *सिंडर्स* ***n. pl.*** ashes. भस्म ।

**cine** *साइन. सिनी* ***prefix.*** in composition it means cinema. उपसर्ग रूप में चलचित्र का अर्थ देने वाला शब्द ।

**cinema** *सिनेमा* ***n.*** a play of moving pictures; a moving film. चलचित्र (संविधान) चलती फिरती तस्वीरें ।

**cinematic** *सिनेमैटिक* ***adj.*** pertaining to cinema. चलचित्र सम्बन्धी ।

**cinematograph camera** *सिनेमॅटोग्राफ कैमेरा* ***n.*** चलचित्र निर्माण करने का कैमरा ।

**cinematographer** *सिनेमॅटोग्राफर* ***n.*** one who prepares or shows films. सिनेमा के चित्र तैयार करने अथवा दिखाने वाला ।

**cinematographic** *सिनेमटोग्राफिक* ***adj.*** pertaining to cinemagraph. चलचित्र से सम्बन्धित ।

**cinematography** *सिनेमटोग्राफी* ***n.*** art and science of preparing cinematograph films. चल चित्र तैयार करने की कला तथा विज्ञान ।

**cineraria** *सिनीरेरिया* ***n.*** a kind of plant grown in south Africa having ash

coloured leaves. दक्षिण अफ्रीका में उगने वाला एक पौधा जिसके पत्ते मटियाले होते हैं।

**cineration** *सिनरेशन n.* the state of being cinerary. राख वाला होने की स्थिति।

**cinerea** *सिनीरिया n.* a grey matter found in the nerves of animals.पशुओं आदि की धमनियों में मिलने वाला एक मटियाला पदार्थ।

**cinereous** *सिनीरियस adj.* of the colour of ash i. e. greyish. राख के समान भूरे रंग का

**cineritious** *सिनीरिटस adj.* pertaining to cinerea. नसों में पाये जाने वाले मटियाले पदार्थ सम्बन्धी।

**cingulum** *सिंगूलम n.* a kind of girdle. एक प्रकार की पेटी या कमरबन्द।

**cinnabar** *सिनेबार n.* vermilion. सिन्दूर; सिंगरफ।
*n.* of the colour of cinnabar. सिंदूर जैसा रंग वाला।

**cinnabarine** *सिनेबेरीन n.* a compound of cinnabar. सिंदूर का बना हुआ एक पदार्थ।

**cinnamon** *सिनमन n.* aromatic bark of a tree used as spice; the tree itself. दालचीनी; दारूसिला; दालचीनी का पेड़।

**cinnamonic** *सिनमॉनिक adj.* (also (*cinnamic*) containing cinnamon; made of cinnamon. दालचीनी से बनने वाला।

**cinque** *सिंक n.* number five in cards; number five in dice. ताश में पञ्जी; पासों में पञ्जा।

**cinque ports** *सिंक पोर्ट्स n.* five important ports of England. इङ्गलिस्तान की पांच प्रसिद्ध बन्दरगाहें।

**cinque-pace** *सिंक पेस n.* (also *cinque a pace*) a dance having five beats. एक प्रकार का नाच जो पांच ताल पर नाचा जाता है।

**cion** *सियन* (U. S. spelling; in England it is spelt as *scion*) an offshoot; a descendant. किसी परिवार की शाखा; किसी व्यक्ति के परिवार की शाखा का कोई व्यक्ति।

**ciphering** *साइफरिंग n.* act of writing in cipher language. गुप्त भाषा में लिखना।

**cipher-key** *साइफर-की n.* a book or key containing the secret language. गुप्त भाषा लिखने या पढ़ने में सहायक पुस्तक।

**cippus** *सिपस n.* (*pl. cippi*) a pillar specially one constructed as a monument. एक खंभा विशेषतः जो कि स्मारक रूप में बना हो।

**circaean** *सर्सीयन adj.* (also *circean*) degrading; pertaining to a goddess who made men into swines by magic. पतित करने वाला; एक देवी सम्बन्धी जो आदमियों को जादू से सुअर बना दिया करती थी।

**circensian** *सरसेंशियन adj. & n.* place for holding games and contests. खेलों का मैदान; अखाड़ा जहां कुश्ती होती है।

**circle** *सर्कल n.* (1) a figure on plane surface bounded by on line and having centre; (2) a round body; (3) complete series; (4) orbit of round things; (5) group or association; (6) a wheel as on flag. (१) समतल पर बनी हुई आकृति जिसमें एक ही रेखा हो तथा एक केन्द्र हो, वृत; (२) गोल वस्तु; (३) पूरा चक्र या वस्तु-माला (४) गोल वस्तुओं का घेरा, (५) मंडल या संस्था; (६) झंडे का चक्र।
*v. t.* (1) to move round. (2) to circumscribe. (3) to encircle or enclose in a circle. (१) चारों ओर चक्कर काटना। (२) घेर लेना। (३) घेरे में बन्द करना; चारों ओर घेरा बनाना।
*dress circle* : a special place in cinema सिनेमा में एक विशेष बैठने का स्थान।
*reasoning in a circle* : assuming in an argument something as true which is to be proved. जो बात सिद्ध करनी है उसे ही प्रमाण मान कर तर्क करना जो कुतर्क बनजाता है।
*study circle स्टडी सर्कल n.* a circle for propaganda. प्रचारक-मण्डल।

**circle-rider** *सर्कल-राइडर n.* one who rides in a circle to round up cattle. ढोरों को घेरने के लिये घेरे में घूमने वाला व्यक्ति।

**circle-riding** *सर्कल राइडिंग n.* act of riding in circle to round up cattle. घेरे में घूम कर ढोरों को घेरने की क्रिया।

**circlet** *सर्क्लेट n.* a small circle. छोटा वृत्त; छोटा मण्डल।

**circuit** *सर्किट n.* (1) a line enclosing a circle. (2) journey. (3) path of electric current. (4) branch. (5) tour. (१) वृत्त घेरा। (२) यात्रा। (३) बिजली का मार्ग (४) शाखा। (५) दौरा।

**circuit-bench** *सर्किट बेंच n.* High Court judges going out from head quarters. मुख्यालय से दूर जाकर काम करने वाले न्यायाधीश।

**circuiteer** *सर्किटियर n.* a judge goes on a circuit. शाखा में दौरे पर जाने वाला न्यायाधीश।

**circuitously** *सर्क्यूइटस्ली adv.* in a roundabout manner; indirectly. गोलमाल

तरीके से: अप्रत्यक्ष रूप में।

**circuitousness** *सर्क्यूटसनेस n.* state of being circuitous. गोलमाल की स्थिति; अप्रत्यक्ष रीति।

**circuity** *सर्क्यूइटी n.* motion in a circle; an indirect course. घेरे या गोलाई में घूमना; अप्रत्यक्ष तरीका।

**circular** *सर्कुलर adj.* (1) having the shape of a circle. (2) round. (3) sent to several persons. (१) वृत्ताकार वाला; (२) गोल; (३) बहुत से लोगों को भेजा गया; परिचालित।

*n.* a written communication sent to many persons or bodies. परिपत्र (जो पत्र बहुत से लोगों को भेजा जाये।

**circularity** *सर्कुलरिटी n.* a roundity; state of being circular. गोलाई; गोल होने की अवस्था।

**circularly** *सर्कुलर्ली adv.* in a circular manner. चक्रवत; चक्कर के तरीके से।

**circular note** *सर्कुलर-नोट n.* a letter of bank credit for the use of a traveller; a kind of bearer bill. यात्री को बैंक द्वारा दी गई एक हुन्डी जिसके आधार पर वह मार्ग में रुपया ले सकता है।

*v. i.* to move round: to go round in circle. घूमना; परिक्रमा करना; चक्कर लगाना।

**circulating** *सर्कुलेटिंग adj.* moving in a circle. चक्कर खाता हुआ।

**circulation** *सर्कुलेशन n.* state or act of circulating. किसी वस्तु को परिचालित करने की दशा या क्रिया।

**circulative** *सर्कुलेटिव adj.* producing circulation. चक्कर देने वाली।

**circulator** *सर्कुलेटर n.* one who spreads news. खबर फैलाने वाला।

**circum** *सर्कम prefix.* when in composition it gives the sense of 'round' or 'about' एक उपसर्ग जिससे 'चारों ओर का अर्थ निकलता है।

**circumambagious** *सरकमेमबेजस adj.* speaking in a round about manner. गोलमाल तरीके से बोलने वाला।

**circumambient** *सरकमबियंट adj.* surrounding or going about. घेरने वाला; चारों ओर से घेरे हुए।

**circumambulation** *सरकमेम्बुलेशन n.* act of walking around. परिक्रमा; परिदक्षिणा।

**circumambulatory** *सरकमेम्बुलेटरी adj.* circular. चक्करदार: चक्कर खाने वाला।

**circumcentre** *सर्कम सेंटर n.* centre of a circle which circumscribes anything. किसी के चारों ओर खींचे गये वृत्त का केन्द्र बिन्दु।

**circumcise** *सर्कम साइज n.* to cut skin of the front portion of male organ or penis. (as is done muslims). पुरुष के लिंग के परदे का अगला भाग काट देना; सुन्नत करना। ऐसा मुसलमान तथा यहूदी करते हैं।

**circumcision** *सर्कमसिजन n.* act of cutting the skin over the front portion of penis. लिंग के परदे के अगले भाग को काटने की क्रिया; सुन्नत।

**circumduce** *सर्कमड्यूस v. i.* (*Scot*) to declar eat an end. समाप्ति की घोषणा कर देना।

**circumduct** *सर्कमडक्ट v. t.* to lead round or about. चारों ओर घुमाना।

**circumductory** *सर्कमडक्टरी adj.* pertaining to circumduction. चारों ओर घुमाने से सम्बद्ध।

**circumferential** *सर्कमफरे'शल adj.* pertaining to circumference. वृत्त की परिधि से सम्बद्ध।

**circumflect** *सकमफ्लेक्ट v. t.* to bend around. चारों ओर झुकना।

**circumflex** *सर्कमफ्लेक्स n.* state of bending round, the mark (ʌ) सब ओर झुकाव; (ʌ) का चिह्न।

**circumflexion** *सर्कमफ्लेक्सन n.* going up or down of voice in a syllable. किसी ध्वनि वर्ग में ध्वनि का नीचे ऊपर चढ़ना उतरना।

**circumfluent** *सर्कमफ्लूएण्ट adj.* flowing on all sides. सब ओर बहने वाला।

**circumfluous** *सर्कमफ्लुअस adj.* surrounded. by water. जल से घिरा हुआ।

**circumfuse** *सर्कमफ्यूज v.t.* to pour around; wetten. चारों ओर कोई द्रव बखेरना; गीला करना।

**circumfusion** *सर्कमफ्यूजन n.* act of pouring around; melting. चारों ओर द्रव डालने की क्रिया; पिघलाने की क्रिया।

**circumgyrate** *सर्कमजिरेट v. t.* to whirl around. चारों ओर भंवर के समान घूमना।

**circumgyratory** *सकमजिरेटरी adj.* round which whirling has been done. जिसके चारों ओर घूमा जाये।

**circumjacent** *सर्कमजेसेण्ट n.* which is lying round; bordering on every side. चारों ओर स्थित; प्रत्येक सीमा पर लगा हुआ।

**circumlittoral** *सर्कमलिटोरल adj.* adjacent to the shore-line. समुद्र तटीय सीमा पर लगा हुआ।

**circumlocution** *सर्कमलोक्युशन n.* round about expression by using many words instead of one. एक के स्थान पर कई शब्द कह कर कोई बात अभिव्यक्त करना; व्यञ्जना तथा लक्षणा।

**circumlocution office** *सर्कमलोक्युशन ऑफिस n.* a Government Department dilatory in attending to business. ऐसा सरकारी विभाग जो हर कार्य में विलम्ब करे।

**circummure** *सर्कम्यूर v. t.* (*Shak.*) to build a wall round. चारों ओर दीवार बना देना।

**circumnavigable** *सर्कमनेवीगेबल adj.* round which ships can sail. जिसके चारों ओर जहाज चल सकें।

**circumnavigate** *सर्कमनेवीगेट v. t.* to sail round the globe or anything else. विश्व के चारों ओर जलयात्रा करना; किसी स्थान के चारों ओर नाव या जहाज से घूमना।

**circumnavigator** *सर्कमनेवीगेटर n.* one who sails around a land or around the world. किसी भूमि के या विश्व के चारों ओर जलयात्रा करने वाला।

**circumnutatory** *सर्कमन्युटेटरी adj.* one who rotates in a nodding manner. सिर हिलाने के समान घूमने वाला।

**circumoral** *सर्कमोरल adj.* placed round the mouth. मुख के चारों ओर रखा हुआ।

**circumpolar stars** *सर्कमपोलर स्टार्स n.* stars so near the poles that they never set there. तारे जो ध्रुव के इतने निकट हैं कि वहां सारे साल दिखाई देते हैं।

**circumposition** *सर्कमपोजीशन n.* act of placing around. चारों ओर रखने की स्थित या क्रिया।

**circumscribe** *सर्कमस्क्राइब v. t.* to enclose in a line drawn around; to curtail; restrict; confine. चारों ओर रेखा बना कर उसमें बन्द करना; कम करना; प्रतिबन्धित करना; संकुचित करना; सीमित करना।

**circumscription** *सर्कमस्क्रिप्शन n.* marking of the limits; definition. सीमा निश्चित करना; परिभाषा।

**circumspect** *सर्कमस्पेक्ट adj.* wary; cautious; looking around. सावधान; चारों ओर देखने वाला।

**circumspection** *सर्कमस्पक्शन n.* caution before hand; thoughtfulness. सावधानी, दूरदर्शिता; विचार शीलता।

**circumspectly** *सर्कमस्पक्टिवली adv.* cautiously; in a thoughtful maner. सावधानी पूर्वक; विचार शील तरीके से।

**circumstance** *सर्कमस्टान्स n.* (*sing.*) event; occurrence; situation; incident. परिस्थिति; घटना; दशा; अवस्था।

*v. t.* to place in particular circumstances. विशेष परिस्थितियों में फंसा देना।

**circumstantial** *सर्कमस्टेन्शयल adj.* relating to circumstances; detailed; minute, incidental; not essential; not direct. परिस्थितियों सम्बन्धी; विस्तृत; ब्यौरेवार; घटनात्मक; अप्रत्यक्ष।

**circumstantially** *सर्कमस्टेन्श्यली adv.* in a detailed manner; in a circumstantial manner. परिस्थितियों के अनुसार; ब्यौरे से;

**circumstantials** *सर्कमस्टेन्श्यल्स n.* details. विस्तृत बातें; ब्यौरा।

**circumvallate** *सर्कमवेलेट v. t.* to surround with a wall. दीवार से घेर देना।

**circumvallation** *सर्कमवेलेशन n.* act of surrounding with a wall. दीवार से घेरने की क्रिया।

**circumvention** *सर्कमवन्शन n.* deceptio... छल कपट; ठगी।

**circumventive** *सर्कमवेण्टिव adj.* deceiving धोखा देने वाला।

**circumvolve** *सर्कमवॉल्व v. t.* to roll round लुढ़कना।

*v. i.* to revolve. चारों ओर घूमना।

**circus** *सर्कस n.* (1) a circular space. (2) play ground. (3) place for exhibiting. (4) open space at street junction. (१) गोल स्थान या चौक। (२) खेल का मैदान। (३) पशुओं के खेल दिखाने का स्थान। (४) सड़क के चौराहे पर खुला स्थान; चौक।

**cirrhosis** *सिरोसिस n.* a disease of the lever. जिगर का रोग।

**cirrus** *सर्रस n.* (*pl. cirri*) cloud resembling in form the distended lock of hair. बिखरे हुए बालों की आकृति का बादल।

**cis-atlantic** *सिस-एटलाण्टिक adj.* on this side of Atlantic. अतलांतिक महा-सागर के इस ओर।

**ciseleur** *सीजलर n.* one who does the work of engraving. शिल्पकार; खुदाई का काम करने वाला।

**cis-montane** *सिस-मॉण्टेन adj.* on this side of mountain. पर्वत के इस ओर।

**cispontine** *सिस-पॉण्टाइन adj.* on this side of bridge. पुल के इस ओर।

**cist** *सिस्ट n.* a chest made of stones; an

old grave of prehistoric period resembling a chest or a tomb. पत्थर का बना सन्दूक; बहुत पुराने समय की कोई कबर या समाधि ।

**cisted** *सिस्टेड adj.* containing stone of chests. पत्थर के सन्दूक वाला ।

**cistern** *सिस्टर्न n.* a reservoir for storing water, a water-tank. जलाशय; जल की टङ्की जलागार; जल-कुण्ड: पानी का हौज

**cit** *सिट n.* (*fem. citess.*) (Slang) a city man (called so in contempt); a rogue. नगरवासी (धूर्त के अर्थ में घृणा-स्पद प्रयोग) । (also *cits*) (*American slang*) civilian clothes. असैनिक वस्त्र ।

**citadel** *सिटॅडॅल n.* a small fort near a city. नगर का दुर्ग या गढ़ ।

**citation** *साइटेशन n.* quotation; reference. दृष्टान्त; निर्देश ।

**cite** *साइट v. t.* to quote; to mention as example; to summon उद्धरण देना; उदाहरण के रूप में उल्लेख करना, आह्वानकरना; बुलाना ।

**cithara** *सिथरा n.* an ancient musical instrument of Greece. यूनान का एक प्राचीन वाद्य साज ।

**citharistic** *सिथरिस्टिक adj* pertaining to sithara. सिथरा संबंधी ।

**citigrade** *सिटिग्रेड adj* having quick steps. तेज चाल वाला ।

**citizen** *सिटिजन n.* belonging to a state; a townman; (U. S.) a civilian (female *citizeness*) नागरिक (*संविधान*);पौर; जानपद; पुरवासी ।

**citizenise** *सिटिजनाइज v. t.* to make a citizen. नगरिक बनाना ।

**citizenry** *सिटिजनरी n.* the general body of citizens. नागरिकों का समाज या समुदाय ।

**citizenship** *सिटिजनशिप n.* state of being a citizen; rights of citizen. नागरिकता (*संविधान*; नागरिक के अधिकार ।

**citrange** *सिट्रेंज n.* a hybrid between citron and orange. संतरे तथा माल्टे के मेल से बना फल ।

**citreous** *सिट्रिअस adj.* dark and greenish yellow. गहरा हरा रंग ।

**citrine** *साइट्रीन n.* dark green colour. गहरा हरा रंग ।

**citronella** *सट्रोनेला n.* a kind of grass grown in Ceylon. श्री लंका में पैदा होने वाली एक प्रकार की घास ।

**citron-tree, citron-wood** *n.* a kind of tree and its wood used in making furniture. एक प्रकार का वृक्ष और उसकी लकड़ी जिसके मेज कुर्सी-बनते हैं ।

**citrus fruits** *साइट्रस फ्रूट्स n.* fruits of acidic taste like lemon, orange etc. खट्टे रस वाले फल जैसे नीबू खट्टा, संतरा आदि ।

**city** *सिटी n.* (*pl. cities*) a large town. नगर (*संविधान*) शहर ।

*Holy city* : a city held holy like Jerusalem or Prayag. तीर्थ ( जैसे ईसाइयों का यीरूशलेम या हिन्दुओं का प्रयाग) ।

*heavenly city* : *हेवनली सिटी n.* an ideal city of Christ. ईसा मसीह का आदर्श भव्य नगर ।

**city company** *सिटी कम्पनी n.* a company incorporated in city. नगर में निगमित समवाय ।

**city editor** *सिटी ऍडीटर n.* the editor dealing with commercial news. वाणिज्य आदि से सम्बन्धित समाचार ।

**city man** *सिटी मॅन n.* a man working in city and doing business act; a civilised person. नगर का व्यापारी; लाला; सेठ; बनिया; सभ्य व्यक्ति ।

**city manager** *सिटी मॅनेजर n.* one who manages the offices of a city like Municipal President. नगर का प्रबन्ध करने वाला व्यक्ति जैसे नगरपालिका का प्रधान ।

**city of God** *सिटी ऑफ गॉड n.* heaven. स्वर्ग; ईशपुरी ।

**city state** *सिटी स्टेट n.* a sovereign state having one city only & some villages. ऐसा स्वतन्त्र राज्य जिसमें एक ही नगर और कुछ देहात हों ।

**civet** *सिविट n.* a kind of perfume. एक प्रकार का इत्र ।

**civic centre** *सिविक सेण्टर n.* the centre of a city where main municipal buildings are situated. नगर का केन्द्र भाग जहां नगरपालिका भवन आदि हों ।

**civics** *सिविक्स n.* science of municipal administration; subject of citizenship. नागरिकता-शास्त्र; नगरपालिका-प्रशासन कला ।

**civil** *सिविल adj.* (1) not military. (2) not criminal (court). (3) relating to people. (4) polite. (5) political. (6) becoming a citizen. (१) असैनिक (*संविधान*) । (२) व्यवहार (*संविधान*) । (३) लोगों से सम्बन्धित । (४) शिष्ट; सभ्य । (५) राजनैतिक । (६) नागरिक के योग्य ।

**civil code** *सिविल कोड n.* code relating to the personal relations of citizens. व्यवहार संहिता (*संविधान*)।
**civil court** *सिविल कोर्ट n.* court dealing with civil cases. व्यवहार न्यायालय (*संविधान*)
**civil day** *सिविल डे n.* the date used for business purposes. व्यापार में प्रयुक्त तारीख
**civil death** *सिविल डेथ n.* loss of civil rights; becoming; a *sanyasi* with legal consequences. नागरिक अधिकारों से वंचित होना; संन्यासी बनने का वैध परिणाम।
**civil engineer** *सिविल एंजिनियर n.* engineer dealing with construction work. भवन; पुल आदि निर्माण करने वाला इन्जीनियर।
**civilian** *सिविलियन n.* a civil officer. असैनिक पदाधिकारी।
**civilisation** *सिविलाइजेशन n.* state of being civilised; culture. सभ्यता; शिष्टता; संस्कृति।
**civilised** *सिविलाइज्ड adj.* refined; enlightened; cultured; accomodating. शिष्ट; सभ्य; विनीत।
**civilist** *सिविलिस्ट adj.* expert in civil law. व्यवहार विधि में विशेषज्ञ।
**civility** *सिविलिटी n* politeness; good manners. शिष्टता; सज्जनता; आदर सत्कार, भलमनसाहत।
**civil law** *सिविल लॉ n.* law relating to citizens as opposed to martial law. असैनिक विधि; नागरिकों से आपसी संबंधों की विधि; व्यवहार विधि।
**civil lawyer** *सिविल लॉयर n.* dealing with civil suits. व्यवहार-वादों का वकील।
**civil list** *सिविल लिस्ट n.* a list of big officers of state. पदाधिकारियों की सूची।
**civil power** *सिविल पावर n.* power other than military. असैनिक शक्ति (*संविधान*)।
(*C. P. C.*) व्यवहार प्रक्रिया संहिता (*संविधान*)
**civil service** *सिविल सर्विस n.* the cadre of non-military officers. असैनिक सेवा (*संविधान*) के अधिकारियों की पदावली।
**civism** *सिविज्म n.* good citizenship. अच्छी नागरिकता।
**cizers** *सिजर्स n.* Shakespearean spelling of scissors. कैंची।
*v. t.* to curdle as milk. खट्टा करके या फाड़ कर जमाया हुआ जैसे दूध।
**clack** *क्लेक v. i.* (1) to clap; rattle; chatter. (2) to cackle as a hen. (3) to utter heedlessly. (१) ताली बजाना; खटाक का शब्द होना; चहचहाना। (२) मुर्गी की तरह बोलना। (३) व्यर्थ ही बोलना।
*n.* (1) a sharp short clapping sound. (2) continued or confused talk. (3) the tongue; a gossip. (१) कर्कश शब्द या आवाज; खटका। (२) बिना आशय की बेकार बात। (३) जुबान; गप्प।
**clack-dish** *क्लेक-डिश n.* a wooden dish with a cover with which a clacking sound was made. एक प्रकार की लकड़ी की गोल तश्तरी जिसके साथ एक और लकड़ी लगी होती है और पहले जिनको आपस में बजाकर गाना गाया जाता था।
**clack-valve** *क्लेक-वाल्व n.* a valve consisting of a hinged flap which falls back with a clacking noise. एक प्रकार का वाल्व जिसका एक सिरा कब्जे की तरह लगा होता है और खुलने या बन्द होने पर आवाज देता है।
**clad** *क्लेड* (*p. t. & p. p.*) *pt.* of 'clothe' वस्त्र पहने हुए।
**claes** *क्लाज* (*pl. Scot.*) for clothes. वस्त्र।
**clag** *क्लेग v. i.* to stick. सट जाना।
*v. t.* to bedaub. अधिक रङ्ग लगाना।
*n.* a clot. तरल पदार्थ का जमा हुआ ठेला।
**claggy** *क्लेगी adj.* tenacious. चटपटा।
**claimable** *क्लेमेबल adj.* that can be claimed. जिसे अधिकारपूर्वक मांगा जा सके।
**claimant** *क्लेमेन्ट n.* (also *claimer*) one who makes a claim. तलब करने वाला; स्वत्व का दावा करने वाला।
**claim-jumper** *क्लेम-जम्पर n.* one who takes possession of another's mining claim. वह व्यक्ति जो दूसरे के खान के ठेके पर अधिकार जमाए जिस पर किसी दूसरे ने इस बात का दावा किया हो कि उस पर उसका हक है।
**clairaudient** *क्लेयरऑडियन्ट adj.* pertaining to clairaudience. उपरोक्त घ्राण शक्ति से सम्बन्धित।
applied to certain; varietie. of Chinese procelain. चन्दा की चांदनी; एक प्रकार की नीली चमक जो विभिन्न चीनी के बर्तनों में होती है।
**clairschach** *क्लेयर-शैक n.* an ancient Irish harp with 29 to 58 strings. एक प्रकार का आयरलैण्ड का २६ से ५८ तारों वाला गिटार (वाद्य यन्त्र)।
**claise** *क्लेज n.*(*Scot.*) clothes. पहनने के वस्त्र
**claith** *क्लेथ n.* (*Scot.*) cloth. बिना सिले वस्त्र; कपड़ा।
**claithing** *क्लेदिंग n.* (*Scot.*) clothing. कपड़े; वस्त्र।

**clamant** क्लमेएट *adj.* (1) insistent calling for help or remedy. (2) clamourous resounding. सहायता के लिये चीत्कार प्रार्थी। शोर; कोलाहल; चिल्ला चिल्ला कर मांगना।

**clam-back** क्लॅम-बेक *n.* (1) a picnic at the seashore of New England where roasted clams are the principal dish (2) a radio broad cast that breaks down due to mistakes. (3) an informal gathring of musicians to improvise music for their own enjoyment. (१) एक न्यू इंगलेंड में समुद्र तट पर सैर सपाटे का स्थान जहां बैठ कर मुख्यतः सीप का भोजन ही खाया जाता है; त्रुटियों और गलतियों के कारण रेडियो प्रोग्राम का ठीक ठीक प्रसार न होना। (२) संगीतज्ञों की एक ऐसी सभा जिसमें वह अपना मन बहलाने के लिए एकत्र होकर गाने का आनन्द लेते हैं।

*n.* the act of clambering. कठिनता से चढ़ने का कार्य।

**clamjamfery** क्लॅमजेम्फ्री *n.* (Scot.) (also) *clamjamphrie*) rubbish बेमतलब की बात; बेहूदगी।

**clammy** क्लॅमी *adj.* (1) damp or cold. (2) soft and sticky. ठंडातर और सिमसिमा नर्म और चटचटा जो सटजाए अथवा चिपक जाए।

**clamour** क्लॅमर *n.* (1) any loud repeated outcry; noisy confusion of loud voices. (2) a continuous vehement objecting or demanding; public outcry. (१) भीषण चीत्कार; कोलाहल; रटन। (२) किसी बात को मनमनाने के लिये हल्ला गुल्ला कोलाहल; जनता की पुकार; चिल्ला कर मांग करना।

*v. t.* (Shak.) to silence; to stop the noise of; to cry loud in demand; to make a loud outcry. चुप करना; आवाज बन्द करना (शेक्सपीयर ने इस शब्द का यह अर्थ लगाया था)।

*v. i.* to cry loud in demand; to make a loud outcry. शोरगुल मचाकर या चिल्लाकर मांग करना।

*to clamour down* : to silence. चुप करना।

**clamp** क्लॅम्प *n.* brick-kiln with impervious walls. (2) a pile or heap as of an ore. (3) a heavy tread. (4) a device for compressing or binding together two or more parts. एक प्रकार का ईंटों का भट्टा जिसकी दिवालें ऐसे पदार्थ की बनी होती हैं जो जल्दी गरम नहीं होती; (२) किसी वस्तु का ढेर जैसे कच्चे धातुओं का ढेर। (३) पैर पर बोझ डालकर चलने का कार्य। (४) दो या इससे अधिक वस्तुओं को बांधने या जोड़ने के लिए कील कांटा; बाहू; कोनिया।

*v. i.* to walk heavily. पैरों पर जोर देकर चलना।

*v. t.* to join or bind with; as with a clamp. दो या अधिक चीजों को जोड़ना; जैसे कील इत्यादि लगाकर एक तख्तेपर दूसरा तख्ता जोड़ देता है।

**clampers** क्लॅम्परस *n.* (*pl.*) pliers. पेच कस।

**clam-shell** क्लॅम शेल *n.* the shell of a clam. एक प्रकार की सीपी।

**clan** क्लॅन *n.* (1) a united group of families or relatives having a common ancestor; one hereditory chieftain. (2) an exogamous subdivision of a tribe which do not intermarry. (3) a clique or sect of persons; a club; a fraternity. वंश या ऐसे खानदान जिनके बुजुर्ग लोग एक ही पिता की संतान हों; आदिम जाति का मुखिया। (२) आदिम जाति का वह भाग जो आपस में विवाह नही करते; सगोत्र। (३) दल; मंडली; सभा।

**clang** क्लॅंग *n.* (1) a ringing sound as of a metal struck. (2) in music; a tone with its overtones. (3) the ringing call of cranes or geese. (१) घनघनाना; छनछनाना; किसी धातु के ऊपर चोट करने पर जो शब्द निकलता है। (२) संगीत में वह आवाज जो ध्वनि झनझनाहट लिये हो। (३) सारस या बत्तख की आवाज।

**clangour** क्लॅंगर *n.* a noisy ringing; repeated clanging. तेज घनघनाहट; बारबार घनघनाहट की आवाज।

**clank** क्लॅंक *n.* a short harsh metalic sound. झनझनाहट का शब्द।

*v. t.* & *v. i.* to cause such sound. झनझनाहट या टनटन करना या टनटनाना।

**clanship** क्लॅन शिप *n.* union under a chief. आदिम जाति के मुखिये के आधीन संघ।

**clansman** क्लॅनसमेन *n.* a member of a clan. आदिम जाति का सदस्य।

*v. t.* to strike together so as to make noise; to drive together suddenly; to put (*Scot.*); to put suddenly as in prison. आपस में टकराकर आवाज उत्पन्न करना; अचानक मिलाना; (स्काटलेंड में) शाबासी देना; अचानक कहीं भेज देना या डाल देना जैसे जेल में।

*the clap.* Gonorrhea सूजाक; आतशक।

*to clap eyes on.* to see. देखना।

*to clap a bargain.* to make a bargain hastily. जल्दी में सौदा लेना।

*to clap hands.* to make an agreement. रजामंद होना; समझौता करना।
*to clap hold of.* seize roughly. भद्देपन से पकड़ना।
*to clap up.* to finish suddenly. अचानक समाप्त करना।

**clap-bread** क्लॅप-ब्रेड *n.* a kind of oatmeal cake. एक प्रकार की जई का बना केक (टिकिया)।

**clap-dish** क्लॅप-डिश *n.* a wooden dish carried by beggers with a metal cover with which they make clacking sound for drawing attention. एक प्रकार की लकड़ी की बनी तश्तरी जिस पर धातु का टुकड़ा लगा होता है जिसे बजाकर भिखारी भीख मांगते हैं।

**clapper** क्लॅपर *n.* (1) one who claps (2) an instrument for making noise as a rattle (3) a glib tongue (4) a kind of noisy wind mill to scare birds (5) a rough bridge made of planks and supports (6) a raised foot path. (१) ताली बजाने वाला। (२) खटखट शब्द करने वाला एक वाद्य यन्त्र। (३) चपटी की लर। (४) एक प्रकार का हवा से चलने वाला पंखा जो बहुत चर चर की आवाज़ करता है जिससे पक्षी डर कर खेत को खराब करने नहीं आते। (५) एक भद्दा पुल जो लकड़ी के तख्तों का बना होता है और नीचे बल्लियां गढ़ी होती हैं। (६) एक ज़मीन से ऊंचा बना हुआ चलने का रास्ता। खरगोश का बिल।

**clap-sill** क्लॅप-सिल *n.* the bottom part of the frame on which the lock-gates shut. ताला लगने वाले लोहे के दरवाजे का नीचे का भाग जिस पर वह बन्द होते हैं।

**clap-trap** क्लॅप-ट्रॅप *n.* a trick to win favour or catch applause. चापलूसी; प्रसन्न करने के लिए शब्दों का प्रयोग।

**clap-trappery** क्लॅप-ट्रॅपरी *n.* the art of claptrappering. दूसरे को प्रसन्न करने का तरीका।

**clap-trappish** क्लॅप-ट्रॅपिश *adj.* pertaining to clap-trap. दूसरे को बनावटी बातें करके खुश करने से सम्बन्धित।

**clarendon type.** क्लेरन्डन टाइप *n.* a type with heavy face. एक प्रकार का छपाई में काम आने वाला टाइप जिसके अक्षर मोटे होते हैं।

**clarinettist** क्लेरीनेटिस्ट *n.* one who plays on clarinet. क्लेरीनट बजाने वाला।

**clarity** क्लेयरिटी *n.* clearness. स्वच्छता; शुद्धता; सफाई।

**clarty** क्लार्टी *adj.* (*Scot*) sticky and dirty. चपचपा और गन्दा।

**clary** क्लॅरी *n.* plant with pale blue flowers. एक प्रकार का पौधा जिसके हल्के नीले फूल होते हैं।

**clashing** क्लेशिंग *n.* disagreement; opposition; a striking against. विरोध; झगड़ा; मुठभेड़।
*adj.* opposition. विरोधी।

**clasp** क्लास्प *n.* (1) a something to use to fasten two things together; a bolt for a window or a hook for the ends of a belt. (2) a firm grasp or embrace. (3) a small bar used for the military decoration affixed to a ribbon. (१) कसने के लिये कोई वस्तु जैसे पेटी का बकलस और खिड़की को बन्द करने का खटका। (२) आलिङ्गन; कस कर लपेटना। (३) रिबन के ऊपर लगाने का एक छोटा सा बिल्ला जो कि सेना में पदक के रूप में दिया जाता है।
*v. t. & v. i.* to fasten with; to enclose and hold tigthly with the arms; to take firm hold with the hand; to embrace. कोई वस्तु (कील इत्यादि) लगाकर कसना; हाथ में लेकर कस कर दबाना जैसे हाथ मिलाते समय किसी वस्तु को कस कर पकड़ना; जैसे छूरे को; आलिङ्गन करना।

**clasping** क्लास्पिंग *adj.* pertaining to clasp. कसने वाली वस्तुओं से सम्बन्धित।

**clasp-knife** क्लास्प-नाइफ *n.* a knife the blade of which folds into the handle. एक ऐसा चाकू जो दस्ते में बन्द किया जा सके।

**class** क्लास *n.* (1) a number of body or persons with common characteristics as the educated class. (2) social rank cast. (3) a group of student under one teacher pursuing a study together. (4) classification made of some scientific principles. (5) a group of animals or plants having common characteristics. (6) a grading according to quality; value or rank as first class mail. (7) elegance; superiority. (१) ऐसे लोगों का वर्ग जिनमें एक सार गुण हों जैसे पढ़े लिखे लोगों का वर्ग; (२) वर्ग श्रेणी जाति; (३) ऐसे छात्र जो एक जगह बैठकर एक ही शिक्षक; द्वारा शिक्षा पाएं; छात्र समूह; कक्षा; (४) वैज्ञानिक विभाग। (५) पौधों या जीवों का वर्गीकरण जिसमें एक प्रकार की आकृति अथवा दूसरी बातें होने के कारण एक वर्ग में मान लिया जाता है। (६) नियमपूर्वक गुण या वर्ग के अनुसार वर्गीकरण करना; जैसे पहले दर्जे की गाड़ी; दूसरे दर्जे का डिब्बा। (७) ऊंचे दर्जे का।

*v. t.* to arrange and group according to common characteristics or properties; to classify; assign to a class. गुण और समानतो को ध्यान में रखते हुए वर्गीकरण करना; श्रेणी में बांटना; श्रेणी बद्ध करना; नियमपूर्वक विभाजन करना।
*the classes*: the more educated; wealthier or higher social classes. अधिक पढ़े लिखे या ऊंचे वर्ग के लोग।
*to take a class*: to take honours in an examination as opposed to mere pass. किसी परीक्षा में उत्तम या श्रेष्ट श्रेणी में पास होना।
*of the same class*: of the same order एक वर्गी; उसी श्रेणी का।
**classable** क्लासेबल *adj.* (also *classible*): capable of being classed. जिसको श्रेणी बद्ध किया जा सके।
**class-book** क्लास-बुक *n.* a book used in class teaching. श्रेणी में पढ़ाई आने वाली पुस्तक।
**class-conscious** क्लास-कोश्यस *adj.* acutely conscious of member-ship of a social class. जिसे अपने वर्ग का पूरी तरह ज्ञान हो।
**class-day** क्लास-डे *n.* a day, set apart during college or school commencement for ceremonies and games. पाठशालाओं या कालिजों में पढ़ाई शुरु होने से पहले एक जलसा जिसमें खेल तमाशे इत्यादि होते हैं:
**classes aiseas** क्लासेज एसीज *n.* (*Fr.*): well-off classes. ऊंचे वर्ग के लोग; अमीर लोग।
**class-fellow** क्लास-फॅलो *n.* a student of same class. उसी कक्षा का विद्यार्थी।
**classical** क्लास्किल् *adj.* pertaining to writers of the first rank. उच्च कोटि के लेखकों से या उनके लेखों से सम्बन्धित।
**classicalist** क्लास्किलिस्ट *n.* an admirer of classic idioms or styles. श्रेष्ठ लेखकों तथा उनके लेखों का प्रशंसक।
**classicality** क्लास्किलिटी *n.* (also *classicalness*) the quality of being classical. उच्चकोटि के लेखक होने का गुण।
**classically** क्लासिकली *adv.* in a classical manner. उच्च कोटि के साहित्य के रूप में।
**classicism** क्लासीसिज्म *n.* a classic idiom or style. उच्चकोटि की शैली या साहित्य।
**classicist** क्लासीसिस्ट *n.* one versed in classics. उच्चकोटि के साहित्य के अध्ययन करने में प्रवीण।
**classifiable** क्लासीफाईएबल *adj.* capable of being classified. जिसको श्रेणीबद्ध किया जा सके।
**classificatory** क्लासिफिकेटरी *adj.* belonging to classification. क्रम या श्रेणीबद्ध करने से सम्बन्धित।
**classifier** क्लासीफायर *n.* one who classifies. क्रम या श्रेणीबद्ध करने वाला।
**classify** क्लासीफाई *v. t.* arange in classes; assign to a class. श्रेणीबद्ध करना; वर्गीकरण करना।
**classis** क्लासिस *n.* a group. समूह; वर्ग।
**class-leader** क्लास-लीडर *n.* the leader of a class in a Methodist church. मेथोडिस्ट (कट्टर पन्थी) ईसाइयों में एक वर्ग का नेता।
**class-legislation** क्लास-लिजिसलेशन *n.* legislation in the interest of class. किसी विशेष वर्ग के लिए बनाया गया विधान।
**class-mate** क्लास-मेट *n.* one of the same class at school or college. सहपाठी; एक ही स्कूल और कक्षा में पढ़ने वाला विद्यार्थी।
**class-room** क्लास-रूम *n.* a room in which a class is held. वह कमरा जिसमें किसी कक्षा के विद्यार्थियों को पढ़ाया जाता है।
**classy** क्लासी *adj.* elegant; grand. विशाल; सुन्दर।
**clastic** क्लॅस्टिक *adj.* composed of fragments. टुकड़ों से बना हुआ; टुकड़े जोड़कर बनाया गया।
**clat** क्लॅट *n.* a scratch; a blow. खरौंच; घूसा।
**clatch** क्लेच *n.* a slap; anything clumsy; a botched piece of work. तमाचा; भद्दी वस्तु; भद्दे प्रकार से बनाई गई कोई वस्तु।
**clatter** क्लॅटर *v. t.* to strike so as to make a rattling noise. खटखट करना; झनझनाना; गड़बड़ करना।
*v. t.* to make repeated sharp sounds. to rattle; to utter in a chattering manner. शब्द करने के लिये बारबार खटखटाना बड़बड़ाना।
*n.* (1) a long dull confused noise like that made by hard objects knocking together as a clatter of a horse's hoofs on a hard road. (2) noise and confused sound of a number of persons. (१) ठोस पदार्थों को आपस में टकराने से जो शब्द उत्पन्न होता है जैसे पक्की सड़क पर घोड़े के टापों की आवाज होती है; (२) बहुत से मनुष्यों की हँसने और बोलने की आवाज।
**clatteringly** क्लॅटरिंगली *adv.* with clattering. खटखटाने के रूप में।

**Claude Lorrain glass.** क्लॉडे लौरेन ग्लास *n.* a convex coloured mirror employed for viewing landscape. एक प्रकार का बीच में से दोनों तरफ गोलाई में उभरा हुआ रंगीन शीशा जिससे दृश्य देखे जाते हैं।

**Claudian** क्लॉडियन *adj.* pertaining to the Roman Emperor of the dynasty of Cladius. रोम सम्राट क्लाडियस या उसके वंश से सम्बन्धित।

**claudicant** क्लॅडिकैंट *adj.* limping; lame. लंगड़ा; लंगड़ा कर चलने वाला।

**claudication** क्लॉडिकेशन *n.* (*L.*) a limp. लंगड़ाना; मचककर चलने वाला (मनुष्य)।

**claught** क्लॉट *v. t.* & *v. i.* (Scot.) (also *clauch*) to snatch; to cluch. छीनना; झपट लेना; दबोचना।
*n.* a hold; a cluch; a snatch. पकड़ना; फन्दा, झपटने का कार्य।

**clause** क्लॉज *n.* (1) part of a sentence with subject and predicate. (2) a separate statement in a legal or state document. (3) a distinct part of a composition as a paragraph of an article. (१) एक वाक्य का वह भाग जिसमें कर्त्ता और क्रिया भी हो और मतलब पूरा निकलता हो; (२) कानून या राजकार्य में एक प्रथक् अभिलेख या दस्तावेज। (३) किसी लेख या साहित्यिक कृति में प्रथक भाग जैसे किसी लेख का प्रथक् पैरा।
*principal clause*: the clause which contains the main predication of a sentence. वह क्लाज जिसमें किसी वाक्य का मुख्य कर्त्ता और कर्म हो।
*subordinate clause* : a subordinate clause which has the effect of a noun and adjective or adverb in the structure of a sentence. वाक्य का वह छोटा भाग जिसका मतलब संज्ञा; विशेषण और क्रिया विशेषण के समान निकले।

**claustral** क्लोस्ट्रल *adj.* secluded; pertaining to cloister. सुनसान; सुनसान स्थानों से सम्बन्धित।

**claustrophobia** क्लॉस्ट्रोफोबिया *n.* morbid fear of confined spaces. सुनसान एकान्त स्थानों में रहने से डर लगना।

**claustrum** क्लॉस्ट्रम *n.* (*pl. claustra*) a thin layer of gray matter in the brain hemispheres. एक प्रकार के मटियाले रंग की मस्तिष्क के ऊपर की ग्रन्थियों पर परत।

**clausular** क्लॉजुलर *adj.* consisting of or having clauses. जिसमें वाक्यों के छोटे भाग हों।

**clausule** क्लॉज्यूल *n.* a little clause. एक वाक्य का बहुत छोटा भाग।

**claut** क्लॉउट *n.* (also *clat*) a claw; a scratch; a blow; a lump. खरोंचन, पञ्जा; घूंसा; ढेला।

**clavate** क्लेवेट *adj.* cup-shaped; having a form of a club; growing gradually thicker towards the top. कटोरी समान; मुट्ठी के समान आकार का; इस प्रकार का उगना कि ऊपर की तरफ उत्तरोत्तर मोटा होता जाए।

**clavecin** क्लेवसिन *n.* a harpsichord. एक प्रकार का वाद्य यन्त्र जिसमें तार चमड़े के टुकड़ों द्वारा बांध दिये जाते हैं।

**clavicle** क्लेविकल *n.* the collar bone. हंसुली; हंसिया।

**clavicula** क्लेवीक्यूला *n.* collar bone. हंसुली; हंसिया।

**clavicular** क्लेवीक्यूलर *adj.* pertaining to collar bone. हंसुली से सम्बन्धित।

**clavier** क्लेवीयर *n.* a stringed keyboard musical instrument. एक प्रकार का तारवाला सितार की तरह वाद्य यन्त्र।

**claviform** क्लेवीफॉर्म *adj.* having the form of a club. गदानुमा; जिसके ऊपर का भाग मोटा और नीचा भाग पतला हो।

**claviger** क्लेवीजर *n.* one who holds a key; a custodian. ताली रखने वाला; रक्षक; रखवाला।

**clavigerous** क्लेवीजरस *adj.* keeping keys. चाबी अथवा ताली रखने वाला (मनुष्य)।

**claw** क्लॉ *n.* (1) a small, usually curved sharp nail on the toe of a beast; a bird or reptile; a limb terminating in claw or pincers as in the case of certain insects. (2) anything like a claw; the narrow basal part of a petal. (3) a stroke or scratch as with claws. (१) उङ्गली के ऊपर उगे हुए टेढ़े तेज नाखून जो जङ्गली जानवरों और पक्षियों के होते हैं; कुछ कीड़े मकोड़ों के भी आगे निकले हुए ऐसे अङ्ग होते हैं जिनसे वह पकड़ सकते हैं। (२) पंजे के समान कोई वस्तु; पङ्खड़ियों का नुकीला भाग। (३) पंजों से लगी खरोंच; चंगुल; नख।
*v. i.* to scratch; to scrape; to tear; to seize; to flatter; fawn on. पंजों से नोचना या खरोंचना; फाड़ना टुकड़े टुकड़े करना; दबोचना या पकड़ना; झूठी तारीफ करना; बनावटी गुस्सा करना।
*claw me and I'll claw thee* favour

me and I shall do you good in return. यदि तुम मेरे साथ भला करोगे तो मैं भी तुम्हारे साथ भला करूंगा ।

**claw-back** क्ला-बैक *n.* a flatterer. झूठी बड़ाई करने वाला; खुशामदी ।

**clawed** क्लॉड *adj.* having claws. पंजे वाला; नख वाला ।

**clay-brained** क्ले-ब्रेन्ड *adj.* (Shak.) stupid मूर्ख ।

**clay-cold** क्ले-कोल्ड *adj.* cold as clay; lifeless. मिट्टी के समान ठण्डा; मृतक; निर्जीव ।

**clay-eater** क्ले-ईटर *n.* one addicted to chewing fatty clay. मिट्टी के डले खाने का आदी मनुष्य ।

**clayed** क्लेड *adj.* like clay. मट्टी समान ।

**clayey** क्लेई *adj.* made of clay. मट्टी की बनी हुई (वस्तु) ।

**clay-ground** क्ले-ग्राउण्ड *n.* ground consisting mainly of clay. ऐसा मैदान जिसमें विशेषतः मट्टी ही हो पत्थर इत्यादि नहीं ।

**clay-iron-stone** क्ले-आयरन-स्टोन *n.* clay-like chalybite. मिट्टी के समान एक प्रकार का कच्चा लोहा ।

**clayish** क्लेइश *n.* of the nature of the clay. मट्टी के समान ।

**clay-marl** क्ले-मार्ल *n.* a whitist chalky clay. एक प्रकार की सफेद चिकनी मिट्टी ।

**clay-mill** क्ले-मिल *n.* a mill for preparing clay. मिट्टी मिलाने के लिए एक बड़ा पत्थर ।

**claymore** क्लेमोर *n.* a two edged long and wide sword. एक प्रकार की लम्बी चौड़ी दुधारा तलवार ।

**clay-pigeon** क्ले-पिजन *n.* a clay disc thrown from a trap and shot at as a substitute for a live pigeon. एक मिट्टी की बनी हुई रकाबी जैसा डला जिसे निशाना पक्का करने के लिये एक यन्त्र से फेंका जाता है और जीवित कबूतर के शिकार की जगह काम में लाया जाता है ।

**clean** क्लीन *adj.* (1) free from dirt; soil or impurity. (2) free from bungling as he is a clean shot. (3) well proportioned; symmetrical. (4) ceremonial pure. (5) completely rid or cleared of something. (6) perfect; having no imperfection. (7) clear; as a clear title to land. (8) in base ball, without error. (१) स्वच्छ; जिसमें धूल; गन्द और मिलावट न हों । (२) जिसमें कोई दोष न हो जैसे यह दोष रहित है । (३) जिसके हाथ पैर और दूसरे अङ्ग ठीक प्रकार के क्रमानुसार हों । (४) जो धार्मिक रीतियों के अनुकूल हो । (५) कतई साफ; किसी वस्तु को सदा के लिए छोड़ देना । (६) बिना किसी दोष के; जिसमें कोई कमी न हो; (७) बिना किसी बेईमानी के; जैसे बिना झगड़े के जमीन के कागजात । (८) बेस-बाल के खेल में 'बिना किसी गलती के' ।

*v. t.* to free from dirt; soil or impurities. गर्द; धूल इत्यादि हटाना; साफ करना; गन्दगी दूर करना ।

*the clean thing* : honourable action. शोभा का कार्य ।

*to clean out* : to overcome; to empty; to leave without money. खाली करना; बिना पैसे ही चल देना ।

*to clean up* : the stamping out of an evil; the act of thorough cleaning. किसी बुराई को जड़ से ही काट देना अथवा बुरा काम छोड़ देना; आत्मा को या शरीर को सदा साफ रखना ।

*to come clean* : to confess; to divulge everything. कबूलना; हर बात उगल देना ।

*to show a clean pair of shoes* : to escape by running. भाग कर बच निकलना ।

*to have clean hands* : to be free from guilts. अपराधों से दूर होना; दोषों से दूर रहना ।

*to make a clean breast of* : admit one's guilt. अपने अपराध को स्वीकार करलेना

**cleaner** क्लीनर *n.* one who cleans. सफाई करने वाला ।

**cleaning** क्लीनिङ्ग *n.* the act of making clean. सफाई करने का कार्य ।

**clear** क्लीयर *adj.* (1) free from anything which dims or darkens; light; unclouded; distinct; intelligible. (2) able to see or discriminate. (3) free from obstruction or hinderance. (4) free from responsibility or encumberances. (5) free from adulteration or defect. (6) without deduction; net; (7) undisturbed; serene; (8) evident; plain. (9) free from uncertainty. (10) withoutt rees or under bush, as land. (11) without knots or imperfection as lumber. (१) धुंध या अन्धेरी से मुक्त; बादलों से मुक्त; साफ; स्वच्छ; समझ में आने योग्य (२) जिसको भली प्रकार देखा जा सके; भले बुरे की परख रखने योग्य । (३) रुकावट; प्रतिरोध; या अड़चन रहित । (४) उत्तरदायित्व और बाल बच्चों से मुक्त । (५) मिलावट या दोषों से रहित । (६) बिना कटौती के । (७) शान्त; स्वच्छ; निर्मल

(८) सरल; सीधा; प्रत्यक्ष; स्पष्ट। (९) दुविधा रहित। (१०) झाड़फूस और पेड़ों रहित जैसे मैदान (११) बिना गांठ इत्यादि के जैसे कोई बेकार वस्तु।

*v. t.* & *v. i.* (1) to make or become free of fog; cloud or entanglement; brighten clarify. (2) to free from encumberances accusation; acquit. (3) to obtain or give a clearance for (a ship); to take out clearance papers. (4) to settle accounts. (5) to pass without touching. (6) to free from doubt or ambiguity. (7) to liberate from obligation by payment. (8) to remove in making something clear. (9) to pass through the clearing house. (10) to pass away; as mist or fog. (१) स्वच्छ करना या स्वच्छ होना जैसे धुन्ध बादल इत्यादि से। (२) उत्तरदायित्व; आरोप या दोष से छुटकारा पाना। (३) जहाज के लिये चुंगी का प्रमाण पत्र लेना या देना; (४) हिसाब किताब चुकाना या पूरा कर्जा उतारना; (५) बिना टकराए या किसी वस्तु को छूए गुजर जाना। (६) गूढ़ता; कठिनता अथवा शक से मुक्त करना। (७) पैसे देकर किसी के भार या अहसान से मुक्त होना। (८) किसी वस्तु को साफ अथवा स्वच्छ करने के लिये किसी वस्तु को हटाना या कठिनता को दूर करना। (९) चुंगी से बे रोक टोक गुजर जाना। (१०) धुन्ध या बादलों का हट जाना।

*to clear the way*: to make the way open. रास्ता खुला छोड़ना।

*to clear off*: to get rid of. छुटकारा पाना।

*to clear the air*: simplify the situation and relieve the tension. कठिनाइयों को दूर करके स्थिति को सरल बनाना जिससे खिंचाव कम हो जाये।

*to clear from debt*: to free from debt. कर्जा (ऋण) उतारना।

*the road clear*: there is no one on the road. सड़क पर कोई नहीं है।

*to clear land*: to cut down trees or underbush. पेड़ और झाड़ी इत्यादि काट डालना।

*to clear one's throat*: to clear the throat by coughing. खंकारना; खांस कर गला साफ करना।

**clearable** *क्लीयरेबल* which can be cleared. साफ करने योग्य।

**clearage** *क्लीयरेज* *n.* a piece of land cleared. वह मैदान जिसके पेड़ इत्यादि काट दिए गये हों।

**clearance** *क्लीयरेन्स* *n.* the act of clearing; a certificate for a vessel to sail; the passage of cheques; bank drafts through the clearing house. बाधाओं को दूर करने कार्य; स्वच्छ करने का कार्य; जहाजों को हुक्म; चैक या बैंक की हुण्डियों का बैंक पास करने का कार्य।

**clearance-sale** *क्लीयरेंस-सेल* *n.* sale of goods with reduction in prices with a view to clear old stock. पुराने माल को निकालने के लिए दर कम करके माल को बेचना।

**clearcole** *क्लीयरकोल*. *n.* (also *clerecole, claircolle*); a priming coat consisting of glue with whiting. पोतने से पहले पहली पड़त जिसे सफेदी में गोंद मिला कर किया जाता है।

**clear-cut** *क्लीयर-कट* *adj* sharply outlined; concise; plainly put. साफ सुथरा बना हुआ; बिलकुल ठीक; स्पष्टता से सामने रखा हुआ।

**clearer** *क्लीयरर* *n.* one who clears. साफ करने वाला।

**clear-eyed** *क्लीयर-आइड* *adj.* having bright clear eyes. उज्ज्वल और निर्मल चमकदार आंखों वाला।

**clearings** *क्लीयरिंग्स्* *n.* (*pl.*) the total of cheques and drafts presented daily at a clearing house. ऐसे चैकों और हुण्डियों का कुल योग जो बैंकों में सिकरने के लिए भेजे जाते हैं।

**clearly** *क्लीयरली* *adv.* in a clear manner स्पष्ट रूप से, साफ साफ।

**clearness** *क्लीयरनेस* *n.* the state or quality of being clear. स्वच्छता; उज्ज्वलता; निर्मलता।

**clear-obscure** *क्लीयर-ऑब्सक्योर* *n.* management of light and shade in a picture. किसी चित्र में धूप छांह का ठीक ठीक चित्रण करने का तरीका।

**clear-sighted** *क्लीयर-साइटेड्* *adj.* of keen vision; having accurate preception and good judgement. तेज दृष्टिवाला; हर बात को ठीक ठीक समझने वाला और ठीक निर्णय देने वाला।

**clear-sightedness** *क्लीयर-साइटेड्नेस* *n.* clearness of sight. आंखों की दृष्टि का बिलकुल साफ होना।

**clear-skin** *क्लीयर-स्किन* *n.* an unbranded animal. ऐसा पशु जिस पर लोहे से दाग न लगाया हो।

**clear-starch** *क्लीयर-स्टार्च* *v. t.* to stiffen with pure starch. स्वच्छ और विशुद्ध कलफ

देकर कपड़े को कड़ा करना ।

**clear-starcher** क्लीयर-स्टार्चर *n.* a laundress धोबन ।

**clear-story** क्लीयर स्टोरी *n.*an upper story with its own row of window. एक ऊपर की मञ्जिल जिसमें खिड़कियां एक के बाद दूसरी (लाइन में) हों जैसे कि गिर्जाघरों में होता है ।

**clear-text** क्लीयर-टेक्स्ट *n.* plain text. सरल ग्रन्थ ।

**clear-through** क्लीयर-थ्रू *adv.* entirely; as honest clear through. पूर्ण रूप से; जैसे वह पूर्ण रूप से ईमानदार है ।

**clear-weed** क्लीयर-वीड *n.* richweed. एक प्रकार का गन्ने जैसा पौधा ।

**clear-wing** क्लीयर-विंग *n.* a transparent-winged moth. एक प्रकार का मच्छर जिसके पर पारदर्शक होते हैं ।

**cleavable** क्लीवेबल् *adj* capable of being divided. विभाजित या भगाने योग्य ।

**cleavableness** क्लीवेबलनेस *n.* the quality of being divide. विभाजित होने की सामर्थ ।

**cleavage** क्लीवेज् *n.* the act of splitting; a tendency in certain socks to divide or split in certain direction. अलगाव; विभाजन; कुछ चट्टानों में किसी विशेष स्थान से टूटने का गुण ।

**cleave** क्लीव *v. t.* (*p. t. clove or cleft p.p. cloven* or *cleft.*) to divide; to split; to separate violently; to go. विभाजन करना; विभक्त करना; फाड़ना; चीरदेना; झटके से अलग कर देना, पूरी तरह से करना; घुसेड़ना । *v. i.* through; to pierce; to penetrate. to part asunder; to crack. अलग हो जाना; फट जाना ।

**cleave** क्लीव *v. i.* (*p. t.* cleaved or clave) to adhere; to stick; to unite. लगा रहना; संलग्न होना; एकत्र होना; ।

**cleaver** क्लीवर *n.*one or that which cleaves. फटने या फाड़ने वाला ।

**cleavers** क्लीवर्स *n.* (also *clivers*) grass-leaves which cleave to fur or clothes by its hooks. एक प्रकार की घास जिसके पत्ते कपड़ों से या रूऐंदार कपड़ों से छोटे छोटे कांटे होने के कारण चिपक जाते है ।

**cleck** क्लेक *v. t.* (*Scot.*) to hatch. अण्डे को से कर बच्चे निकालना ।

**clecking** क्लेकिंग *n.* a brood अण्डे फोड़ना ।

**cledoism** क्लेडोइज्म *n.* avoidance of the use of words considered omnious or unlucky. ऐसे शब्दों को प्रयोग में न लाना जिनको अशुभ समझा जाय ।

**cleep** क्लीप *v. t.* (also *clepe*) to name; to call. नाम लेकर आवाज देना; पुकारना ।

**clef** क्लॅफ *n.* in musical notation; a character placed upon the staff to determine the pitch. संगीत विद्या में एक निशान, या चिन्ह जिसका अर्थ गूंज दिखाने का होता है ।

**cleft** क्लॅफ्ट *adj.* (1) divided partially; or completely. (2) (in Botany); divided about halfway down, said of leaves. (१) फटा हुआ; विभाजित । (२) वनस्पति विद्या में; ऐसी पत्तियां जो आगे से फटी हुई हों ।
*n.* (1) an opening made by cleaving. as in rocks. (2) a crack in the human skin. (3) the space between two parts of a horse's hoof. (१) फटने पर दरार या घट्टा पड़ जाना जैसे चट्टानों में । (२) खाल का फटना । (३) घोड़ों के खुर के अन्दर की खोखल जगह ।

**cleg** क्लॅग *n.* gadfly; horsefly. डांस; मच्छर ।

**cleistogamy** क्लीस्टॉगेमी *n.* production of flowers which do not open and in which self-pollination occurs. ऐसे पौधों का उगना जो खिलते नहीं और अन्दर ही अन्दर उनके नर और मादा अणु आपस में मिल जाते हैं ।

**cleithral** क्लीथ्रल *adj.* completely roofed or covered. पूर्ण रूप से ढका हुआ अथवा जिस पर छत हो ।

**clem** क्लॅम *v. t. & v. i.* to starve. भूखे मरना या मारना ।

**clematis** क्लिमेटिस *n.* a kind of plant. एक प्रकार का पौधा ।

**clemently** क्लिमेन्टली *adj.* in a clement manner. क्षमा शीलता के भाव से ।

**clench** क्लेन्च *v. t.* to close tightly; to clinch; to grasp. कस कर पकड़ना; कसकर बांध देना तर्क सुझा देना ।

**clepe** क्लीप *v. t.* (also *cleep*) to name; to call. नाम लेना पुकारना ।

**clerestory** क्लेयरस्टोरी *n.* an upper story with its own rows of windows; एक ऐसी ऊपरी मन्जिल जिसमें खिड़कियों की कतार हो ।

**clergyman** क्लर्जीमेन *n.* one of the clergy. पादरी ।

**cleric** क्लेरिक *n.* a clergyman. पादरी ।

**clerical** क्लेरिकल *adj.* belonging to the clergy or a clerk. पादरी या क्लर्क (लिपिक) सम्बन्धी ।

**clericalism** क्लेरिकलिज्म *n.* under the influence of a clergy. पादरियों को मानना, उनका आदर करने का भाव ।

conscientious mannner; according to the dictates of conscience. शुद्ध अंतःकरण से (संविधान) सदाचारी तरीके से; अन्तरात्मा की आवाज के अनुसार।

**conscionable** कॅन्शनेबल *apj.* governed by conscience. आत्मा के आदेश पर चलना।

**conscionableness** कॅन्शनेबलनेस *n.* the act of being regulated by dictates of conscience. आत्मा के आदेश का पालन या पालन करने की क्रिया।

**conscionably** कॅन्शनेबली *adv.*in a coscionable manner. आत्मा के आदेश पर चलते हुए :

**conscious** कॅन्शस *adj.* in senses; aware; knowing; having power to feel and understand. सचेत; चेतना में; होश में; जानता हुआ; समझने तथा स्पर्श की शक्ति से पूर्ण।

**conscript** कन्सक्रिप्ट *n.* & *adj.* enrolled in army by conscription, new recruitment. सेना में बलात भर्ती किया हुआ व्यक्ति; नई भर्ती।
*v. t.* to enlist compulsorily in military service. बलात भर्ती करना।

**conscript fathers** कन्स्क्रिप्ट फादर्स *n.* the senators of Rome in ancient days. प्राचीनकाल में रोम की परिषद के सदस्य।

**conscription** कन्सक्रिप्शन *n.* compulsory enrollment for military service. सेना में बलात भर्ती करने की क्रिया।

**conscriptional** कंसक्रिप्शनल *adj.* pertaining to conscription. बलात भर्ती से सम्बद्ध।

**conscriptionist** कंसक्रिप्शनिस्ट *n.* one who enrolls people by conscription. बलात भर्ती के रूप में रंगरूटों को भर्ती करने वाला।
*adj.* denoted; sanctified. पवित्र बनाया हुआ; अर्पित किया हुआ।

**consecratedness** कंसिक्रेटेडनेस *n.* the state of being consecrated. पवित्र होने की स्थिति

**consecration** कंसिक्रेशन *n.* dedication; act of sanctifying. अर्पण; संस्करण; पवित्र बनाने की क्रिया।

**consecrator** कंसिक्रेटर *n.* one who sanctifies. अर्पण करने वाला; पवित्र बनाने वाला व्यक्ति।

**consecratory** कँसिक्रेटरी *adj.* making sacred. पवित्र बनाने वाला।

**consectary** कॉन्सेक्टरी *n.* a natural deduction; a corollary. निष्कर्ष; परिणाम।

**consecution** कॉन्सीक्यूशन *n.* क्रम के अनुसार एक दूसरे के बाद होने वाली वस्तुएं; क्रमों का समूह क्रममाला।

**consecutive** कंसेक्युटिव *adj.* नियमित रूप से एक दूसरे के पीछे चलने वाले; क्रम से आने वाले; क्रम-दर्शक निरंतर (संविधान)।

**consecutively** कंसेक्युटिवली *adv.* एक दूसरे के पीछे क्रम से आते हुए।

**consecutiveness** कंसेक्युटिवनेस *n.* क्रम के अनुसार एक के पीछे एक होने की स्थिति।

**consension** कंसेंशन *n.* mutual consent. पारस्परिक सहमति।

**consensual** कंसेन्सुअल *adj.* relating to consent; involving voluntary action. सहमति सम्बन्धी; स्वेच्छापूर्वक कार्य करने से सम्बन्धित।

**consensual contract** कंसेन्सुअल कंट्रैक्ट *n.* ऐसा संविदा या करार जिसमें पक्षों की सहमति मात्र ही आवश्यक होती है।

**consensually** कन्सेन्सुअल्ली *adv.* स्वेच्छापूर्वक; अपनी स्वयं की सम्मति से।
ply; to yield; to concur. सहमत होना; स्वीकार करना; मानलेना; झुक जाना।
*v. t.* to allow (Milton) अनुमति देना।
*n.* permission; agreement; compliance reply in affirmative; concurrent. अनुमति; सहमति; सम्मति (संविधान); 'हां' में अभिव्यक्ति।
*age of consent* : age at which a girl can give consent for intercourse with her. ऐसी आयु जिस पर लड़की को यह हक हो जाता है कि किसी को संभोग करने दे।
*be of consent* : to be helpful (Shakespeare) सहायक होना।
*silence is consent* : चुप रहना सहमति का सूचक होता है।
*with one consent* : with unanimity. मतैक्य से।

**consentaneously** कंसेण्टनियसली *adv.* संगत रूप में, सहमति के साथ, एक मत से।

**consentaneousness** कॅन्सेण्टेनियसनेस (also *consentaneity*) मतैक्य; संगति।

**consentient** कन्सेन्शियेण्ट *adj.* सहमति देने वाला; एक ही मत रखने वाला; पूर्ण चेतना के बिना धारणाएं रखने वाला।

**consentingly** कन्सेन्टिङ्गली *adv.* सम्मतिपूर्वक, सहमत होते हुए।

**consequent** कॉन्सिक्वेण्ट *adj.* आनुषंगिक; (संविधान); अनुवर्ती; परिणाम-स्वरूप; फल के रूप में उत्पन्न।
*n.* event that follows as a result of same thing; natural effect. किसी घटना के फलस्वरूप होने वाली अनुवर्ती घटना; स्वाभाविक परिणाम।

**consequential** कौन्सिक्वेन्शल *adj.* आनुषंगिक (संविधान) प्रमाद रूप में उत्पन्न; स्वयमेव महत्वपूर्ण ।

**conservancy** कन्सर्वेन्सी *n.* preservation on official level of rivers, fisheries etc. संरक्षण; पालन; परिरक्षित रखने का कार्य; सरकारी तौर पर नदियों तथा मीन-क्षेत्रों का रक्षण ।

**conservant** कन्सर्वेंट *adj.* doing the work of conservation. परिरक्षण करने वाला ।

**conservatism** कन्सरवेटिज़्म रूढ़िवादियों की विचार धारा; नई वस्तुओं से घृणा और प्राचीन बातों से प्रेम; पुरातनवाद ।

**conservative** कन्सर्वेटिव *adj.* having tendency to preserve; not changing; not liking new things यथा स्थिति बनाए रखने की प्रवृत्ति वाला; परिवर्तन का विरोधी; नई धाराओं को पसन्द न करने वाला ।
*n.* one who tries to maintain old systems; orthodox. रूढ़िवादी; प्राचीन पद्धति का रक्षक; सनातनी ।

**conservativeness** कन्सर्वेटिवनेस रूढ़िवादी होने की स्थिति; पुरातनवादिता; "बाबा वाक्यम् प्रमाणम्" ।

**conservator** कन्जरवेटर *n. feminine conservatrix*) one who preserves a thing from injury; guardian. संरक्षक; किसी वस्तु को क्षति से बचाने वाला; पालक ।

**conservatorship** कन्सरवेटरशिप *n.* post of a conservator. संरक्षक का पद ।

**conservatory** कन्सरवेटरी *adj.* preservative परिरक्षक ।
*n.* a place for conserving green plants and trees; a green-house. हरी वनस्पतियां; पौधों आदि के लिए रक्षा-स्थान ।
*n.* a jam or other such fruit preserve. परिरक्षित फलादि जैसे मुरब्बा ।

**conserver** कन्सर्वर *n.* मुरब्बा बना कर फलों का परिरक्षण करने वाला ।

**consider** कंसिडर *v. t.* to ponder over; to be of opinion; think; to regard; to contemplate; to weigh the merits of; to make allowance for. सोचना विचारना निरूपण करना; जानना; समझना; विशेष मत का होना विवेचना करना ।

**considerable** कंसिडरेबल *adj.* great; important; notable; remarkable; worth considering; much. मान्य; बड़ा; अधिक; बहुत; विचारणीय ।

**considerate** कन्सिडरेट *adj.* lenient; having regard; over the difficulties of a person; prudent. विचारवान; नर्म; उदार; लिहाज करने वाला; दूसरे की कठिनाइयों का ख्याल करने वाला ।

**considerately** कन्सिडरेटली *adv.* सावधानी से; विचारशीलता से उदारता से ।

**considerateness** कन्सिडरेटनेस *n.* दूरदर्शिता; विचारशीलता ।

**considerative** कन्सिडरेटिव *adj.* दूसरे के लिये लिहाज वाला विचारशील व्यक्ति ।

**considering** कंसिडरिंग *prep.* taking into account; keeping in view. विचार करते हुए; ध्यान में रखते हुए ।
*adv.* everything considered. सब बातों पर विचार करके ।

**consideringly** कंसिडरिंगली *adv.* विचार के साथ ।

**consignificative** कंसिगनिफिकेटिव *adj.* pertaining to the meaning. प्रकरण के निकलने वाले अर्थ से सम्बद्ध ।

**consignify** कंसिगनिफाई *v. t.* to give a meaning when taken along with something else. विशेष प्रकरण के साथ लेने पर विशेष अर्थ देना ।

**consignment** कंसाइनमेण्ट *n.* the goods which are sent or consigned; act of consigning. वह माल जो रेल आदि द्वारा भेजा जाता है; माल भेजने की क्रिया; अर्पण ।

**consignor** कंसाइनर *n.* (also *consigner*) one who sends goods to the consignee माल भेजने वाला या रवाना करने वाला व्यक्ति ।

**consilience** कन्सिलियन्स *n.* coincidence; concurrence. एकरूपता; सहमति ।

**consilient** कन्सीलिएण्ट *adj.* accordant; agreeing. अनुरूप ।

**consimilar** कन्सिमिलर *adj.* like each other. एक दूसरे के समान ।

**consimilarity** कन्सिमिलैरिटी *n.* (also *consimilitude* and *consimility*) alikeness to each other. एक दूसरे के समान होने की स्थिति ।

**consistorial** कान्सिस्टोरियल *adj.* एकरूपता सम्बन्धी ।

**consistorian** कन्सिस्टोरियन *n.* एकरूपता में विश्वास करने वाला ।

**consistory** कन्सिस्टोरी *n.* सभास्थल; परिषद; धार्मिक परिषद या पञ्चायत ।

**consociate** कन्सोशियेट *v. t.* to associate. परस्पर मिलना ।
*adj.* associated. मिलने वाला मित्र ।

**consociated** कन्सोशियेटेड *adj.* एक दूसरे से संयुक्त; संबन्धित या सङ्गठित ।

**consociation** कन्सोशियेशन *n.* मेल-मिलाप;

मैत्री; गिरजों या धर्म समाजों का सङ्गठन।

**consolable** कन्सोलेबल *adj.* that may be consoled. सान्त्वना देने योग्य।

**consolate** कॉन्सलेट *v. t.* (*Shak.*) to comfort. सान्त्वना देना (शेक्सपीयर द्वारा प्रयुक्त शब्द)।

**consolation** कन्सोलेशन *n.* solace; act of consoling; comfort; a comforting circumstance. सान्त्वना; ढाढ़स देने की क्रिया; धैर्य बंधाना; सांत्वना देने वाली परिस्थिति या घटना।

**consolidated** कन्सालिडेटेड *adj.* collected and made one. संचित (संविधान)।

**consolidated annuities** कन्सॉलिडेटेड ऍनुइटीज *n.* संचित वार्षिकी।

**consolidated fund** कन्सॉलिडेटेड फंड *n.* all the revenues collected in one place in a budget. संचित निधि (संविधान) जो राजस्व को एकत्र करने से बनती है।

**consolidation** कन्सॉलीडेशन *n.* the act of uniting the different things to forge them into one whole. बहुत सी विभिन्न वस्तुओं को मिलाकर एकीकृत करना; चकबन्दी।

**consolidation acts** कन्सालिडेशन ऍक्ट्स *n.* acts of parliament to combine several statutes into one comprehensive legislation. संसद द्वारा बनाया गया व्यापक अधिनियम जिनमें कई विधियां सम्मिलित हों।

**consolidative** कन्सालिडेटिव *adj.* tending to consolidate; having power to heal. संचित करने की प्रवृत्ति वाला; उपचारात्मक।

**consolidator** कन्सॉलिडेटर *n.* one who consolidates. एकीकरण करने वाला।

**consolidatory** कन्सॉलिडेटरी *adj.* pertaining to consolidation; unifying and making one. एकीकरण करने सम्बन्धी या वाला।

**consols** कॉन्सॉल्ज *n.* (*pl.*) short form of consolidated annuities. संचित वार्षिकी।

**consomme** कॉसोमे *n.* a soup made by boiling meat on slow temperature. मन्दी आग में मांस को उबाल करके बनाया जाने वाला शोरवा।

**consonance** कॉन्सोनॅन्स *n.* agreement; harmony; uniformity; concord of sounds. एकरूपता; लय; मेल; सामंजस्य; ध्वनि साम्य।

**consonancy** कॉन्सोनॅन्सी *n.* harmony. एकरूपता।

**consonant** कॉन्सोनॅन्ट *adj.* full of harmony; having same sound; suitable. लय वाला; सामंजस्य-पूर्ण; समान सुर वाला; उचित।

*n.* a letter which needs the help of a vowel to pronounce it. व्यंजन अक्षर जो स्वर की सहायता के बिना नहीं बोला जा सकता।

**consonantal** कान्सोनॅन्टल *adj.* व्यञ्जन अक्षर सम्बन्धी।

**consonantly** कन्सोनेन्टली *adj.* उचित रूप में; उपयुक्त प्रकार से।

**consonous** कॉन्सोनस *adj.* एकरूपता वाला।

**consort** कॉन्सर्ट, कन्सॉर्ट *n.* a husband or wife; a companion; a spouse; partnership; company; agreement; concert. पति या पत्नी; साथी; दम्पति; साझेदारी समवाय; करार; संगीत गोष्ठी।

*v. t.* to bring together; to join; to

**consorted** कन्सॉर्टेड *adj.* associated. संयुक्त किया हुआ।

**consorter** कन्सॉर्टर *n.* one who consorts. संयुक्त करने वाला या होने वाला; साथ रहने वाला।

**consortism** कन्सॉर्टिज्म *n.* a partnership in nature between different organism विविध जीवतत्वों में प्राकृतिक संसर्ग।

**consortium** कॉन्सॉर्शियम *n.* (*p. l. consortia*) an international banking combine; an association. अन्तर्राष्ट्रीय बैङ्किङ्ग संगठन; कोई संस्था।

**consortship** कन्सॉर्टशिप fellow ship. मैत्री, साथ; मेल।

**conspecific** कॉन्स्पेसिफिक *adj.* of the same specie. एक ही जाति का।

**conspectuity** कॉन्स्पेक्चुइटी *n.* sight (used by *Shakespeare*). दृश्य; नजारा।

**conspectus** कन्स्पेक्टस *n.* a synopsis; a wide survey; a full fledged view. गोष्ठी; व्यापक, सर्वेक्षण; सामान्य तथा पूर्ण दृश्य।

**conspicuity** कॉन्स्पीक्युइटी *n.* prominence; clearness. स्पष्टता; सबके बीच विशेषतः दिखाई देने का गुण।

**conspicuous** कंस्पीक्युअस *adj.* clear prominent; having some speciality; particularly visible. notable; catching the eye. स्पष्ट तथा विशेषतः दिखाई देने वाला, कोई खास गुण वाला; उत्कृष्ट; जिस पर आंख जमे।

**conspire** कंस्पायर *v. t.* गुट बनाकर षड्यन्त्र करना बुरे काम के लिये संगठित होना।

**constableship** कान्स्टेबलशिप *n.* district of a constable. पुलिस के कांस्टेबल का अधिकारक्षेत्र

**constabulary** कॉन्स्टेबुलरी *n.* पुलिस वाले सिपा-

ट्रियों का समूह ।

**constancy** कॉन्सटेन्सी *n.* firmness, the state or quality of being constant; faithfulness; changelessness; endurance. दृढ़ता; स्थिर रहने का गुण या दशा; निश्चल स्थिति परिवर्तन हीनता; सहनशीलता ।

**constate** कान्स्टेट *v. t.* assert (French usage). कोई बात कहना ।

**constellate** कॉन्सटलेट *v. t.* तारों के समूह का स्थान नियत करना ।

**constellation** कॉन्सटलेशन *n.* a group of fixed stars; a kind of aircraft, a group of persons. ऐसे नक्षत्रों का समूह जो अपने स्थान पर स्थिर हों एक प्रकार का विमान; लोगों का गुट ।

**constellatory** कंस्टलेटरी *adj* pertaining to constellation. नक्षत्र वर्ग से संबंधित ।

**constitute** कॉन्स्टिट्यूट *v. t.* to form; appoint; to establish. गठित करना; नियुक्त करना; स्थापित करना ।

**constitution** कॉन्स्टिट्यूशन *n.* the method of governing a country; book containing the system prescribed for governance; the formation; the members of a body; the mental character; act of constituting make-up; essence. किसी देश के शासन की प्रणाली या व्यवस्था संविधान; गठन; निकाय के सदस्यगण; रचना; मनोवृत्ति; मूलतत्व ।

**constitutional** कॉन्स्टिट्यूशनल *adj* pertaining to constitution; of mental or bodily make-up essential. संविधान संबंधी रचना या गठना संबंधी; मनोवृत्ति या शरीर के गठन का; सांविधानिक; आवश्यक ।

*n.* a walk for health. स्वास्थ्य के लिये भ्रमण ।

**constitutionalise** कान्स्टीट्यूशनलाइज *v. t.* to make constitutional; to legalise. व्यवस्थित करना; वैधानिक रूप देना ।

**constitutionalism** कॅान्स्टीट्यूशनलिज्म *n.* व्यवस्थित शासन पद्धति या संविधान के प्रति निष्ठा भाव ।

**constitutionalist** कॅान्स्टिट्यूशनलिस्ट *n.* (also constitutionist). संविधान में दक्ष; संविधान का अनुयायी; सांविधानिक तरीकों में विश्वास रखने वाला ।

**constitutionality** कॉन्स्टीट्यूशनलिटी *n.* संविधान संबंधी विवाद ।

**constitutionally** कान्स्टीट्यूशनल्ली *adj* सांविधानिक तरीके से सम्विधान के अनुसार शरीर के गठन की दृष्टि से ।

**constitutive** कॉन्स्टीट्यूटिव *adj.* गठन सम्बन्धी; आवश्यक ।

**constitutively** कॉन्स्टीट्यूटिवली *adv.* गठित रूप से ।

**constitutor** कॉन्स्टीट्यूटर *n.* व्यवस्था करने वाला; गठन या रचना करने वाला ।

**constrain** कंस्ट्रेन *v. t.* to compel; to put under detention; to violate. बाध्य करना; परवश करना; नजरबन्द या कैद करना; जबरदस्ती करना; अति क्रमण करना ।

**constrainable** कंस्ट्रेनेबल *adj.* अवरुद्ध करने योग्य ।

**constrained** कंस्ट्रेण्ड *adj.* विवश किया हुआ; दबाया हुआ; कैद किया हुआ ।

**constrainedly** कंस्ट्रेण्डली *adv.* in a constrained manner. विवश किये हुए तरीके से ।

**constraint** कंस्ट्रेण्ट *n.* restraint; compulsion. बाध्यता; अनिवार्यता; अवरोध; विवशता ।

**constrict** कंस्ट्रिक्ट *v. t.* to compress; to contract; to narrow locally; to press. दबाना; सिकोड़ना; संकुचित करना ।

**constricted** कंस्ट्रिक्टेड *adj.* सिकोड़ा हुआ; दबा कर संकुचित किया हुआ ।

**constriction** कंस्ट्रिक्शन *n.* संकुचन; खिंचाव; दबाव ।

**constrictive** कंस्ट्रिक्टिव *adv.* सिकोड़ने की प्रवृत्ति वाला ।

**constringency** कंस्ट्रिन्जेन्सी *n.* सिकुड़न; सिकोड़ने की क्रिया; संकुचन ।

**constringent** कंस्ट्रिन्जेण्ट *adj.* contractive. सिकुड़ने वाला; सिकोड़ने योग्य ।

**construable** कंस्ट्रूएबल *adj.* which can be construed. निर्वचन करने योग्य; निर्वचनीय ।

**construability** कंस्ट्रूएबिलिटी *n.* निर्वचनीयता ।

**construct** कंस्ट्रक्ट *v. t.* to frame; to build; to interpret; to draw; to make. बनाना; निर्माण करना; निर्वचन करना; अर्थ निकालना; खींचना ।

*adj.* constructed. बनाया हुआ ।

*n.* anything constructed बनाई हुई वस्तु ।

**constructable** कंस्ट्रक्टेबल *adj.* (also *constructible*). जिसका निर्माण हो सके ।

**constructer** कंस्ट्रक्टर *n.* (also *constructor*) निर्माण करने वाला व्यक्ति; शिल्पी; राज ।

**construction** कंस्ट्रक्शन *n.* act of constructing; anything construction; building; meaning; interpretation. रचना; निर्माण; इमारत या अन्य कोई निर्मित भवन आदि; अर्थ; निर्वचन; टीका; बनावट ।

*to bear a construction* : to allow a particular interpretation. विशेष अर्थ देना

**consubstantial** कॉनसब्सटैन्शल *adj.* जिसका सार एकसा हो : जिसमें एक ही पदार्थ हो या एक रूप हो :
**consubstantialism** कॉनसब्सटैन्शलिज्म *n.* the doctrine that the bread and wine taken at the sacrament contain Christ's body and blood. यह कल्पना कि विशेष पूजा के समय जो रोटी खाई जाती है उसमें ईसा का शरीर तथा मदिरा में ईसा का रक्त होता है
**consubstantialist** कॉनसब्सटैन्शलिस्ट *n.* one who believes in doctrine of consubstantialism. उपरोक्त कल्पना को मानने वाला।
**consubstantiality** कॉनसब्सटैन्शलिटी *n.* एक से पदार्थ का होने की अवस्था।
**consubstantially** कानसब्सटेन्यलली *adv.* एक ही पदार्थ के साथ।
**consubstantiate** कॉनसब्सटैन्शियेट *v. t.* मिला कर एक पदार्थ का बनाना।
*adj.* एक पदार्थ में संयुक्त।
**consubstantiation** कॉनसब्सटैन्शियेशन *n.* यह कल्पना कि विशेष पूजा के समय जो रोटी खाई जाती है उसमें ईसा का शरीर होता है और मदिरा में रक्त।
**consubstantiationist** कॉनसब्सटैन्शियेशनिस्ट *n.* उक्त कल्पना में विश्वास करने वाला व्यक्ति।
**consuetude** कॉन्स्विट्यूड *n.* custom. रूढ़ि; परम्परा।
**consuetudinary** कॉन्स्विट्यूडिनरी *adj.* customary. रूढ़ि पर आश्रित; परम्परागत।
*n.* a ritual or tradition. परम्परा या रिवाज
**consul** कॉन्सल *n.* the agent of a state in another to deal with commercial affairs; a magistrate (in old Roman Republics.) एक देश का दूसरे देश में वाणिज्य-दूत; (प्राचीन रोमन गणराज्य में) मजिस्ट्रेट या दण्डाधिकारी।
*n.* a meeting; a council. बैठक; परिषद्; सम्मेलन।
*to consult one's pillow* : to think over throughout the night. रातभर सोच विचार करना।
**consulta** कॉन्सुल्टा *n.* (Italian) a meeting of council. (इटली में) परिषद् का अधिवेशन या बैठक।
**consultable** कन्सल्टेबल *adj.* that may be consulted. विचारणीय।
**consultant** कन्सल्टैण्ट *n.* one who gives advice. राय देने वाला; वकील।
**consultation** कन्सल्टेशन *n.* विचार-विमर्ष, परामर्श देने की क्रिया; सम्मेलन; परामर्श (संविधान)
**consultative** कन्सल्टेटिव *adj.* परामर्श सम्बन्धी; विचारणीय; परामर्श देने का।
**consultatory** कन्सल्टेटरी *adj.* परामर्श के समान
**consultee** कन्सल्टी *n.* the person who is consulted. वह व्यक्ति जिससे कोई परामर्श लिया जाए।
**consulter** कन्सल्टर *n.* परामर्श लेने वाला व्यक्ति।
**consulting** कन्सल्टिङ्ग *adj.* परामर्श देने वाला विशेषत: वकील या डाक्टर जो फीस लेकर राय देते हैं।
**consultive** कन्सल्टिव *adj.* advisory but not binding. परामर्श सम्बन्धी परन्तु बाध्यकारी नहीं।
**consultor** कन्सल्टर *n.* परामर्श मांगने वाला व्यक्ति
**consultory** कन्सल्टरी *adj.* of the nature of advice. परामर्श के रूप में।
**consumable** कन्स्यूमेबल *adj.* उपभोग के योग्य; समाप्त होने वाले।
**consume** कन्स्यूम *v. t.* to spend; to waste; to use and utilise. व्यय करना; बरबाद करना; प्रयोग करना; उपभोग करना।
**consumer** कन्स्यूमर *n.* one who consumes an article; a user (as opposed to manufacturer.) किसी वस्तु का प्रयोग करने वाला; उपभोक्ता।
**consumption** कन्सम्शन *n.* act of consuming; destruction; water; excessive spending; tuberculosis; any wasting disease. उपभोग (संविधान) करके समाप्त करने की क्रिया; क्षय; नाश; यक्ष्मा रोग; मृत्यु कारक रोग।
**consumptive** कन्सम्टिव *adj.* wasting. नाश कारी; यक्ष्मा रोग से ग्रस्त।
**consumptively** कन्सम्टिवली ऐसे प्रकार के रोग जो यक्ष्मा उत्पन्न करे।
**consumptiveness** कन्सम्टिवनेस *n.* (also *consumptivity*) यक्ष्मा रोग होने की प्रवृत्ति या सम्भावना।
**contabescence** कॉन्टाबेसेन्स *n.* नष्ट होने की क्रिया या अवस्था; फूलों में मकरंद उत्पन्न न होने की स्थिति।
**contabescent** कॉन्टाबेसान्ट *adj.* नष्ट होने वाला मकरन्द न बनाने वाला।
**contact** कॉन्टैक्ट *n.* condition of touching; connection; close union; communication. सम्पर्क; लगाव; संचार; संबन्ध; निकट संयोग।
*v. i. & v. t.* to come into contact; to establish contact. सम्पर्क स्थापित करना; व्यवहार करना।
*to break contact*: to interrupt electric current. बिजली-धारा में रुकावट डालना।
**contact-lens** कॉन्टैक्ट लेन्स *n.* एक प्रकार का

प्लास्टिक का लेन्स जो आंख के अन्दर पुतली पर लगाया जाता है।

**contact man** कॉन्टक्ट मैन *n.* दलाल; बिचौलिया

**contact-metamorphism** कॉन्टक्ट-मेटामार्फिज्म गर्मी से चट्टानों में परिवर्तन।

**contactor** कन्टैक्टर *n.* an instrument for joining and disjoining electric current. बिजली के करेंट को जोड़ने तथा तोड़ने का एक यन्त्र।

**contactual** कन्टैक्चुअल *adj.* सम्पर्क सम्बन्धी।

**contadino** कॉण्टादीनो *n.* (Italian) a peasant; a cultivator; a farmer. कृषक; खेती करने वाला; किसान (इटली में)।
( *pl. contandini, fem. contadina.*)

**contagion** कन्टेजन *n.* communication of disease from one person to another by touch; disease so transmitted; a bad influence. स्पर्श के द्वारा रोग का फैलाना; छूत रोग; बुरा प्रभाव।

**contagionist** कन्टेजनिस्ट *n.* one who believes that the diseases are contagious. ऐसा व्यक्ति जो यह मानता हो कि रोग छूत से फैलते हैं।

**contain** कन्टेन *v. t.* to comprise; to keep from moving, to restrict; to be equal. समाविष्ट करना; रखना; सम्मिलित करना; लपेटना; धारण करना; बराबर होना; प्रतिबन्धित करना; गति रोकना।

**containable** कन्टेनेबल *adj.* जो सम्मिलित हो सके; जो समा सके।

**contained** कन्टेण्ड *adj.* अन्तर्विष्ट (संविधान)।

**container** कन्टेनर *n.* a vessel in which things are packed or kept. बारदाना; बोरी; कनस्तर; डिब्बा; पेटी आदि।

**containment** कन्टेनमेण्ट *n.* बारदाने में बन्द वस्तुएं।

**contaminable** कन्टेमीनेबल *adj.* जो भ्रष्ट हो सके।

**contaminate** कन्टेमीनेट *v. t.* to pollute; to make dirty; to corrupt; to defile. गन्दा करना; दूषित बनाना; भ्रष्ट करना; कलङ्कित करना।
*adj-* which has been polluted. जो भ्रष्ट हो चुका है।

**contamination** कन्टेमीनेशन *n.* pollution; defilement; act of corrupting or making dirty. भ्रष्ट करने की क्रिया; अपवित्र या कलङ्कित करने की क्रिया।

**contaminative** कंटेमिनेटिव *adj.* having tendency to pollute a sacred thing. जो किसी पवित्र वस्तु को भ्रष्ट करने की प्रवृत्ति रखता हो।

**contemplation** कन्टेम्प्लेशन *n.* meditation; consideration. ध्यान; चिन्तन; विचार।

**contemplatist** कन्टेम्प्लेटिस्ट बहुत चिन्तन करने वाला व्यक्ति।

**contemplative** कन्टेम्प्लेटिव *adj.* ध्यान में लीन चिन्तनशील।

**contemplatively** कंटेम्प्लेटिवली *adv.* ध्यान करते हुए।

**contemplativeness** कन्टेम्प्लेटिवनेस *n.* ध्यानावस्था।

**contemplator** कन्टेम्प्लेटर *n.* विचार या चिन्तन करने वाला व्यक्ति।

**contemporanean** कंटेम्परेनियन *adj* समकालीन या समवयस्क।

**contemporaneously** कन्टेम्परेनियसली *adv.* at the same time. एक ही समय में।

**contemporaneousness** कन्टेम्परेनियसनेस *n* state of existing at the same time. एक ही समय में होने की स्थिति।

**contemporariness** कन्टेम्पोरेरिनेस *n.* समकालीनता।

**contemporary** कन्टेम्परेरी *adj & n.* living at the same time; belonging to the same period; equal in age. एक ही समय का; समकालीन; जिनकी आयु एक समान हो।

**contemporise** कन्टेम्पोराइज *v. t.* to cause to agree in time or age. समकालिक या समवयस्क बनाना।

**contempt** कन्टेम्प्ट *n.* act of showing hatred scorn. अवमान (संविधान); घृणा की अभिव्यक्ति

**contemtibility** कंटेम्प्टिबिलिटी *n.* अवमान-योग्य होने की स्थिति।

**contemtiable** कंटेम्प्टिबल *adj.* deserving contempt; despisable. अवमान-योग्य; घृणित; तुच्छ; निकृष्ट।

**contemptibleness** कंटेम्प्टिबलनेस *n.* अवमान की अवस्था; अनादर; तिरस्कार।

**contemptibly** कंटेम्प्टिब्ली *adv.* अवमान के साथ; घृणा दिखाते हुए।

**contendent** कन्टेण्डेण्ट *n.* (also *contender*) one who contends, a champion, combatant. विरोध करने वाला योद्धा।

**content** कन्टेण्ट *adj.* satisfied; having limited desires. सन्तुष्ट; तृप्त; जिसकी इच्छाएं वर्तमान में उपलब्ध वस्तुओं तक सीमित हों।
*v. i.* to be s:
सन्तुष्ट होना; तृप्त होना; मुझे मंजूर है।
*n.* (1) satisfaction. (2) volume. (3) capacity. (4) things contained. (१) सन्तोष; (२) घनफल; परिमाण। (३) सामर्थ्य;

क्षमता; समाई। (४) निहित वस्तुएं।
**contentation** कण्टेण्टेशन *n.* satisfaction. सन्तोष।
**contented** कण्टेण्टेड *adj.* satisfied. सन्तुष्ट।
**contentedly** कण्टेण्टेडली *adv.* सन्तोष के साथ।
**contentedness** कण्टेण्टेडनेस *n.* सन्तोष।
**contention** कण्टेन्शन *n.* argument, dispute; quarrel; controversy. तर्क; युक्ति; कलह; झगड़ा; विवाद; बहस।
*bone of contention* : object of quarrel झगड़े का कारण; वह वस्तु जिस पर विवाद हो।
**contentious** कण्टेन्शस *adj.* quarrelsome; fond of strife. झगड़ालू; कलह-प्रिय।
**contentiously** कण्टेन्शसली *adv.* in a quarrelsome manner. झगड़ालू ढङ्ग से।
**contentiousness** कण्टेन्शसनेस *n.* झगड़ालूपन; विरोध भावना।
**contentless** कॉन्टेन्टलेस *adj.* वर्तमान परिस्थितियों में असन्तुष्ट।
**contesting** कन्टेस्टिंग *adj.* प्रतियोगिता या विवाद करने वाला।
**contestingly** कन्टेस्टिंगली *adv.* विवाद करते हुए।
**context** कन्टेक्स्ट *n.* the place from which a passage has been quoted. प्रकरण; प्रसंग (संस्थान) संदर्भ।
**contextual** कन्टेक्सचुअल *adj.* प्रसंग सम्बन्धी; प्रकरण या संदर्भ से सम्बद्ध।
**contextually** कन्टेक्सचुअल्ली *adv.* प्रासंगिक रूप में; संदर्भ के रूप में।
**contexture** कन्टेक्सचर *n.* composition; structure; weaving; fabric. बनावट; रचना; बुनाई; धागों का ताना बाना।
**conticent** कॉन्टीसेन्ट *adj.* silent (used by thackeray) चुप्पी; शांति।
**contignation** कॉन्टिगनेशन *n.* making a frame work of wooden boards by joining timber planks. लकड़ी के तख्तों को जोड़ कर एक प्रकार का चौखटा बनाने का काम
**contiguity** कॉन्टीगुइटी *n.* nearness. समीपता
**contiguous** कन्टीगुअस *adj.* near; adjoining; touching. पास; निकट; पड़ौस में छूता हुआ।
**contigously** कन्टीगुअसली *adv.* समीप रहते हुए; पड़ौस में स्थित होते हुए।
**contiguousness** कन्टीगुअसनेस *n.* nearness. समीपता।
**continence** कान्टिनन्स *n.* (also *continency*) abstinence; self restraint in sexual matters; chastity suppression of desires. संयम; इन्द्रिय-दमन; यौन सम्बन्धी मामलों में आत्म-नियंत्रण; नैतिक पवित्रता; इच्छाओं का दमन; ब्रह्मचर्य।
**continently** कॉन्टीनन्टली *adv.* आत्म-संयम से; इन्द्रिय-निरोध के साथ।
**contingence** कंटिजेंस *n.* (also *contingency*) unforseen event; contact; chance. आकस्मिकता; घटना; सम्पर्क; अवसर।
**contingency fund** कंटिन्जेन्सी फंड *n.* fund reserved for unforseen events. आकस्मिक; संदिग्ध; अनिश्चित।
*n.* an event not certain; a group of soldiers. आकस्मिक घटना; सैनिकों का वर्ग।
**contingently** कंटिजेण्टली *adv.* आकस्मिक रूप में
**continuable** कंटिन्युएबल *adj.* जिसे जारी रखा जा सके।
**continual** कंटिनुअल *adj.* निरन्तर; अनवरत; लगातार; सतत।
**continually** कंटिनुअल्ली *adv.* निरन्तर रूप में; अनवरत तरीके से; लगातार से।
**continuance** कंटिन्युअन्स *n.* कालावधि; स्थायित्व; निरन्तर; सततता;
**continuant** कंटिन्युअन्ट *adj.* जो निरन्तर रह सके; समाप्त न होने वाला।
*n.* व्यंजन; अक्षर।
**continuate** कंटिन्युएट *adj.* बिल्कुल जुड़ा हुआ; अविभक्त; अक्षुण।
**continuation** कंटिन्युएशन *n.* extension; the act of continuing; carrying on; further instalment. विस्तार जारी रखने की स्थिति चलते रहना; अगली किश्त।
**continuation day** कंटिन्युएशन डे *n.* day on which special commission is paid to the seller for retaining delivery. जिस दिन के लिये खरीदार द्वारा विक्रेता को माल रोकने के कारण विशेष कमीशन दिया जाता है।
**continuative** कंटिन्युएटिव *adj.* जारी रहने वाला
**continuator** कंटीन्यूएटर *n.* वह व्यक्ति जो किसी लिखी हुई अपूर्ण पुस्तक को पूर्ण करे।
**continue** कंटिन्यू *v. t.* to persevere; to let remain not to end; to extend; to prolong. जारी रखना; रहने देना; समाप्त न करना; विस्तृत करना।
*v. i.* to last; to remain after the fixed date to endure. जारी रहना; समय बीतने पर भी रहना; दृढ़ रहना; समाप्त न होना।
**continued** कण्टीन्यूड *adj.* extended; uninterrupted in instalment. विस्तृत; जो जारी रहे; किश्तों वाला।
**continuedly** कण्टीन्यूडली *adv.* जारी रहने के ढंग से।
**continuedness** कण्टीन्यूडनेस *n.* जारी रहने की

स्थिति; किश्तों में होने की शर्त।
**continuer** कण्टीन्यूअर *n.* लगातार रहने वाला; निरन्तर रहने की क्षमता वाला।
**continuing** कण्टीन्यूइङ्ग *adj.* स्थायी; समाप्त न होने वाला।
**continuity** कण्टीन्यूइटी *n.* निरन्तर होने की अवस्था; अविरलता; अविछिन्नता।
**continuous** कण्टीन्यूअस *adj.* uninterrupted; joined together. अविछिन्न; जुड़ा हुआ; लगातार।
**continuously** कण्टीन्युअसली *adv.* अविरल रूप में।
**continuousness** कण्टीन्युअसनेस *n.* अविरलता; निरन्तरता
**continuum** कण्टीन्यूअम (*L.*) *n.* (*pl. continua*) that which is continuous. वह वस्तु जो निरन्तर रहे; अनन्त।
**contorniate** कॅण्टोरनियेट *adj.* coin with a deep grove round the disk (as Indian Rupee.) वह सिक्का जिसके चारों ओर गहरी खुदाई हो (जैसे भारत के रुपये में है)।
**contorno** कोन्टोरनो *n.* an outline. रूपरेखा; सिरे की रेखा।
**contort** कण्टॉर्ट *v. t.* to turn or twist with jerk. झटके के साथ मोड़ना।
**contorted** कण्टॉर्टेड *adj.* twisted; deformed. मोड़ा हुआ; मुड़ने के कारण कुरूप।
**contortion** कण्टॉर्शन *n.* deformation due to violent twisting. जोर से मोड़ने के कारण उत्पन्न कुरूपता।
**contortive** कन्टार्टिव *adj.* मोड़ने की प्रवृत्ति वाला
**contour** कन्टूर *n.* outline; general aspect; boundary line; a line marking a level or special characteristic in a map. रूपरेखा; सामान्य दृश्य; नक्शे में किसी विशेष धरातल या विशेष बात को दर्शाने वाली रेखा। *v. t.* to mark with contour lines. कन्टूर रेखाएं बनाना।
**contour feathers** कन्टूर फेदर्स *n.* शरीर की स्थिति दर्शाने वाली रेखाएं।
**contour line** कन्टूर लाइन *n.* एक ही स्तर वाले बिन्दुओं की धरातल रेखा।
**contour map** कन्टूर मैप *n.* एक मानचित्र जिसमें धरातल की स्थिति कन्टूर रेखाओं से स्पष्ट की गई हो।
**contract** कन्ट्रैक्ट *n.* an agreement; terms of agreement; a bond; a betrothal; a kind of game of bridge; a season ticket. संविदा (संविधान), करार; करार की शर्तें; बंधपत्र; सगाई; ताश में ब्रिज का एक खेल; मौसमी टिकट जो विशेष समय तक यात्रा के लिये होता है।
*v. t.* to lessen; to shorten; to effect by agreement; to incur a liability to effect (a marriage etc); to bargain; to betroth; to incur (a disease etc) कम करना; सुकोड़ना; करार द्वारा सम्पन्न करना; दायित्व सिरपर लेना; (विवाह) करना; सौदा तय करना; सगाई करना; रोग आदि को ग्रहण करना
*v. i.* to shrink; to become less. सुकड़ना; छोटा हो जाना।
**contractrability** कंट्रेक्टेबिलिटी *n.* ग्राह्यता।
**contractable** कंट्रेक्टेबल *adj* which can be contracted (as a disease or habit) (रोग या स्वभाव) जिसे ग्रहण किया जा सके; ग्राह्य।
**contracted** कॉन्ट्रेक्टेड *adj* shrunk; shortened सुकड़ा हुआ; छोटा बना हुआ।
**contractedly** कॅान्ट्रेक्टेडली *adv.* सुकड़े हुए तरीके से।
**contractedness** कॉन्ट्रेक्टेडने *n.* सुकड़ा हुआ होने की स्थिति।
**contractability** कॅान्ट्रेक्टिबिलिटी *n.* सुकड़ने योग्य होने की स्थिति।
**contractible** कॉन्ट्रेक्टिबल *adj* सुकड़ने योग्य; सुकड़ने वाला।
**contractile** कॅान्ट्रेक्टाइल *adj* सुकड़ने की प्रवृत्ति वाला।
**contractility** कॅान्ट्रेक्टिलिटी *n.* सुकड़ने की प्रवृत्ति।
**contraction** कॅान्ट्रेक्शन *n.* act of contracting abbreviation of a word or phrase. सुकड़ने की क्रिया; शब्द का संक्षिप्त रूप।
**contractive** कॅान्ट्रेक्टिव *adj.* having tendency to contract. सुकड़ने की प्रवृत्ति वाला।
**contractor** कॅान्ट्रेक्टर *n.* one who enters into an agreement; one who undertakes to execute a work at a fixed rate. करार करने वाला, ठेकेदार।
**contractual** कन्ट्रेक्टुअल *adj.* pertaining to a contract; agreed to an agreement. ठेके सम्बन्धी; करार में स्वीकृति।
**contracture** कन्ट्रक्चर *n.* muscular shortening due to paralysis. पक्षाघात के कारण शरीर की मांस पेशियों का सुकड़ना।
**contradictively** कन्ट्रडिक्टिवली *adv.* खण्डन करने के ढङ्ग से।
**contradictoriness** कंट्रडिक्टरीनेस *n.* असङ्गति; विरोधाभास; वैपरीत्य।
**contradictory** कंट्रडिक्टरी *adj.* inconsistent; which proves the contrary. असङ्गति; जिससे विरोधी बात सिद्ध हो।
**contrafagotto** कॉन्ट्राफगॉटो *n.* a double

basoon. एक प्रकार का बाजा ।
**contrahent** कॉन्ट्रहेंट *n.* contracting party. करार करने वाला पक्ष; संविदाकारी ।
*adj.* whoever enters into contract. करार करने वाला ।
**contra-indicant** कॉन्ट्राइंडिकेंट *v.t.* प्रतिषेध करने वाला; मना करने वाला; अनुपयुक्त बताने वाला ।
**contra-indicate** कॉण्ट्राइंडिकेट *v.t.* विरुद्ध बोलना प्रतिषेध करना; अनुपयुक्त बताना ।
**contra-indication** कॉन्ट्राइंडिकेशन. अनुपयुक्तता की ओर संकेत; प्रतिषेध ।
**contra-indicative** कॉण्ट्राइंडिकेटिव *adj.* मना करने या अनुपयुक्त बताने की प्रवृति वाला ।
**contraire** कॉन्ट्रार *adj.* old spelling of *contrary*. विपरीत; प्रतिकूल ।
**contralto** कॉन्ट्राल्टो *n.* lowest musical voice in women; the women having such a voice. स्त्रियों में सबसे नीचा सुर वाली स्त्री ।
**contrariness** कॉन्ट्रेरीनेस *n.* विरोधी होने की अवस्था ।
**contrary** कॉन्ट्रेरी, कन्ट्रेरी *adj.* opposite; contradictory. विरोधी; विपरीत; प्रतिकूल; (संविधान) ।
*n.* extreme opposite. सर्वथा विरोधी वस्तु ।
*v. i.* to oppose; to contradict; to annoy. विरोध करना; खंडन करना; तंग करना
*on the contrary*: otherwise; on the other hand. अन्यथा; इसके विपरीत ।
*to the contrary*: having opposite effect. विपरीत प्रभाव वाला ।
**contrary motion** कान्ट्रेरी मोशन *n.* movement in opposite direction of the tools of machine. विपरीत दिशा में कल के पुर्जों का घूमना ।
**contrast** कन्ट्रास्ट *n.* exhibition of differences; comparision with a view to find unlikeness. भेद या अन्तर का प्रदर्शन; अन्तर दिखाने के लिये तुलना ।
*v. i.* to stand in opposition. विरुद्ध होना; तुलना के लिए प्रस्तुत होना ।
*v. t.* to compare in order to find difference. अन्तर पता लगाने की दृष्टि से तुलना करना ।
**contrastive** कन्ट्रास्टिव *adj.* अन्तर पता लगाने के लिए तुलना के योग्य ।
**contrate** कॉण्ट्रेट *adj.* having cogs parallel to the axis. जिसके पहिये धुरी से समानान्तर हों ।
**contra-tenor** कॉन्ट्रे-टेनर *n.* पुरुष का उच्चतम सुर ।
**contribution** कॉण्ट्रीब्यूशन *n.* act of giving for a common cause; levy imposed on many persons; written article for a paper. अंशदान (कई व्यक्तियों द्वारा दिया गया या उनसे वसूल किया गया); पत्र पत्रिका के लिये दिया गया लेख ।
**contributive** कंण्ट्रीब्युटिव *adj.* अंशदान से सम्बन्धित ।
**contributor** कण्ट्रीब्यूटर *n.* अंशदान देने वाला व्यक्ति ।
**contributory** कण्ट्रीब्यूटरी *adj.* सहायता करने वाला; अंश देने वाला ।
**contrist** कन्ट्रिस्ट *v. t.* to make sad. दुखी बनाना ।
**contristation** कॉन्ट्रिस्टेशन *n.* act of making sad. दुखी बनाने की क्रिया ।
**contrite** कन्ट्राइट *adj.* broken-hearted due to sin; doing penance. पाप के कारण पश्चाताप करने वाला ।
**contritely** कण्ट्राइटली *adv.* पाप के लिए पश्चाताप के ढङ्ग से ।
**contriteness** कण्ट्राइटनेस *n.* पाप के लिये पश्चाताप की अवस्था ।
**contrition** कण्ट्रिशन *n.* deep sorrow for sin. पाप के कारण गम्भीर यातना ।
**contriturate** कण्ट्रिट्यूरेट *v. t.* to pulverise; to reduce to dust. मिट्टी के समान बना देना; चूर्ण के समान महीन बनाना ।
**contrivable** कण्ट्राइवेबल *adj.* that may be contrived. जो आविष्कृत हो सके; जो बनाया जा सके ।
**contrivance** कण्ट्राइवेन्स *n.* invention; design; device; anything contrived. आविष्कार; बनावट; उपाय; रचना; कोई वस्तु जो बनाई गई हो ।
**contrive** कण्ट्राइव *v. t.* to invent; to design; to plan; to conceive. आविष्कार करना; रचना करना; योजना बनाना; सोचना ।
(Spens) to plot; (Shak.) to spend षड्यन्त्र करना; व्यय करना (प्राचीनकालिक अर्थ में)
**contrivement** कण्ट्राइवमेंट *n.* आविष्कार; बनावट; रचना ।
**contriver** कण्ट्राइवर *n.* one who contrives; a manager; a planner. आविष्कारक; बनावट बनाने वाला; व्यवस्थापक; योजना निर्माता
**controllable** कण्ट्रोलेबल *adj.* जिस पर नियन्त्रण किया जा सके ।
**controller** कण्ट्रोलर *n.* (also called *comptroller*) (1) an instrument for controlling speed. (2) a big officer

for controlling an office. (3) one who audits the accounts. (१) गति पर नियन्त्रण करने का यन्त्र। (२) किसी कार्यालय का बड़ा अधिकारी। (३) लेखा परीक्षा करने वाला अधिकारी जिसे नियन्त्रक कहते हैं।

**controverse** कण्ट्रोवर्स *n.* dispute (*Spenser*) now *controversy*. विवाद; झगड़ा।

**controversial** कण्ट्रोवर्शल *adj.* causing dispute; full of or relating to controversy. विवादास्पद; विवाद ग्रस्त।

**controversialist** कण्ट्रोवर्शलिस्ट *n.* विवाद करने वाला; विवादी; झगड़ालू।

**controversially** कण्ट्रोवर्शल्ली *adv.* विवादास्पद ढङ्ग से।

**controversy** कन्ट्रोवर्सी *n.* dispute; different opinions on a subject expressed in press; debate; contention. विवाद; पत्र-पत्रकाओं में विभिन्न मतों का प्रकाशन; वाद; विवाद; झगड़ा।

**controvert** कॉण्ट्रवर्ट *v. t.* to oppose; to dispute; to advance arguments against. विरोध करना; विवाद करना; विरुद्ध तर्क उपस्थित करना।

**controvertible** कन्ट्रोवर्टिबल *adj.* जिसका विरोध किया जा सके; विवाद-योग्य।

**controvertibly** कन्ट्रोवर्टिबिलिटी *n.* विवाद-योग्य होने की स्थिति।

**controvertist** कन्ट्रोवर्टिस्ट *n.* विवाद में उलझने वाला व्यक्ति।

**contumaciously** कॉण्ट्यूमेशसली *adv.* वैधानिक शासन का विरोध तथा उपेक्षा करते हुए; हठधर्मी के साथ।

**contumaciousness** कॉण्ट्यूमेशनेस *n.* शासन का विरोध करने की नीति; राजद्रोह।

**contumacity** कॉण्ट्यूमॅसिटी *n.* (also *contumacy*) disobedience of law; obstinacy in habit; and resistence. विधि का विरोध; स्वभाव में हठधर्मी; विरोध तथा जिद्दीपन की प्रवृति।

**contumelious** कॉण्ट्यूमीलस *adj.* haughty and insolent in nature. स्वभाव से अहंकारी तथा धृष्ट।

**contumeliously** कॉट्मीलसली *adv.* अहंकारपूर्ण तथा धृष्टतापूर्ण ढंग से।

**contuse** काण्ट्यूज़ *v. t.* to beat; to crush. पीटना; मारना; चूरा करना।

**contusion** काण्ट्यूजन act of bruishing; state of being briushed. मारने पीटने की क्रिया; पिटने की दशा।

**contusive** कॉण्ट्यूसिव *adj.* मारने या कुटने की प्रवृत्ति वाला।

**conundrum** कनुन्ड्रम पहेली; विस्मयकारी समस्या

**conurbation** कॅानरबेशन *n.* नगरों का भीड़ भड़क्का।

**convalesce** कॉन्वॅलेस *v. t.* to recover from weakness and to regain health. कमजोरी को दूर करके स्वास्थ्य को पुनः प्राप्त करना।

**convalescent** कान्वॅलेस्सेण्ट *n.* & *adj.* one who is slowly recovering health other long illness. वह व्यक्ति जो लम्बी बीमारी के पश्चात पुनः स्वास्थ्य लाभकर रहा हो।

**convallaria** कॉन्वॅलेरिया *n.* घाटी जैसी आच्छादित जगहों में उगने वाला एक प्रकार का सुन्दर फूल।

**convection** कन्वेक्शन *n.* transmission; flow of currents through liquids etc. प्रसारण करंट का द्रव पदार्थों आदि में से संचरण; ताप-संचरण।

**convenance** कॉन्वनेन्स *n.* suitable and proper. उपयुक्त तथा उचित।

**conventicler** कन्वेन्टिक्लर *n.* one who holds such a meeting or participates in a secret meeting. गुप्त अवैध बैठकें करने वाला या उन में भाग लेने वाला।

**convention** कन्वेन्शन (1) an agreement (2) a usage or custom (3) fashion (4) a meeting or conference (5) act of convening (6) a temporary treaty (7) a kind of game in cards (8) constituent assembly (9) in U. S. India and a meeting of delegates of political party. (१) अभिसमय (संविधान) (२) रूढ़ि या प्रथा (३) चलन (४) सम्मेलन या बैठक (५) बैठक बुलाने का कार्य (३ अस्थायी संधि (७) एक प्रकार का ताश का खेल (८) संविधान सभा (९) (भारत तथा अमरीका में) राजनैतिक दल के प्रतिनिधियों का अधिवेशन।

**conventional** कॅन्वेन्शनल *adj* (1) adopted by a conference. (2) customary. (3) depending an agreement (4) arbitrary (5) not spontaneous. (१) सम्मेलन द्वारा स्वीकृत (२) रूढ़िगत (६) अभिसमय द्वारा निर्धारित (४) मनमाना (२) स्वेच्छा से न होने वाला।

**conventionalise** कॅन्वेन्शनेलाइज *v. t.* अभिसमय के अनुरूप बनाना; रूढ़ि के अनुसार निश्चत करना चाहे वह स्वाभाविक न हो।

**conventionalism** कॅन्वेन्शनॅलिज्म *n.* वह वस्तु जो स्पष्टतः अभिसमय द्वारा तय की गई हो।

**conventionalist** कॅन्वेन्शलिस्ट *n.* वह व्यक्ति जो रूढ़ियों के अभिसमय पर दृढ़ रहे।

**conventionality** कन्वेन्शनॅलिटी *n.* रूढ़ि के अनुसार स्थापित बातें; रूढ़िगत होने की स्थिति।

**conventionally** कन्वेन्शनल्ली *adv.* रूढ़िगत

रूप में; अभिसमय के ढंग से।

**conventionary** कन्वेन्शनरी *adj* acting under a contract. ठेके या संविदा के अधीन कार्य करने वाला।

**convergent** कन्वर्जेन्ट *adj.* tending to meet at one point. एक बिन्दु या केन्द्र पर झुकने वाला।

**converging** कन्वर्जिंग *adj.* meeting at one point. एक केन्द्र पर आकर मिल जाने वाला।

**conversable** कन्वर्सेबल *adj.* बातचीत करने का शौकीन; मिलनसार।

**conversableness** कन्वर्सेबलनेस *n.*मिलनसारपना; समाजप्रियता।

**conversably** कन्वर्सेबली *adv.* मिलनसार ढङ्ग से।

**conversance** कन्वर्सेन्स *n.* (also *converancy*) familiarity; acquaintance. परिचय; जान-पहचान।

**conversant** कन्वर्सेंट *adj.* well acquainted familiar; concerned; living (obsolete) सर्वथा परिचित; निपुण; कुशल; रहने वाला (प्राचीन अर्थ में)।

**conversation** कन्वर्सेशन *n.* intercourse; talk; behaviour; familiar discourse. समागम; बातचीत; व्यवहार; जानपहचान वालों से गपशप।

**conversational** कन्वर्सेशनल *adj.* pertaining to conversation. बातचीत सम्बन्धी।

**conversationalist** कन्वर्सेशनलिस्ट *n.* (also *conversationist*). बातचीत में बहुत चतुर व्यक्ति; अत्यधिक वाचाल।

**conversationlism** कन्वर्सेशनलिज्म *n.* बातचीत की कला।

**conversative** कन्वर्सेटिव *adj.* always ready to talk; not shy. जो बातचीत करने के लिये सदा उद्यत रहे; जो शर्मीला न हो।

**conversazione** कॉन्वर्सेटसियोने *n. (pl. conversaziones or conversazione)* a meeting held for having a discourse on learned subjects. (Italian word) विद्वतापूर्ण विषयों पर वाद-विवाद करने के लिये बुलाया गया सम्मेलन।

**convertend** कन्वर्टेण्ड *n.* ऐसी प्रस्थापना या परिकल्पना जिसे उलटना है।

**converter** कन्वर्टर *n.* (also *convertor*). लोगों के धर्म या विचारों में परिवर्तन करने वाला व्यक्ति; बिजली के करण्ट में परिवर्तन करने वाला यंत्र।

**convertibility** कन्वर्टिबिलिटी *n.* state of being convertible; condition in which currency can be interchanged with gold. परिवर्तनीय होने की स्थिति; ऐसी अवस्था जिसमें मुद्रा का स्वर्ण से विनिमय हो सके।

**convertible** कन्वर्टिबल *adj.* परिवर्तनीय; ऐसी मुद्रा जिसका स्वर्ण से विनिमय हो सके।
*n.* कोई वस्तु जिसमें परिवर्तन हो सके; ऐसी मोटर गाड़ी जिसकी छत इकट्ठी हो सके।

**convertibly** कन्वर्टिब्ली *adv.* परिवर्तनीय ढङ्ग से

**convertite** कन्वर्टाइट *n.* ऐसा व्यक्ति जिसके विचार या धर्म में परिवर्तन हुआ है; ऐसी स्त्री जो पहले पतिता थी और बाद में सुधर गई है।

**convex** कन्वेक्स *adj.* rising in the central portion and thining at edges. सिरों पर दबा हुआ तथा बीच में उभरा हुआ।
*n.* a convex figure. बीच में से उभरी हुई तथा सिरों पर दबी हुई आकृति।

**convexed** कन्वेक्स्ड *adj.* जिसे बीच में से फुला दिया गया हो।

**convexedly** कन्वेक्सेडली *adv.* बीच में से फुलाने के ढङ्ग से; उन्नतोदर रूप में।

**convexity** कन्वेक्सिटी *n.* बाहर की ओर उभार; बीच में से फूली हुई आकृति; उभरा हुआ भाग।

**convexness** कन्वेक्सनेस *n.* उभरी हुई होने की स्थिति।

**convexo-concave** कन्वेक्सो-कन्केव *adj.* जो एक ओर से बाहर की ओर उभरा हुआ हो और दूसरी ओर अन्दर की ओर धंसा हो।

**convexo-convex** कन्वेक्सो-कन्वेक्स *adj.* जो दोनों ओर से बाहर की ओर उभरा हुआ हो।

**convey** कन्वे *v. t.* to carry; to give; to steal; to transfer; to impart or communicate. ले जाना; दे देना; चुरा लेना; हस्तांतरित करना; बताना; सिखाना।

**conviction** कन्विक्शन *n.* act of convincing; a belief; proving guilty; award of sentence. विश्वास उत्पन्न करने की क्रिया; विश्वास; दोष की सिद्धि; दंडित करना।
*to carry conviction*: सचाई के कारण जांच जाना।

**convictism** कन्विक्टिज्म *n.* लोगों के काले पानी भेजने की प्रथा।

**convictive** कन्विक्टिव *adj.*विश्वास दिलाने योग्य; दोष सिद्ध करने की प्रवृति वाला।

**convince** कन्विन्स *v. t.* to carry conviction by giving evidence; to satisfy about any fact; to overcome or defeat (Shak.) to convict. साक्ष्य द्वारा विश्वास दिलाना; निश्चय कराना; समाधान करना; दोष सिद्ध करना, (शेक्सपीयर) जीत लेना पराजित करना।

**convincement** कन्विन्समेन्ट *n.* act of convincing; firm belief; conviction. विश्वास की उत्पत्ति दृढ विश्वास; दोष की सिद्धि।

**convincible** कन्विन्सिबल *adj.* who can be

convinced; who can change his views. जिसमें विश्वास उत्पन्न कराया जा सके; जो अपने विचार बदल सके।

**convincing** कन्विन्सिङ्ग *adj.* समाधानकारी; प्रभावी; विश्वास उत्पन्न करने वाला।

**convincingly** कन्विन्सिंगली *adv.* ऐसे प्रकार से कि विश्वास उत्पन्न हो सके।

**convive** कन्वाइव *v. i.* (Shakespeare) to feast together. साथ साथ दावत उड़ाना। *n.* a fellow feaster on the table. साथ भोजन करने वाला।

**convivial** कन्विवियल *adj.* सहभोज सम्बन्धी; दावतें उड़ाने वाला; साथ साथ खाने और पीने सम्बन्धी।

**convivialist** कन्विवियलिस्ट *n.* ऐसा व्यक्ति जो साथियों के संग खाता पीता है; मित्रों का शौकीन।

**conviviality** कन्विवियलिटी *n.* सहयोग; आमोद प्रमोद।

**convivially** कन्विवियल्ली *adv.* आमोद प्रमोद तथा सहभोज करते हुए।

**convocate** कन्वोकेट *v. t.* to call together; to assemble. बुलाना; एकत्र करना; सभा करना।

**convolution** कन्वाल्यूशन *n.* a fold; a coiling; a twisting. तह; लपेट; ऐंठन; बल।

**convolve** कन्वॉल्व *v. t.* to roll together with a part on another. लपेटना; तह करना।

**convoy** कॉन्वाइ *v. t.* to accompany as a protect or guard. रक्षक के समान साथ जाना *n.* act of accompanying; protection; military ships accompanying merchant ship; trains of military stores; a guard of lady; person or things protected. साथ चलने की क्रिया; रक्षण; वाणिज्य पोतों के साथ चलने वाले सैनिक पोत; सैनिक सामान की गाड़ियां; स्त्री के साथ रक्षक; जिस वस्तु की रक्षा की जाये।

**convulse** कन्वल्स *v. t.* to shake violently to contract; to draw to gether to twist. जोर से हिलाना; सिकोड़ना; ऐंठना; खींचना।

**convulsible** कन्वल्सिबल *adj.* जिसमें खिंचाव या ऐंठन उत्पन्न हो सके।

**convulsion** कन्वल्शन *n.* the act of convulsing; a violent disturbance; involuntry contraction of muscles; laughter. विक्षुब्ध; शरीर की ऐंठन; जोर का उपद्रव; हंसते हंसते लोट पोट हो जाना।

**convulsional** कन्वल्शनल *adj.* खिंचाव या ऐंठन सम्बन्धी।

**convulsionary** कन्वल्शनरी *adj.* खिंचाव या ऐंठन के समान। *n.* जिसे दौरा पड़ता हो।

**convulsionist** कन्वल्शनिस्ट *n.* धार्मिक पूजा के साथ दौरा उठाने वाला व्यक्ति।

**convulsive** कन्वल्सिव *adj.* ऐंठन उत्पन्न करने वाला।

**convulsively** कन्वल्सिवली *adv.* दौरा पड़ने के या ऐंठन उत्पन्न करने के रूप में।

**convulsiveness** कन्वल्सिवनेस ऐंठन उत्पन्न करने की क्रिया; दौरा पड़ने की अवस्था।

**cony** कोनी, कुनी *n.* (also *coney*) a rabbit; skin of rabbit; sometimes a term of endearment for a woman. खरगोश; शशक; खरहा; खरगोश की खाल, स्त्री के लिए प्यार का शब्द।

**cony-burrow** कोनी-बरो *n.* खरगोशों के पालने का स्थान या बाड़ा।

**cook** कुक *v. t.* (1) prepare (food for eating.) (2) to manipulate. (3) prepare false account. (4) to ruin (slang.) (१) (भोजन) पकाना। (२) गोलमाल करना। (३) झूठा हिसाब बनाना। (४) नष्ट कर देना (बोलचाल में)

*v. i.* to practise of cooking or to do cooking. भोजन पकाने का अभ्यास करना।

*n.* one who prepares food; a process of beating. भोजन पकाने वाला रसोइया; पकाने की एक विधि।

*too many cooks spoil the meal*: कई मुल्लाओं में मुर्गी हराम।

**cooker** कुकर *n.* a kind of stone used for cooking; a vessel in which food is cooked; anything suitable for cooking. भोजन पकाने की अंगीठी; भोजन पकाने के बर्तन; पकाने योग्य वस्तु।

**cook-general** कुक-जनरल *n.* ऐसी स्त्री जो मिसरानी का भी काम करे और दूसरा नौकर का भी।

**cook-house** कुक-हाउस *n.* घर के अलावा बाहर भोजन पकाने का स्थान।

**cookie** कुकी *n.* a sweet cake. मीठे केक; नानखटाई या बिस्कुट।

**cookie-shine** कुकी शाइन *n.* केक; बिस्कुट वाली चाय पार्टी।

**cooking-range** कुकिङ्ग रेंज *n.* एक विशेष अंगीठी जिससे एक ही समय पर कई वस्तुएं पक जाती हैं।

**cook-maid** कुक मेड *n.* a maid who cooks food or helps the cook खाना पकाने वाली मिसरानी या पकाने में सहायता करने वाली दासी

**cook one's goose** कुक वन्स गूज (slang)

योजना को ठप कर देना, किया ... गुड़ गोबर कर देना।

**cool** कूल *n.* anything cold; coolness. ठण्ठी वस्तु; ठण्डक।

*v. t.* to make cold; to pacify; to remove. ठण्डा करना; शान्त करना।

*v. i.* to become cold. ठण्डा होना।

*adj.* cold. not excited; not showing any affection; indifferent; not very passionate; calm. ठण्डा; जो उत्तेजित न हो; जिसमें प्रेम का अभाव हो; उपेक्षापूर्ण; वासना रहित; शान्त।

**coolant** कूलेंण्ट *n.* something which cause coolness. ठण्डक उत्पन्न करने वाली वस्तु।

**cooler** कूलर *n.* a machine used for cooling the room, a vessel used for cooling. कमरे ठण्डे करने का यन्त्र; वस्तुएं ठण्डी करने का बर्तन।

**cool-headed** कूल-हडेड *adj.* having temparament not easily excited. ठण्डे स्वभाव वाला; जो उत्तेजित न हो।

**cool-house** कूल-हाउस *n.* वनस्पतियां रखने का भंडार जहां तापमान कम रखा जाता है।

**coolie** कूली *n.* a labour hired for any purpose; a person who carries weight. भारवाहक मजदूर; भाड़े का श्रमिक।

**cooling** कूलिंग *adj* जिससे ठंडक उत्पन्न हो।

**cooling card** कूलिंग कार्ड *n.* कोई वस्तु जिससे निराशा उत्पन्न हो तथा सब आशाओं पर तुषारपात हो जाये।

**coolingly** कूलिंगली *adv.* ठंडा करते हुए।

**coolish** कूलिश *n.* कुछ कुछ ठंडा; ठंडा सा।

**coolly** कूल्ली *adv.* ठंडे तरीके से; उत्तेजना हीन ढंग से।

**coolness** कूलनेस *n.* कुछ कुछ ठंडक; उत्तेजना का अभाव; स्नेह का अभाव; उपेक्षा।

**cool one's beals** कूल वन्स हील्स प्रतीक्षा करना या कराना।

**cool-taukered** कूल-टेन्कर्ड *adj* एक ठंडा पेय जिसमें मदिरा; जल; बर्फ; निम्बू का रस तथा मसाले होते हैं।

**coolth** कूल्थ *n.* ठंडक।

**cooly** कूलि, कूली*adv.* उदासीन रूप में।

*n.* a coolie भारवाहक मजदूर।

**coom** कूम *n.* dust of coal; soot; any kind of dust. कोयले की राख; काजल; किसी प्रकार की धूल।

**coomb** कूम *n.* (also *combe*) a small valley with woods. छोटी घाटी जिसमें जंगल उगा हो।

**coomy** कूमी *adj* धूल वाला; धुंवे वाला; ... वाला।

**coon** कून *n.* an American dog; a worthless fellow. अमरीका का एक प्रकार का कुत्ता; निकृष्ट व्यक्ति।

*a gone coon* one whose care is hopeless. ऐसा व्यक्ति जिसका मामला निराशाजनक है।

**coon-can** कून-कॅन *n.* ताश का एक खेल।

**coon-song** कून-सॉन्ग *n.* एक प्रकार का ग्रामीण संगीत।

**coontie** कून्टी *n.* (also *coonty*) एक प्रकार का वृक्ष जिससे अरारोट निकलता है।

**coop** कूप *n.* मुर्गे मुर्गियों के रखने की टोकरी; मछलियों की टोकरी; कारागार; जेल; पिंजड़ा।

*v. t.* cover with a coop; to keep in a coop. मुर्गे आदि को दड़बे में रखना; पिंजड़े में बन्द करना।

**cooper** कूपर *n.* one who makes or repairs the tubs or casks. पीपे टब आदि बनाने वाला या उनकी मरम्मत करने वाला।

*v. t.* to repair; to patchup. मरम्मत करना।

**cooperage** कूपरेज *n.* workshop of a cooper; amount paid for cooper's work; cooper's art. पीपे बनाने वालों का कारखाना; पीपे बनाने की कला; मरम्मत के लिये दी गई राशि।

**co-operant** को-ऑपरॅन्ट *adj.* who co-operates. सहयोग देने वाला; मिलकर काम करने वाला।

**co-operate** को-ऑपरेट *v. i.* to work together. साथ साथ काम करना; सहयोग देना।

**co-operating** को ऑपरेटिंग *adj.* giving co-operation. सहयोग देने वाला।

**co-operation** कोऑपरेशन working together for a common purpose; work of co-operative societies. एक ही लक्ष्य के लिये सहयोग के साथ काम करना; सहकारी संस्थाओं का कार्य।

**co-operative** को-ऑपरेटिव *adj.* pertaining to co-operation; working together. सहयोग सम्बन्धी, सहकारी; साथ काम करने वाला।

**co-operative society** कोऑपरेटिव-सोसायटी *n.* a society for pertaining or selling goods for benefit of its members. सहकारी संस्था (संविधान) साझे की पूंजी से व्यापार करने वाली संस्था।

**cooperative store** कोऑपरेटिव स्टोर *n.* a

एक विशेष विधि।
**flattish** फ्लैटिश *adj.* कुछ कुछ चौरस ।
**flatulence** फ्लैटयुलॅन्स *n.* (also flatulency) वायु रोग; शून्यता।
**flatulent** -न्ट *adj.* वायु रोग के कारण पेट में गुड़गुड़ाहट; वायुपूर्ण।
**flavescent** फ्लेवेसन्ट *adj.* पीलापन या पीलेरंग जैसा।
**Flavian** फ्लेवियन *adj.* रोम के राजा फ्लैवियन से सम्बन्धित ।
**flavouring** फ्लेवरिंग *n.* चटपटा बनाने का मसाला
**flavourless** फ्लेवरलेस *adj.* (also flavour-some) बेस्वाद; नीरस; रूखा ।
**flavouring** फ्लेवरिंग *n.*स्वादिष्ट बनाने का मसाला आदि।
**flawn** -न *n.* चीजों को तलने का एक पात्र।
**flax** फ्लॅक्स *n.* एक प्रकार का पौधा; पटसन; पटुआ; सन ।
**flax mill** -मिल *n.* पटसन बनाने (बुनने और साफ करने) कारखाना।
**flaxy** -क्सी *adj.* हल्के (पीले) रंग का सन जैसा।
**flay** फ्ले *v. t.* खाल या चमड़ा उतारना; लूटना खसोटना।
**flayer** -यर *n.* पिशाच।
**flea** फ्ली *n.* a small insect. पिस्सू।
**fleckless** -लॅस *adj.* बिना दाग या धब्बे का।
**fledge**फ्लेज*v.t.* परदार बनाना (जैसे चिड़िया आदि का बच्चा)।
**fledgy** -जी *adj.* परदार।
**flee** फ्ली *v. i.* डर कर भागना; दृष्टि से ओझल होना।
**fleece** -स *n.* भेड़ की ऊन; भेड़ पर की एक समय में उतारी हुई ऊन; ऊन जैसा. *v. t.* भेड़ के बाल काटना; लूटना; ऊन से ढांपना।
**fleeced** -स्ड *adj.* ऊन या रोयें दार।
**fleeceless** -लॅस *adj.* ऊन या रोयें रहित।
**fleecer** -सर *n.* लुटेरा
**Fleet parson** करजे में दबा हुआ पादरी।
**fleeting** फ्लीटिंग *adj.* क्षणभंगुर; अस्थाई; क्षणिक ।
**flench** -च *v. t.* व्हेल मछली को काटना।
**flesh** -श *n.* the muscular tissue of one animal. मांस; शरीर का मांसल भाग; हड्डी को ढकने वाला गूदा; पशु पक्षियों के शरीर; आत्मा के विपरीत; पशु या पशु प्रवृत्ति; मानव जाति शारीरिक सुख; फल का गूदा।
**flesh colour** -कलर *n.* यूरोपियन की त्वचा का सामान्य रङ्ग।
**fleshings** -शिन्ज *n. pl.* मांस के रङ्ग का।
**fleshless** -लॅस *adj.* पतला; दुबला; कमजोर कृष काय।
**fleshling** -लिङ्ग *n.* विषयासक्त; कामी।
**fleshly** -शली *adv.* अनाध्यात्मिक; काम रूप से।
**flesh market** -मार्केट *n.* मांस बेचने का बाजार।
**fleshment** -मॅण्ट *n.* उन्नति के कारण उत्तेजना होना।
**fleshy** -शी *adj.* मोटा।
**fletch** -फ्लेच *v. t.* पर आदि लगाना।
**fletcher** -चर *n.* तीर बनाने वाला।
**fleur de lis** फ्लयर दे ली *n* कुमुदनी का पुष्प, फ्रान्स देश का राजचिन्ह।
**flexibility** -क्सीबिलिटी *n.* लचीलापन।
**flexible** -बल *adj.* मुलायम।
**flexibleness** -क्सीबलनॅस *n.* मुलायमपना।
**flexibly** -बली *adv.* मुलायम या लचीलेपन से।
**flexile** -क्साइल *adj.* मुलायम।
**flexion** क्शियन *n.* मोड़; झुकाव; मांसपेशी का का कार्य; घुमाव।
**flexor** -क्सर *n.* (शरीर के) जोड़ को झुकाने वाला मांस भाग।
**flichter** -ह्टर *n.* फड़फड़ाहट।
**flick** फ्लिक *v.t.* धीरे से मारना (कोड़ा आदि)।
**flicker** -फ्लिकर *v. t.* जगमगाना; झिलमिलाना; झिलमिलाना; झुकझुक करना।
**flight** फ्लाइट *n.* a soring. उड़ान; वायु में से जाना; उड़कर पार किया हुआ फासला; सीढ़ियें; खगवृन्द; भगदड़।
**flinch** -लॅंच *v.i.* विमुख होना।
**flinder** फ्लिंडर *n.* टुकड़े; गर्द।
**flindersia** फ्लिंडर्सिया *n.* एक प्रकार का वृक्ष।
**fling** फ्लिंग *v.t.* to throw. फेंकना; जमीन पर पटकना; हाथ बढ़ाना; टूटना; उछालना, निशाना मारना; गिराना।
**flinty** -ई *adj.* चकमक पत्थर के समान।
**flip** फ्लिप *v.t.* to strike. पीटना, मारना; *n.* एक प्रकार का पेय।
**flip-dog** -डॉग *n.* एक प्रकार का पेय को गर्म करने का लोहे का कुंदा।
**flip-flop** -फ्लॉप *n.* पटाखा; एक प्रकार का नृत्य; भगोड़ी स्त्री।
**flippantness** -पॅन्टनॅस *n.* जबानदराजी; वाणी-चापल्य ।
**flirtation** फ्लर्टेशन *n.* छिनालपन।
**flirtish** फ्लर्टिश *adj.* छिनाल जैसा।
**flisk** फ्लिस्क *v. t.* आलस्य भरा होना; (संज्ञा) वहम।
**flitch** -च *n.* सुअर का एक पार्श्व जिसको नमक आदि लगा कर रखने योग्य बना लिया हो।
**flitter** फ्लिटर *v.t.* to flutter. फड़फड़ाना।
**flitter-mouse** -माउस *n.* चमगादड़ ।
**flivver** फ्लिव्वर *n.* असफलता; सस्ती मोटर गाड़ी या वायुयान; एक छोटा सा ध्वंसक वायुयान।

**flix** फ्लिक्स *n.* एक विशेष प्रकार की बालोंदार खाल (फर)।
**float** फ्लोट *v.i.* to be buoyed up. जलस्तर पर होना; धीरे धीरे जल पर तैरना; जल पर डोलता हुआ दिखाना; साधारण बंधन मुक्त होना; इधर उधर डोलना; *v.t.* तरल पदार्थ से ढकना; (संज्ञा) तैरने की स्थिति; डोंगा; करनी (राजों का औजार); ढोर ढोने की गाड़ी।
**floatage** फ्लोटेज *n.* तल पर तैरने की शक्ति।
**floatation** -टेशन *n.* पल्वन।
**float board** -बोर्ड *n.* जहाज का पेंदी का तख्ता जो पानी के नीचे रहता है।
**floating** -टिङ्ग *adj.* अस्थिर; डोलता फिरता; तैरता हुआ।
**floaty** -टी *adj.* तैरने के गुणों से युक्त।
**floccose** -कॉस *adj.* ऊनी; जटादार।
**floccus** -कॅयस *n.* (*pl.* flocci) ऊनी बालों का गुच्छा; पूंछ के अन्तमें बालों का एक मोटा गुच्छा
**flocculate** -कुलेट *v. t.* & *v. i.* पूंछ के बालों के गुच्छे; हिमखण्ड और बादल खण्ड को जोड़ना या जुड़ाव।
**floe** फ्लो *n.* हिम का तैरता हुआ क्षेत्र।
**flog** फ्लग *v.t.* मारना; कोड़े मारना, घूंसे मारना
**flong** फ्लांग *n.* कागज का बना हुआ सामान (जैसे काश्मीर में पपियर-मॅशी के नाम से बनता है)
**flood** फ्लड *n.* an inundation. जलप्लावन; जलप्रलय; बहिया; भाटा; प्रवाह, नदी का बहाव;
**flood gate** -गेट *n.* बांध पर का जल, रोकने का द्वार।
**floor-timber** -टिम्बर *n.* जहाज के निचले भाग में आर-पार लम्बी कड़ी।
**floral** फ्लोरल *adj.* फ्लोरा देवी सम्बन्धी।
**Florence-flask** फ्लोरन्सफ्लास्क फ्लोरेंस देश की एक लम्बी गर्दन वाली बोतल जिसमें जैतून का तेल भरा जाता है।
**floret** -ट *n.* पुष्पक; फ्लोरेट।
**floreated** -रियेटेड *adj.* पुष्पों से सुसज्जित।
**floriculture** फ्लोरीकल्चर *n.* पुष्पों का और पौधों का पालन।
**florid** फ्लोरिड *adj.* फूलों से लदा हुआ; सुसज्जित
**floriferous** -फरस *adj.* पुष्प उत्पन्न कराने वाला।
**floriform** -फोर्म *n.* पुष्प के अनुरूप या सदृश।
**florilegium** फ्लोरीलीजियम *n.* (*pl.* florilegia) सङ्कलन।
**flounce** फ्लाउनस *n.* झालर *v. t.* घबराये हुए इधर उधर घूमना।
**flounder** -डर *v. i.* विचार और भाषण आदि में अटक अटक कर आगे बढ़ना; तड़पना; (संज्ञा) अटकन; तड़पन; एक प्रकार की मछली।
**flour** फ्लॉर *n.* आटा; चून।
**flour-mill** -मिल *n.* शक्तिचालित आटे की चक्की
**flourish** फ्लरिश *v.i.* to thrive, फलना; फूलना, बढ़ना; फैलना; पूरे जोश में होना; कविता की भाषा का प्रयोग करना; बाह्याडम्बर करना; *v. t.* घुमाना; हिलाना; (संज्ञा) सजावट; ऐश्वर्य; अलङ्कार; शोभा; शब्दों की भरमार; संगीत का सुर, फल के वृक्ष का गुच्छा।
**flourishing** -शिंग *adj.* उन्नति के पथ पर; ऐश्वर्यमय।
**flourisby** -शी *adj.* आडम्बरपूर्ण।
**flouse** फ्लॉस *v. i.* झपझपाना (जल में)।
**flout** -ट *v. t.* हंसना; चिढ़ाना, मजाक बनाना; मखौल करना; बोली; ठिठोली या ताना मारना; *n.* बोली; ठिठोली; ताना; मजाक; चिढ़।
**flow** फ्लो *v. i.* to flow as water. बहाना, तरल बनाना; ज्वार की भांति उठाना; नाले के रूप में बहना; उफन कर पार हो जाना; *v. t.* जल से ढकना।
**flowage** -एज *n.* जलप्लावन की जैसी स्थिति।
**flowing** -इंग *adj.* लहरों के रूप में उठते गिरते रूप में।
**flowered** -वर्ड *adj.* पुष्पों की आकृति से सुसज्जित; पुष्पित; कुसुमित।
**flowerer** -वरर *n.* फलने फूलने वाला और फूल देने वाला पौधा।
**flower girl** -गर्ल *n.* मालन या फूल बेचने वाला
**flower pot** -पॉट *n.* गमला।
**flower show** -शो *n.* पुष्पों की प्रदर्शनी।
**flowery** फ्लावरी *adj.* पुष्पमय; पुष्पों से सुशोभित
**flu** फ्लु *n.* इन्फ्लूएंजा (रोग)।
**fluctuate** फ्लक्चुएट *v.t.* झुलाना; हिलाना; डुलाना लहराना।
**fluent** -यॅन्ट *adj.* तेज उच्चारण वाला; धाराबाही सहज।
**fluently** -यॅन्टली *adv.* तेजी या धारा प्रवाह के साथ।
**fluff** -फ *n.* रुई का कोमल रुंआ; गलत कार्य।
**fluid** -इड *adj.* a liquid substance. तरल पदार्थ; द्रव्य पदार्थ।
**fluky** -की *adj.* लंगर का पैने भाग जैसा।
**flume** -म *n.* कृत्रिम झरना; खाई।
**flump** -म्प *v. t.* जोर से फैंकना।
**flunkey** -नकी *n.* नौकर; चाकर; जमादार; चपरासी।
**flush** -श *n.* (1) a flow (sudden) (2) *v. i.* to be startled like a bird. (3) *v. t.* to make even. (4) *n.* a game of cards. (१) बहाव; रक्त का त्वचा तक दबाव; आकस्मिक बढ़ोतरी; विचार वेग; ओज; सुर्ख होना; (२) चौंके हुए पक्षी की भांति उड़ना; (३) समतल करना भराव करना; (४) एक प्रकार का ताश का खेल।
**flushy** -शी *adj.* लाली लिए हुए।
**fluster** फ्लस्टर *n.* उष्णता; व्यग्रता; घबराहट

**flusterment** फ्लस्टरमॅन्ट *n.* उन्माद; व्याकुलता; मोह।
**flutter** फ्लटर *v.i.* to flap wings. फड़फड़ाना।
**fluty** फ्लूटी *adj.* बांसुरी की जैसी धुन।
**flux** फ्लक्स *n.* excrement. स्राव; बहाव; प्रवाह रेशा; *v. t.* पिघलाना।
**fluxional** -क्शनल *adj.* (also *fluxionary*) अस्थिर।
**fly** फ्लाइ *v. i.* (*pl.* flies) (*pr. p.* flying; *pa. t.* flew; *pa. p.* flown) to move in the air; to flee उड़ना; (परों की सहायता से अथवा वायुयान में); तेजी से हिलना डुलना, चले जाना; उड़ना; आकस्मिक रूप से या तेजी फटना; फड़फड़ाना; *v. t.* पतंग की भांति उड़ाना; वायु द्वारा परिवाहना या संचालन करना; उड़कर पार करना; *n.* एक प्रकार का उड़ने वाला कीड़ा मक्खी; मछली पकड़ने का कांटा; चूसक (सहायक) एक प्रकार की रहागाड़ी; ध्वजा का वायु में लहराने वाला भाग, गतिपालकचक्र; फ्लाई व्हील);
**fly agaric** -अगॅरिक *n.* एक प्रकार का कवक या फफूंद का पौधा।
**fly-catcher** -कॅचर *n.* मक्खी मारने वाला एक पक्षी।
**fly fisher** -फिशर *n.* मक्खियों को मछली पकड़ने के कांटे में लगाने वाला।
**flying-bomb** फ्लाइङ्ग बॉम्ब *n.* एक प्रकार का परोंदार बम।
**flype** -इप *v. t.* बाहर की ओर फेंकना।
**flyte** -इट *v. i.* बुरा भला करना; गाली देना; ताड़ना देना।
**fly trap** -ट्रप *n.* मक्खी पकड़ने का फन्दा।
**foal-foot** -फुट *n.* colt's foot. गधे या घोड़े के बच्चे की लात।
**foam** फोम *n.* froth; spume; fury. झाग; क्रोध; उफेन। *v.t.* to throw out with rage. क्रोध से बाहर फेंकना। *v.i.* to be enraged; to gather foam. गुस्सा होना; फेन इकट्ठा करना।
**foamy** -मी *adj.* फेनयुक्त।
**fob** फॉब *n.* a little pocket in men's trousers; a trick. पतलून में पैसे अथवा घड़ी रखने की छोटी जेब; चालाकी।
**focus** फोकस *n.*(*pl.* foci & focuses) a point of concentration; a point where rays meat after being reflected. ध्यान लगाने का केन्द्र: वह बिन्दु जहां किरणें प्रतिबिम्बित होने के पश्चात् मिलती हैं; नाभि। *v.t.* to bring a focus. किरण केन्द्र पर लाना; केन्द्रित करना।
**foe** फो *n.* an enemy; an ill-wisher. शत्रु; वैरी; बुरा चाहने वाला।
**foeman** -मॅन *n.* युद्ध का शत्रु।
**foedarie** फेडरी *n.* (also fedarie) (Shak.) an accompalice. किसी कुकर्म में साथ देने वाला।
**foeticide** फेटिसाइड, **feticide** फॅटिसाइड *n.* destruction of fetus. भ्रूण हत्या।
**foetus** फीटस *n.* (also fetus) the young animal in the womb. गर्भ; भ्रूण; गर्भस्थिति।
**fogbank** -बैंक *n.* समुद्र में दिखाई देने वाला घना कुहरा जो पृथ्वी की तरह दिखाई देता है।
**fogbell** -बॅल *n.* चट्टान इत्यादि से बचाने के लिए बजने वाली घण्टी।
**fogged** -ड कुहरे से ढका हुआ।
**fogger** -र *n.* (also fog-man) रेल के आने जाने के लिए कुहरे को जताने वाला व्यक्ति।
**foggy** -ई *adj.* व्याकुल; घबड़ाया हुआ; धूमिल।
**foghorn** हॉर्न *n.* कुहरे की जलपोतों को सूचना देने के लिए बजाने वाला बिगुल।
**fogless** -लस *adj.* बिना कोहरे के; स्वच्छ।
**fogram** -रॅम *adj.* antiquated. दकियानूसी विचारों का। *n.* पुरानी बातों पर विश्वास रखने वाला व्यक्ति।
**fohn, foehn** फन *n.* a hot dry wind blowing down a mountain valley. पहाड़ी घाटियों की ओर से आने वाला शुष्क गर्म वायु।
**foible** फोबल *n.* a weakness; a weak point. चरित्र की त्रुटि; कमजोरी।
**foiled** फायल्ड *adj.* हारा हुआ।
**foiler** -लर *n.* घबड़ाने वाला।
**foiling** -लिङ्ग *n.* घबड़ाना; हराना।
**foin** फोइन *v. t.* & *n.* to thrust with a spear or sword. तलवार अथवा बर्छी भोंकना
**foison** -जन *n.* penty; abundance. प्रचुरता; अधिकता।
**foister** -स्टर *n.* चालाकी करने वाला व्यक्ति।
**fold** फोल्ड *n.* an enclosure for cattles; doubling of a substance; part laid over another. पशुओं का रखने का बाड़ा; परत; मोड़; (*pl.*) complex arrangement. जटिल परिस्थित; *v. t.* to lay one part over the other; to embrace. परत लगाना आलिङ्गन करना; *suf.* so manytimes with numerals as ten fold. उतना गुना जैसे दस गुना।
**folding** फोल्डिङ्ग *n.* परत लगाना।
**folding door** -डोर *n.* दो भाग वाला दरवाजा जो मोड़ कर छोटे किए जा सकते हैं।
**folding machine** -मशीन *n.* तह लगाने वाली मशीन (यन्त्र)।
**foliaceous** -एशियस *adj.* पत्ते के समान।
**foliage** -एज *n.* leaves cluster of leaves.

पत्ते; पत्तों का गुच्छा।

**foliaged** -एज्ड *adj.* पत्तों से ढका हुआ।

**foliage plant** -एज प्लान्ट *n.* पत्तों की सुन्दरता के कारण बागों में लगने वाला पौधा।

**foliated** -टड *adj.* पत्तियों से भरा हुआ।

**foliation** -शन (also foliature) the numbering of pages in a book; to spread a foil on mirror. किताब के पृष्ठ गिनना; शीशे के पीछे बारीक परत चढ़ाने का कार्य; धातु के वर्क बनाने का कार्य।

**folio** फोलियो *n.* a book of the largest size formed of sheets of papers once doubled; each sheet thus containing four pages; a page of an account book both on left and right side; the number allotted to a page in printing; in law a written page of a certain number of words. बड़े आकार की पुस्तक जो बड़े कागज के नाप को मोड़ कर बनाई जाती है; जिसमें चार पृष्ठ बनते हैं; हिसाब की बही के दायें और बांए पत्र; मुद्रण में एक पृष्ठ को दी गई संख्या; कानून में एक पृष्ट पर लिखे हुए शब्द।

**foliose** -ज *adj.* पत्तियों के आकार का।

**folk** फॉक *n.* (*pl.* folk or folks) the people in general; a race or nation of ones own family. जनसाधारण; जाति या समाज; अपने ही वंश के।

**folk etymology** -एटिमॉलॉजी *n.* जन साधारण द्वारा शब्दों का निकास के बारे में अध्ययन।

**folklorist** फॅास्लॅारिस्ट *n.* उपरोक्त विषय का अध्ययन करने वाला विद्यार्थी।

**folkmoot** फॅास्मूट *n.* लोकसभा।

**folk song** -सोंग *n.* लोकगीत।

**folk speech** -स्पीच *n.* ग्रामों में विशेष प्रकार से बोली जाने वाली भाषा।

**follow** फालो *v. t.* to go or come after; to chase; to persue; to be led; to imitate; to result; to keep the eyes fixed on; to adopt. पीछे जाना या आना; पीछा करना; एक के बाद आना; अनुसरण करना; नकल करना; परिणाम निकालना; दृष्टि गढ़ाना; उद्धरण करना।

**follow board** -बोर्ड *n.* ढालने के लिए नमूने को रखने का तख्ता।

**follower** -अर *n.* अनुगामी; अनुकरण करने वाला

**following** -इंग *n.* अनुमोदन करने वालों का दल *adj.* अनुगामी।

पूर्ण कार्य करना।

**fomalhaut** फोमलहाउट *n.* the first star in the constellation. सप्तऋषियों में सबसे ऊंचा तारा।

**foment** फोमण्ट *v. t.* to bathe with warm medicated liquid; to encourage; to instigate for evil purpose. गर्म पानी या दवाई से धोना या सेंकना, प्रोत्साहित करना; बुरे कार्य के लिए उकसाना।

**fomentation** -शन *n.* गर्म पानी तथा औषधि से स्नान; बुरे कार्य के लिए प्रोत्साहन।

**fomenter** फोमण्टर *n.* सेकने वाला।

**fon** फोन *n.* a fool. मूर्ख व्यक्ति; *v. t. & v. i.* to befool; to be foolish. मूर्ख बनना अथवा बनाना।

**fond** फॉन्ड *adj.* foolishly tender doting; loving. मोही; स्नेही; मुग्ध; आसक्त; प्रेमी।

**fondant** फॅान्डेन्ट*n.* a soft moulded confection. एक प्रकार की मिठाई की टिकिया।

**fondle** फान्डल *v. t.* to treat with tenderness. दुलारना; पुचकारना; आलिंगन करना।

**fontal** फोन्टल *adj.* प्राथमिक; आदि।

**fontanel** फोन्टेनल *n.* (also fontanella) कपाल की हड्डी की दरार; चांद।

**fontlet** फोन्टलेट *n.* पवित्र जल रखने का एक छोटा पात्र।

**font stone** -स्टोन *n.* पत्थर का बना हुआ पवित्र रखने का पात्र।

**food card** -कार्ड *n.* नियमित परिमाण में भोजन सामग्री मिलने के लिये दिया हुआ कार्ड।

**food values** -वेल्यूज *n.* खाद्य पदार्थों की विभिन्न बलवर्धक शक्तियां।

**fool-begged** फूल बैग्ड मूर्ख बनाने योग्य।

**fool born** *adj.* मूर्ख व्यक्ति से उत्पन्न।

**foolery** फूलरी *n.* चिर मूर्खता।

**fool happy** -हैपी *adj.* बिना प्रयास के सुखी।

**foolhardiness** -हार्डीनस *n.* उजड्डता; प्रमत्तता।

**foolhardise** (-ize) फूलहार्डाइज *v. t.* शोख बनाना, मूर्ख बनाना; बहादुर बनाना।

**foolhardy** फूलहार्डी *adj.* मूर्ख; शोख; बहादुर।

**fooling** फूलिंग *n.* विदूषक का अभिनय करना।

**foolish** फूलिश *adj.* हास्यास्पद; मूर्ख; हास्य के उपयुक्त।

**foolproof** फूलप्रूफ *adj.* गलत तरीके से काम में लाने पर भी नुकसान न देने वाली।

**foolscap** फूलस्कॅप *n.* the size of 17 × 13 / ½ inches of paper sheet. १७ इंच लम्बा और १३ / ½ इंच चौड़ा कागज; फुलस्केप कागज।

**fool's errand** फूलएरन्ड *n.* अप्राप्य वस्तु की खोज करना।

**fool's-gold** फूलगोल्ड *n.* एक लोह-गन्धक युक्त स्फटिक सुनहरा खनिज।

**foot** फुट *n.* (*pl.* *feet*) the part of leg on which an animal stands or walks; a part or which a thing stands; a measure equal to 12 inches; a base or

oottom; -infantry v. i. to dance; to walk v. t. to kick; to spur. पैर; पांव; आधार जिस पर कोई वस्तु आधारित होती है; १२इंच का पैमाना; तला तथा आधार; पैदल सिपाही नृत्य करना; पैदल चलना; लात मारना; तिरस्कार करना।

**footage** फुटेज *n.* फुट का माप।
**football** फुटबॉल *n.* पांव से खेलने की गेंद अथवा गेंद का खेल।
**footballer** -बॉलर (also footballist) पैर से गेंद खेलने वाला खिलाड़ी।
**foot bath** -बाथ *n.* पांव धोना; पांव-धोने का पात्र
**foot board** -बोर्ड *n.* पावदान; किसी गाड़ी इत्यादि में पांव रखने का स्थान।
**foot boy** -बॉय *n.* नौकर चाकर।
**foot cloth** -क्लाथ *n.* घोड़े को उढ़ाने का कपड़ा जो पैर तक का होता है।
**foot gear** -गीयर *n.* जूते; जुराब इत्यादि।
**foot guards** -गार्डस *n.* पैदल सैनिक।
**foot hill** -हिल *n.* सबसे ऊंचे शिखर से छोटा टीला।
**foot hold** -होल्ड *n.* पांव रखने की जगह; दृढ़ नींव।
**foot land raker** -लॅण्ड रेकर *n.* पैदल लुटेरा।
**footle** फुटल *v. t.* & *n.* to triffle; a silly nonsense. तिरस्कार करना; मूर्खतापूर्ण बात कहना: मर्खता।
**foot-mark** -मार्क *n.* (also footprint) पद-चिह्न; पगडण्डी।
**foot-muff** -मफ *n.* पांव पर लपेटने की पट्टी।
**foot-note** -नोट *n.* पृष्ट के नीचे लिखी हुई टीका
**footpace** -पेस *n.* मंच।
**footpad** -पॅड *n.* डाकू; लुटेरा।
**footpage** -पेज *n.* नौकर।
**foot-passenger** -पॅसेन्जर *n.* पदाति; पैदल चलने वाला।
**foot-race** -रेस *n.* पैदल दौड़।
**foot-rest** -रॅस्ट *n.* पैर रखने का तख्ता।
**foot-rope** -रोप *n.* बादबान से बंधा हुआ रस्सा।
**footriot** -रॅाट *n.*भेड़ों में पैर के सड़ने की बीमारी।
**footrule** -रूल *n.* एक फुट नापने की पटरी; फुट।
**foot-slog** -स्लॅाग *v.t.* पैदल पंक्तिबद्ध होकर सैनिक रूप से चलना।
**foot-soldier** -सोल्जर *n.* पैदिल सैनिक।
**foot-sore** -सोर *n.* पैर में बिहाई हो जाना।
**foot-stalk** -स्टाक *n.* पत्तों के नीचे का डन्ठल।
**foot-stall** -स्टॅाल *n.* पैर रखने की रकाब।
**foot step** फुटस्टेप *n.* पदचिन्ह; पगडण्डी।
**foot stool** -स्टूल *n.* बैठने पर पैर रखने का स्टूल।
**foot-worn** -वार्न *adj.* कई लोगों द्वारा पहना हुआ जैसे-जूता।

**footy** फुटी *adj.* (oll.) mean. नीच।
**foozle** फूज़ल *n.* (coll.) a tedious fellow. चिड़चिड़े स्वभावक का व्यक्ति।
**fop** फॉप *n.* a showy person; dandy. दम्भी बांका; छैला।
**for** फॉर *n. prep.* & *conj.* because; with a reason of; with a view to; in place of; with refrence to; to the extent to; inspite of; belonging to; क्यों कि; कारण से हेतु से; के स्थान में; बारे में; दूरी तक; दरम्यान में; बदले में; तौभी; उद्देश्य से।
*as for* विषय में।
*for that* क्यों कि।
*for to* के लिये।
*for why*: वास्ते।
*for life*: जीवन पर्यन्त।
*for long*: अधिक दिनों तक।
*for once*: केवल एक दफा।
*to send for*: बुला भेजना; मंगाना।
*to take for granted*: मान लेना।
**forage cap** -कप *n.* फौजी टोपी।
**forager** -र *n.* बलपूर्वक चारा अथवा अन्य वस्तु जमा करने वाला व्यक्ति।
**foramen magnum** -मॅगनम रीढ़ की हड्डियों और गुद्दी की हड्डी के बीच एक बड़ा छिद्र।
**foraminous** -मिनस *adj.* छिद्र युक्त; तंग।
**forane** -न *adj.* rural; outlying. ग्रामीण; आस पास का।
**forasmuch** फॉरएजमच *conj.* because, since. क्यों कि; जब कि।
**forayer** -यर *n.* लूटने वाला।
**forbad (e)** फॉरबेड *v. t. p. t.* of forbid. निषेध किया।
**forbear** -बेयर *v. i.* to cease; to refrain from proceeding; to pause; to delay; to abstain from. रुक जाना; सयंम करना; रोक लेना; जान बूझ कर छोड़ देना।
-**forbearingly** -बेयरिंगली *adv.* सहन शील रूप में।
**forbid** -बिड *v. t.* to refuse to allow; to command not to do. मना करना; निषेध करना।
**forbiddal** -बिडल *n.* (also forbiddance) निषेध; बाधा; निवारण।
**forbidden** फॉबिडन *adj.* निषिद्ध; नियम विरुद्ध
**forbidden fruit** -फ्रूट *n.* वर्जित फल जो आदम के लिए वर्जित था।
**force** फोर्स *n.* physical strength; strength of mind or feeling; moral strength; power of persuade, that which changes the minds of people; something which has power to make changes;

an organised body of men ; the legal power of binding; the exact meaning-a water-fall. शारीरिक शक्ति; बल; आध्यात्मिक बल; फुसलाने की शक्ति; मन बदलने की क्षमता; प्रचण्ड ; उग्रता; तबदीली लाने वाली ; सैनिक अथवा जहाजी बल , जबरदस्ती , विशुद्ध अर्थ. जलप्रपात; फायदेमन्दी।

**force land** -लैण्ड *n.* बाध्य होकर वायुयान का नीचे उतरना।

**forceless** -लेस *adj.* शक्तिहीन; बलहीन।

**forceps** फोरसप्स *n.* (also forcepses, for cipes) a pair of pliers for holding something. चिमटी; संडासी।

**forcible detainer** -डिटेनर *n.* बलपूर्वक किसी की सम्पत्ति को रोकने वाला।

**forcible feeble** -फीबल *n.* वास्तव में शक्तिहीन पर बलवान दिखलाने की चेष्टा करने वाला।

**forcing house** -हाउस *n.* पौधों को गर्म रखने के लिए का स्थान जिससे वह ऋतु से पहले उपजें

**forcing pit** -पिट *n.* ऋतु विपरीत पौधे उपजाने के लिए डाली हुई गर्म खाद।

**ford** फोर्ड *n.* a shallow part of a river which can be waded. नदी का वह भाग जो पैदल पार किया जा सके; *v t.* to cross by wading. पैदल चल कर नदी पार करना।

**fordone** फोरडन *adj.* नष्ट किया हुआ।

**fore** फोर *adj.* infront of; first. सामने का; अगला; पहला; *adv.* सामने; आगे; पहिले; *prefl.* meaning before, before hand. पहले अथवा पूर्व अर्थ का उपसर्ग।

**fore and aft** फोर एन्ड एफ्ट *adv.* lengthwise of ship. जलपोत की लम्बाई की ओर।

**fore arm** -आर्म *n.*the part between wrist and elbow. गट्टे और कोहनी के बीच का भाग।

**forebitt** -बिट *n.* a bitt of the foremast. अगले मस्तूल का एक भाग; दो चोटी वाली टोपी।

**fore bitter** -बिटर *n.* a ballet song at fore mast. अगले मस्तूल के आगे गाया जाने वाला गाना।

**forebudement** -बोडमॅन्ट *n.* आशंका; दुशंका।

**foreboder** फोरबोडर *n.* भविष्य बताने वाला; ज्योतिषी।

**fore brace** -ब्रेस *n.* rope for changing fore sails. अगले बादबानों का रुख पलटने वाली रस्सी।

**forecabin** -केबिन *n.* the cabin in the fore part of a ship. जलपोत के अग्रभाग का कक्ष।

**fore caddy** -कॅडी *n.* a porter posted to see the ball. गेंद को देखने के लिये नियुक्त नौकर।

**fore carriage** -कॅरिज *n.* गाड़ी का अगला भाग

**forecast** फोरकास्ट *v.t.* to calculate beforehand; to predict; to foresee. पहले से ही हिसाब लगा लेना; भविष्यवाणी करना; पहले ज्ञात करलेना पहले से उपाय करना *n.* भविष्य ज्ञान; अग्रज्ञान पूर्वानुमान।

stop; to prevent. अलग करना; रखना; बन्द करना।

**foreclosure** -र *n.* बन्धन छुड़ाने का अधिकार समाप्त करना प्रतिबन्ध; रुकावट; बन्धन मोचन।

**foredate** -डेट *v. t.* a date before the appointed date. निश्चित तारीख से पहले की तारीख देना।

**foreday** -डे *n.* a forenoon. दोपहर से पहले का समय।

**fore-edge** -ऍज *n.* the outer edge of a book. पुस्तक का बाहरी अग्र भाग।

**fore-end**-ऍन्ड *n.* the early part of anything. किसी वस्तु का पहला सिरा।

**forefeelingly** -फीलिङ्ली *adv.* पहिले से ही अनुभव किए हुए रूप में।

**forefelt** -फॅल्ट *adj.* पहले से अनुभव किया हुआ

**fore finger** -फिङ्गर *n.* the finger next to thumb. तर्जनी; अंगूठे के पास की उंगली।

**foregleam** -ग्लीम *n.* a glimpse of the future. भविष्य की झांकी।

**fore gone** -गोन *adj.* पहले ही निश्चत।

**foregone conclusion** -गॉन कन्क्लूजन *n.* पहले से ही निश्चित राय।

**foreground** -ग्राउन्ड *n.* the part of a picture nearest to the spectator. दर्शक के निकटतम तस्वीर का भाग।

**foreign** फोरिन *adj.* not native; alien; connected with other countries; irrelevant. परदेशी; विदेशी; दूसरे देशों से सम्बन्धित; भिन्न।

**foreignness** -नॅस *n.* भिन्नता।

**forejudge** फोरजज *v. t.* to judge before hearing the facts. बिना सबूत अथवा कारण सुने फैसला देना।

**foreknow** फोरनो *v. t.* to know beforehand. पहिले से जान लेना; अनुमान कर लेना।

**forel** फोरल *n.* a kind of thin paper for covering books पुस्तकों पर चढ़ाने का पतला कागज।

**foreland** -लैण्ड *n.* a projecting point of land into sea. पृथ्वी का समुद्र की ओर बढ़ा हुआ भाग

*to take by the forelock* अवसर को तत्परता से पकड़ लेना।

**foreman** -मॅन *n.* (*pl.* foremen) the headman; the incharge of a group of workmen; the chief member of a

jury. अगुवा; पेशुवा अधिकमिक; ज्येष्टक; मुख्य सभ्यगण अथवा जूरी; फोरमेन।

**foremast-** मास्ट *n.* the foremost mast of a vessel. जलपोत का आगे का मस्तूल।

**foremastman** -मास्टमॅन *n.* an ordinary sailor नाविक।

**foremean** -मीन *v.t.* to intend beforehand. पहले से ही राय बना लेना।

**forementioned** -मॅन्शन्ड *adj.* mentioned above. उपरोक्त।

**forenamed** नेमन्ड *adj.* named before. उपरोक्त।

**forenight** -नाइट *n.* evening; time before bed time. शाम; सोने के समय से पहले का समय।

**forenoon** -नून *n.* the period of daylight preceding midday. मध्यान्ह से पहले का समय।

**fore ordain** फोर ऑरडेन *v. t.* to appoint beforehand. पहले से समय नियुक्त करना।

**fore ordination**-आर्डीनेशन *n.* predestination. पूर्व निर्धारण।

**forepart** -पार्ट *n.* the first part. पहला भाग।

**forepast** -पास्ट *adj.* past bygone. पिछला व्यतीत।

**foreplan** फोरप्लान*v.t.* to plan beforehand पहले से उपाय रचना।

**forequoted** फोर क्वोटेड *adj.* cited before. उपर्युक्त।

**foresail** फोरसेल *n.* the principal sail on the foremast. आगे वाले मस्तूल पर का मुख्य बादबान।

**foresay** फोरसे *v.t.* भविष्य बताना।

**foresee** -सी *v. t.* to know beforehand. पहिले से ही जान लेना

**foreseeing** -सीइंग *adj* सोचने योग्य, सोचते हुए

**foreseeingly** -सीइंगली *v. t.* to forecast पहिले से सूचना करना

**foreshadowing** -शैडोइंग *n.* पूर्ण सूचित करने का कार्य

**foreside** -साइड *n.* the front part अग्रभाग।

**foresight** -साइट *n.* a looking forword; thoughtful care for the future. अग्रदृष्टि भविष्य का विचार; दूरदर्शिता।

**foresightful** -फुल *adj.* (also *foresighted*) आगे का विचार करने योग्य।

**foresightless** -लेस *adj.* भविष्य पर न सोचने वाला।

**foresignify** -फाई*v.t.* to foreshow पहले से ही दिखा देना अथवा जता देना।

**forespeak** -स्पीक *v. t.* to predict. भविष्य बतलाना।

**forespurrer** -स्परर *n.* one who rides before. किसी जलूस इत्यादि के आगे घुड़सवार।

**forest** -स्ट *n.* a large area covered with trees etc. something like a forest. जङ्गल; वन; जङ्गल के समान कोई स्थान वस्तु। *adj.* वन्य; जङ्गली; असभ्य।
*v. t.* पेड़ों से ढक देना।

**forestine** फोरेस्टाइन *adj.* जङ्गली।

**forest marble** -मार्बल *n.* वन में पाई जाने वाली पत्थर की चूने की चट्टानें।

**forest ranger** -रेन्जर *n.* वन का प्रबन्धक।

**forestry** -स्ट्री *n.* वन का संचालन अथवा गठन

**fore-stair** -स्टेयर *n.* an outside stair in a house. घर के आगे के भाग का बाहरी जीना।

**forest-tree** -स्ट-ट्री जंगली पेड़; स्वयं उगने वाला वृक्ष।

**fore-thinker** -थिंकर *n.* भविष्य की चिन्ता करने वाला।

**fore-thought** -थॉट*n.*भविष्य की चिन्ता;पूर्वविवेक अतिसावधानी।

**foretokening** -टोकनिंग *adj.* पहिले लक्षण बताने वाला।

**fore-tooth** -टूथ *n.* (*pl.* foreteeth) the tooth on forepart of the mouth. मुंह का आगे का दांत।

**foretopmast** -टॉपमास्ट *n.* जलपोत में अगले मस्तूल पर लगाया हुआ एक छोटा मस्तूल।

**forever** -एवर *adv.* throughout eternity; everlastingly. अनन्त काल तक; हमेशा; सर्वथा।

**foreward** -वर्ड *n.* advance guard. अगले रक्षक अथवा सेना का अगला भाग।

**forewarn** -वॉर्न *v.t.* to warn beforehand. पहले से सचेत करना।

**forwarning** -वार्निंग *n.* पूर्वसूचक।

**foreweigh** -वेह*v.t.* to weigh beforehand.

**forewent** -वेन्ट *v. p.t.* of forego. छोड़ा गया

**forewind** -विन्ड *n.* a favourable wind. माफिक हवा का रुख।

**forfair** फरफेयर *v. i.* to perish. नष्ट होना।

**forfairn** -फेयर्न *adj.* wornout; exhausted. घिसा हुआ; थका हुआ।

**forfeit** फॉरफीट *v. t.* to incur loss through some fault. किसी दोष के कारण नुकसान उठाना; जब्त करना। *n.* a thing lost by way of penalty. अपराध के कारण जुर्माना देना या किसी वस्तु का जब्त होना।

**forfex** -फॅक्स *n.* a pair of scissors. कैंची।

**forfoughter** -फॉटन *adj.* exhausted. थका हुआ जैसे लड़ाई के बाद।

**forgeman** -मॅन *n.* लुहार; सुनार; कूटकार।

**forger** फोर्जर *n.* बनाने वाला; जालसाज।

**forgery** फोर्जरी *n.* जालसाजी; कूट रचना; जाल।
**forgetive** फोर्जेटिव *adj.* उत्पादक।
**forging** फोर्जिङ्ग *n.* कूट रचना; जाल।
**forget** फॉरगट *v. t.* to be unable to call to mind; to loose from the memory; to neglect. भूलना; विस्मृत करना; उपेक्षा करना।
**forgive** फारगिव *v. t.* to pardon; to excuse; to forego penalty for. क्षमा करना; दोष पर ध्यान न देना; माफ करना *v. i.* to show mercy. दया करना।
**forgivable** -गिवेबल *adj.* क्षमा योग्य।
**forgiveness** -नेस *n.* क्षमा।
**forgiving** -विंग *n.* क्षमा; त्याग।
**forgo** फॉरगो *v. t.* to omit; to let go. त्याग देना, जाने देना।
**forhow** -हाऊ *v. t.* to hate. घृणा करना।
**forisfamiliate** फारिसफेमिलियेट *v. t.* to free from parental authority; to put a son in possession of property in fathers life time. पैतृक अधिकार से वंचित करना; पिता के होते हुए बेटे को सम्पत्ति का अधिकार देना।
**fork** फार्क *n.* an instrument with prongs at one end; anything like this shape; a point at which two roads or rivers unite; a dilemma, the end of arrow. खाना खाने का कांटा; कांटे के आकार की वस्तु; दो नदियों तथा सड़कों का सङ्गम; उलझन; तीर की नोक; दो शाखा।
**forkiness** फार्कीनेस *n.* नुकीलापन।
**forkit tail** फार्किट टेल *n.* (also forky tail) कान पर लगाने की कलगी।
**forlana** फारलेना *n.* a Roman dance. रोम का एक प्रकार का नृत्य।
**forlend** -लॅन्ड *v. t.* to give up entirely. सम र्पण करना; सौंप देना।
**form** फॅार्म *n.* the shape or external appearance; appearance to the eye; a shape; manner of arranging particulars; a model; a pattern; established practice; ceremony; a bench; a class of pupils in a school; in printing pages of types arranged and fastened in an iron frame. *v. t.* make or construct; to give a form; to combine; to settle. *v. i.* to make a form. आकार; आकृति; डीलडौल; दिखाई देने वाली आकृति; बनावट; नियम; आदर्श; नमूना, रीति; ढंग; रिवाज; संस्कार; बेंच लम्बी चौकी; स्कूल की कक्षा मुद्रण में टाइप के वह पृष्ठ जो लोहे के फ्रेम में कसे होते हैं; बनाना; रचना; आकृति देना; मिलाना; निश्चित करना; आकार बन जाना।
**formal call** फॉर्मल कॉल *n.* शिष्टाचारक; सम्मिलित।
**formalise** फॅार्मेलाइज *v. t.* नीति के अनुसार करना; रीति के अनुसार दिखावा करना।
**formally** फॅार्मेली *adv.* यथारीति से।
**format** फॅार्मेट *n.* the shape, size etc. of books. पुस्तकों का आकार अथवा लम्बाई चौड़ाई।
**former** फॅार्मर *adj.* before in time; long past; first mentioned. पहिले का; अति प्राचीन; अगला; पूर्वकथित।
**formerly** -ली *adv.* प्राचीन समय में; पहिले; इससे पहिले।
**formic** -क *adj.* pertaining to ants. चींटी सम्बन्धी।
**formicary** -केरी *n.* दीमकों तथा चीटियों द्वारा बनाया गया मट्टी का टीला।
**formicate** -केट *adj.* चींटी के आकार का।
**formication** -केशन *n.* त्वचा पर चींटी के रेंगने जैसा लगना; झिनझिनी।
**formidability** -बिलिटी *n.* भयानकता; भयंकरता भीषणता।
**formidableness** -बलनेस *n.* कठिनता; भयंकरता
**formless** फॅार्मलेस *adj.* बिना आकार का।
**formlessly** -सली *adv.* निराकार रूप में।
**fornent** फरनेन्ट *adv.* & *prep.* right opposite to. ठीक सामने।
**fornicate** -नीकेट *adj.* arched. *v. t.* to have unlawful sexual intercourse. मेहराबदार। व्यभिचार करना।
**fornication** -शन *n.* अविवाहितों का व्यभिचार।
**forpine** -पाइन *v. t.* to waste away. नष्ट करना।
**forpit, forpet** -पिट *n.* the fourth part. चौथा भाग।
**forrad** फॅारॅड *adv.* (also forrit) forward. अग्रस्त, अग्र।
**forray** फॅारे *n.* a raid. आक्रमण; हमला।
**forren** फारन *adj.* same as foreign. विदेशी; दूसरे देश का।
**forslow** -स्लो *v.t.* (also *forsloe, foreslow*) to delay. देर लगाना।
**forsooth** -सूथ *adv* intruth; certainly; chiefly. वास्तव में; निश्चय से; मुख्यतः।
**forspeak** -स्पीक *v. t.* (also forespeak) to pronounce; to bewitch by overdose. प्रशंसा करना; अतिप्रशंसा करके वश में कर लेना
**forswear** -स्वेयर *v. t.* to deny upon oath; to repudiate. शपथ लेकर इन्कार करना; सौगन्ध तोड़ना; मिथ्या सौगन्ध खाना।
**fort** फोर्ट *n.* a small fortress; a fortified

place; a castle. गढ़ी; किला; कोट।
**fortalice** फोर्टेलिस *n.* an outwork of a fortification. बाहरी किले बन्दी।
**forte piano** -पियनो *n.* तीव्र स्वर वाला पियानो।
**forth** फोर्थ *adv.* and *prep.* forward in place or time; outward. स्थान और समय में आगे; बाहर; सामने।
*and so forth* इत्यादि।
**forthcome** फोर्थकम *vi.* to come forward. सामने आना।
**forthcoming** -कमिङ्ग *adj.* आगामी; भविष्य में होने वाला।
**forthink** -थिंक *v.t.* to be sorry for. माफी मांगना।
**forth-right** -राइट *adv.* straightforwardly सीधे तौर से।
**forth-with** -विद् *adv.* without delay; immediately तुरन्त; शीघ्र।
**forthy** फोर्दी *adv.* therefore इसलिए; एवं।
**forties** -टींज् *n.* दक्षिणी ध्रुव के पास४०°पर चलने वाली हवाओं का रूप।
**fortieth** -थ *adj.* one more than thirty nine. चालीसवां।
**fortify** -फाई *v.t.* to strengthen with forts; to confirm. दृढ़ करना; किलेबन्दी करना।
**fortilage** *n.* a small fortress. एक छोटा दुर्ग।
**fortissimo** -सिमो *adj. adv.* loud तीव्र।
**fortississ** -सिस *adj.* and *adv.* very loud अति तीव्र।
**fortlet** -लेट *n.* a small fort. गढ़ी; छोटा किला।
**fortnight** *n.* two weeks. पक्ष; दो सप्ताह में; पन्द्रह दिन।
**fortnightly** *adv.* पाक्षिक; दो सप्ताह में एक बार।
**fortress** -ट्रेस *n.* a fortified place. किला; दुर्ग। *v.t.* to guard रक्षा करना।
**fortuitous** -ईट्स *adj.* accidental; casual. आकस्मिक; दैवी संयोग से संघटित होने वाली।
**fortuitously** -ईट्सली *adv.* आकस्मिक रूप में।
**fortuitousness** -ईटूसनस *n.* (also *fortuity*) घटना; दैवयोग।
**fortune** -चून *n.* chance; accident; luck; fate; prosperity; good luck. भाग्य; घटना; तकदीर; किस्मत; होनहार सफलता; धन, सौभाग्य *v.t.* to befall; to determine संघटित होना; नियत करना।
*to make a fortune.* धनी होना।
*to marry a fortune.* धनी लड़की से विवाह करना।
*to try once fortune.* भाग्य की परीक्षा लेना।
**fortune book**-बुक *n.* भविष्य बताने की पुस्तक।
**fortuned** -ट्यून्ड *adj.* भाग्यशाली।
**fortune hunter** फोर्च्यूनहन्टर *n.* धनी लड़की से विवाह करने की चेष्टा करने वाला।
**forty** -फोर्टी *n.* and *adj.* (*pl. forties*) the sum of ten & thirty; four times ten; of four time ten. चालीस; चालीस का।
**fortyish** फोर्टीइश *adj.* appearing to be forty years old. चालीस साल का दिखाई देने वाला।
**forum** -फोरम *n.* a market place. a court of law. बाजार; फड़; न्यायालय।
**forwandered** फोरवान्डर्ड *adj.* थका हुआ;
**forward** फोरवर्ड *adv.* (also *forwards*) towards the front; a head in time or place. *adj.* in front of; moving onward; early; eager; of the future. *n.* one of the player in front line. *v.t.* to help forward; to send forward; सामने की ओर; पहिले; आगे। आगे का; आगे बढ़ता हुआ; सब से पहले का; प्रस्तुत; भविष्य का जैसे सट्टे में बदनी; चलता पुर्जा। आगे की पंक्ति में खेलने वाला खिलाड़ी। आगे बढ़ने के लिए मदद करना; आगे बढ़ना।
**forwaste** -वेस्ट *v. t.* to waste utterly. पूर्ण नष्ट करना अथवा गंवाना।
**forwhy** -व्हाई *adj.* because. क्योंकि।
**forworn** -वॉर्न *adj.* much worn. बहुत पहना हुआ; घिसा हुआ।
**foss, fosse** फोस *n.* a ditch generally full of water; a kind of cavity in bone with large aperture. दुर्ग के चारों तरफ की खाई जिसमें प्रायः पानी भरा होता है; अस्थि में खोल जिसमें एक बड़ा छिद्र होता है।
**fossa** फॉसा *n.* (also foussa) a pit or depression. अस्थियों में गढ़ा या खोल।
**fossed** फॉस्ड *adj.* खाई वाला।
**fossilist** फॉसिलिस्ट *n.* धातु विद्या जानने वाला
**fossor** फॉसर *n.* a grave digger. कब्र खोदने वाला।
**fossula** फॉसूला *n.* a small depress. एक छोटा गड्ढा।
**fossulate** फॉसुलेट *adj.* गड्ढे युक्त।
**foster** फॉस्टर *v. t.* to nourish to rear; to sustain; to cherish. पोषण करना; पालना; उत्साहित करना।
**foster child** -चाइल्ड *n.* दत्तक पुत्र, गोद लिया हुआ लड़का।
**fosterer** फॉस्टरर *n.* गोद लेने वाला।
**foster father** -फादर *n.* प्रतिपोषक; पिता की जगह कोई दूसरा पालने वाला मनुष्य।
**fosterling** -लिङ्ग *n.* दत्तक पुत्र या पुत्री।

**foster mother** -मदर *n.* धात्री; उपमाता।
**foster nurse** -नर्स *n.* धात्री।
**foster sister** -सिस्टर *n.* धर्म बहन; वह बहन जिसे माता पिता ने पाला हो।
**foster son** -सन *n.* दत्तक पुत्र।
**fou** फाऊ *adj.* drunk. नशे में चूर। *n.* a bushel. बोरा।
**fouat** फूएट *n.* (also fouet) a house leek; onion. प्याज।
**foudrie** फाउड्री *n.* अधिकारिक का अधिकार क्षेत्र
**foudroyant** फूड्रोयेन्ट *adj.* sudden and overwhelming. अकस्मात दबोचने वाला तथा घबरा देने वाला।
**foughty** फॉटी *adj.* spoiled by damp. सील से नष्ट किया हुआ।
**foul** फाउल *adj.* dirty; filthy; impure; wicked. गन्दा; मलिन; अशुद्ध, कपटयुक्त। *v. t.* to make dirty; to soil; to entangle. गन्दा करना; मलिन करना; टक्कर खाना; उलझ जाना।
*fall foul of* : विरोध करना; मारना।
*foul (be) fall* : बुरा हो।
**foulard** फूलार्ड *n.* a soft silk. एक प्रकार का नर्म रेशम।
**foul brood** -ब्रूड *n.* मक्खियों के अण्डों की एक बीमारी।
**foulder** फाउल्डर *v. i.* to thunder गरजना।
**foul faced** फाउल फेस्ड *adj.* भद्दी शकल का।
**foulmart** -मार्ट *n.* a pet cat. पालतू बिल्ली
**foulness** -नेस अशुद्धता; कपटता, गन्दगी।
**foulplay** -प्ले *n.* प्रतियोगिता अथवा खेलों में बेइमानी।
**foumart** फाउमार्ट *n.* a pet cat पालतू बिल्ली।
**foundationer** -नर *n.* किसी संस्था के रुपयों पर पला हुआ।
**foundation stone** -स्टोन *n.* नींव का पत्थर आधार जो समारोह के साथ लगाया जाता है।
**foundation stop** -स्टॉप *n.* शरीर का वह अङ्ग जिसमें रक्त या तरल पदार्थ को दूसरे अङ्ग में मिलने से बचाया जाता है।
**founderous** -रस *adj.* डुबोने वाला, लङ्गड़ा करने वाला।
**foundling** -लिंग *n.* a child. अनाथ बच्चा; शिशु।
**fount** फाउन्ट *n.* a fountain; any source; a set of type of the same type. झरना, सोता; उद्गम; एक ही प्रकार का छापने का टाइप
**fountful** -फुल *adj.* झरनों वाला।
**fountain head** -हेड *n.* स्रोत के उद्गम का स्थान; आरम्भ।
**four** फोर *n.* the number following three anything made of four units. चार; चार इकाईयों का योग *adj.* cosisting of twice of two. चार का।
**four-ale** -एल *n.* चार पेंस की एक गिलास मिलने वाली मदिरा।
**four-ball** -बॉल *n.* गोल्फ के खेल में दो दो गेंदों से खेलने का खेल।
**four-eyes** -आइज *n.* एक प्रकार की मछली।
**four-figure** -फिगर *adj.* चार सख्या वाला जैसा १०००।
**fourfold** -फोल्ड *adj.* चार गुणा: चार परत वाला
**fourfoldness** -फोल्डनेस *n.* चार गुणा।
**four-foot** -फुट *n.* चार फुट माप।
**fourfooted** -फुटड *adj.* चार पैर वाला।
**fourgon** फूरगांङ *n.* baggage wagon. एक प्रकार की माल ढोने वाली गाड़ी।
**four-horse** -हॉर्स *v.* चार घोड़ों की गाड़ी।
**four-hours** फोरआवर्स *n.* चार बजे का खाना।
**four leaved** फोर-लीव्ड *adj.* चार पत्तों वाली; चार पृष्ठ वाली।
**four-legged** फोरलेग्ड *adj.* चार पैर वाला।
**four-oar** फोर-ओर *n.* चार चप्पुओं वाली नाव।
**four-o' clock** फोर्-ओ क्लॉक *n.* एक प्रकार का पेरु का पक्षी; चार बजे।
**fourpart** फोरपार्ट *n.* चार भाग।
**four-parted** फोरपार्टड *adj.* चार बराबर भागों में विभाजित।
**four-poster** फोर-पोस्टर *n.* मसहरी और चार डण्डे युक्त बड़ा पलंग।
**four-some** फोर-सम *n.* कोई कार्य जिसमें एक साथ चार व्यक्ति काम करें।
**four-square** फोरस्क्वेयर *n.* वर्गाकार।
**fourth** फोर्थ *adj.* last of four; of four equal parts. चौथा; चतुर्थांश।
**fowler** -लर *n.* जङ्गली मुर्गे का मांस खाने वाला; व्याध।
**fowling** -लिङ्ग *n.* पक्षियों के शिकार खेलने की कला।
**fowling net** -लिंगनेट *n.* मुर्गी पकड़ने का फन्दा
**fowling piece** -लिङ्गपीस *n.* परन्दे मारने की छोटी बन्दूक।
**fox evil** -इविल *n.* गंजपन।
**fox glove** -ग्लव *n.* एक प्रकार का पौधा जिसके घन्टी के आकार के फूल होते हैं।
**fox grape** -ग्रेप *n.* अमरीका में पाया जाने वाला अंगूर।
**foy** फॉय *n.* allegiance; a parting gift, a feast given before one goes on journey. निष्ठा; बिदाई की भेंट; यात्रा से पहले दिया गया भोज।
**foyer** -र *n.* a public room opening on

the lobby in threatres. नाटकशाला में एक आम कमरा जिसका रास्ता नाटक शाला के अन्दर होता है ।

**frab** फ्रैब *v. t.* to worry. चिन्तित करना ।

**frabbit** फ्रैबिट *adj.* चिड़चिड़ा; खिन्न ।

**frabjous** फ्रैबजेस *adj.* joyous. सुखी; प्रसन्न

**fracas** फ्रैका *n.* a noisy quarrel; an uproar. कोलाहलपूर्ण झगड़ा; कोलाहल ।

**frack** फ्रैक *adj.* eager; lusty. उत्सुक; लालची

**fract** फ्रैक्ट *v. t.* to break; to violate. तोड़ना; नियम उल्लंघन करना ।

**fractional** -नल *adj.* भिन्न अङ्क का ।

**fractional distillation** -डिस्टिलेशन *n.* तरल पदार्थ के मिश्रणों को विभिन्न तापमान तक भाप बनाकर ठण्डा करके पृथक करना ।

*simple fracture* : केवल हड्डी का टूटना ।

*compound fracture* हड्डी के टूटने के साथ जख्म हो जाना ।

*comminuted fracture* कई जगह से हड्डी का टूट जाना ।

*complicated fracture* हड्डी टूटने के साथ और दूसरी चोट ।

*greed stick fracture* बच्चों की हड्डी का टूटना या उतर जाना ।

**frae** फ्रे *prep.* from. से । *adv.* away;

**fraenum** फ्रेनम *n.* शरीर के किसी अंग का सुगमता से न मुड़ना ।

**fragaria** फ्रैगेरिया *n.* strawberry. बेर ।

**fragility** फ्रैजिलिटी *n.* सुकुमारता; कोमलता ।

**fragmental** -टल *adj.* (also fragmentarily) टूटा हुआ; टुकड़े टुकड़े ।

**fragmentation** -टेशन *n.* division into fragments. टुकड़े करने का कार्य ।

**fragor** फ्रैगोर *n.* a crash. दो वस्तुओं का संघात ।

**fragrance** -रेन्ट *n.* (also fragrancy, fragrantness.) a sweet smell. सुगन्ध; खुशबू

**fragrant** -रेन्स *adj.* सुगन्धित; खुशबूदार ।

**fragrantly** -रेन्टली *adv.* सुगन्धित रूप में ।

**frailish** फ्रेलिश *adj.* कुछ कुछ दुर्बल ।

**frailly** फ्रेलली *adv.* दुर्बलता से ।

**frailness** फ्रेलनेस *n.* (also frailty) निर्बलता; दोष ।

**fraise** फ्रेज *n.* a tool of enlarging a hole; a commotion. छिद्र बड़ा करने का बरमा; क्षोभ; विप्लव; कलह ।

**fraktur** फ्रैक्टर *n.* a German type. एक प्रकार का जर्मनी छापने का टाइप ।

**frame** फ्रेम *v. t.* to put together; to arrange; to shape; to put a border round to make; to imagine. निर्माण करना; रचना; बनाना; चौखटा लगाना; ढङ्ग से लगाना; कल्पना करना ।

**frame house** फ्रेम हाउस *n.* विभिन्न भागों को जोड़ कर तैयार किया हुआ भवन ।

**frame maker** फ्रेम मेकर *n.* तसवीरों पर ढांचा चढ़ाने वाला ।

**frame up** फ्रेम अप *n.* पहिले से निश्चित किया हुआ कार्य ।

**frame work** फ्रेम वर्क *n.* ढांचा ।

**framing** फ्रेमिंग *n.* गढ़ना; बनाना; बनावट; ढांचा ।

**frampold** फ्रेमपोल्ड *adj.* peevish. चिड़चिड़ा; क्रोधी ।

**franchisement** फ्रैन्चाइजमेन्ट *n.* मताधिकार; छुटकारा; मुक्ति ।

**Franco** फ्रांको *prefix* in composition French. फ्रांस अर्थ का उपसर्ग ।

**frangible** फ्रैंजीबल *adj.* fragile; easily breakable. सहज ही टूटने वाला ।

**frangibility** फ्रैंजीबिलिटी *n.* कुड़कीलापन ।

**frangipane** फ्रैंजीपेन *n.* a cake filled with almond cream and sugar. चीनी; बादाम और मलाई भरा हुआ केक ।

**franion** फ्रैनियन *n.* a loose women. व्यभिचारिणी स्त्री ।

**frank** फ्रैंक *adj.* open; generous; free in expression *v. t.* to post free of charge *n.* the right to send mail-matter free. सरल; साफ; भोला; सीधा; निष्कपट साफ बोलने वाला; बिना टिकट लगाए चिट्ठी भेजना; बिना खर्चे के चिट्ठी इत्यादि भेजने का अधिकार ।

**frank-fee** -फी *n.* बिना कर के भूमि अधिकार का नियत समय ।

**frankish** -श *adj.* पश्चिम योरुप का ।

**franklin** -लिन *n.* an old English free-holder. इंगलैण्ड का प्राचीन समय का माफीदार ।

**frankly** -ली *adv.* निष्कपटता से ।

**franktenement** फ्रैन्कटेनेमन्ट *n.* माफी; अधिकार विशेषतः भूमि का ।

**frantically** -ली *adv.* (also franticly). पागलपन से ।

**frater** फ्रेटर *n.* (also frater-house, fratry a dining hall. भोजन करने का कमरा ।

**frater** फ्रेटर *n.* a friar; a comrade. सङ्गी; साथी; सन्यासी ।

**fraterniser** -र *n.* भ्रातृभाव उत्पन्न करने वाला ।

**fraternity** -निटी *n.* भ्रातृभाव; मेलजोल; भ्रातृत्व

**fratery** -री *n.* (also fratry.) सन्यासियों का मठ ।

**fraud** फ्रॉड *n.* a deceit; an imposture; a cheat. धोखा; प्रपंच; धोखेबाज ।

**fraudful** -फ़ुल *adj.* कपट पूर्ण; प्रपंचपूर्ण ।
**fraudfully** -फ़ुली *adv.* कपट से; धोखे से ।
**fraudulence** फ़्रॉडुलेन्स *n.* (also *fraudulency*). छल; कपट व्यवहार; प्रपंच ।
**frazzle** फ्रेज़ल *v. t.* to fray; to wear out. घिस घिस कर उड़ाना; घिसकर नष्ट होना ।
**freakiness** फ्रीकीनेस *n.* (also *freakishness*) झक्कीपन; सनक ।
**freakish** फ्रीकिश *adj.* (also *freakful*) झक्की; सनकी; चञ्चल चित्त ।
**freekly** फ्रेकली *adv.* धब्बे के रूप में ।
**free** फ्री *adj.*not ruled by a foreign country; having civil and political liberty; not in prison; without payment; not controlled by rules; having leisure; separate; easy; generous; not having difficulty. स्वतन्त्र; स्वाधीन; मुक्त; बिना पैसे दिए; अनियमित; प्रचुर; पृथक; मुक्तहस्त; दानी; परिचत; बिना अवरोध का ।
*adv.* without payment. मुफ्त में ।
*v. t.* to set at liberty. मुक्त करना ।
*free on board* : जलपोत का भाड़ा न लेना; मुफ्त में सफर करना ।
*free states* : अमरीका की क्रान्ती से पहले स्वतन्त्र प्रदेश ।
*make free with* · जानपरी करना ।
*carriage free* : बिना महसूल दिये घाने जाना
**free agency** फ्री एजेन्सी *n.* स्वतन्त्र कार्य करने की आज्ञा ।
**free agent** फ्री एजेन्ट *n.* स्वतन्त्र कार्य करने वाला
**free and easy** फ्री एण्ड ईज़ी *n.* एक संस्था जहां सभ्य लोग बातचीत करने के लिए एकत्रित होते है ।
**free arm** फ्री आर्म *n.* खाली हाथ; मुफ्त हाथ ।
**free bench** फ्री बेन्च *n.* विधवा का अपने पति की सम्पत्ति पर अधिकार ।
**free board** फ्री बोर्ड *n.* किसी चार दिवारी के बाहर की जमीन; निःशुल्क भोजन ।
**free booter** फ्री बूटर *n.* डाकू ।
**free bootery** फ्री बूटरी *n.* डाका डालने का पेशा ।
**free booting** फ्रीबूटिंग *n.* (also *free-booty*)
**free born** फ्रीबॉर्न *adj.* स्वतन्त्र देश में उत्पन्न ।
**free city** फ्रीसिटी *n.* वह शहर जो स्वयं एक देश हो ।
**freedwoman** -वोमन *n.* (*fem.*) दासता से मुक्त स्त्री ।
**free footed** -फूटेड *adj.* स्वच्छन्द रूप से चलने वाला; निचला न बैठने वाला ।
**free handed** -हॅन्डेड *adj.* मुक्त हस्त; उदास ।
**free hearted** -हॅर्टेड *adj.* साफ दिल का ।
**free liver** -लिवर *n.* सर्व भोगी; ऐश व आराम से रहने वाला ।
**free love** -लव *n.* सम्भोग में स्वातन्त्रता की मांग
**freely** -ली *adj.* स्वातन्त्रता से ।
**free man** -मैन *n.* स्वतन्त्र व्यक्ति ।
**freeness** -नेस *n.* निर्विघ्नता ।
**free port** -पोर्ट *n.* वह बन्दरगाह जहां व्यापार की वस्तुओं पर कर न देना पड़ता हो ।
**freer** -यर *n.* दासता मुक्त करने वाला ।
**free reed** फ्री रीड *n.* वाद्य यन्त्रों में वह रीड जो हवा निकालने वाले छिद्रों से अलग हों ।
**free selection** -सेलेक्शन *n.* उपरोक्त प्रकार से ली हुई भूमि ।
**free thinker** -थिंकर *n.* धार्मिक रूढ़ियों की परवाह न करने वाला ।
**free thought** -थॉट *n.* ज्ञान ।
**free tongued** -टंग्ड *adj.* स्पष्टवादी ।
**free will** -विल *n.* विचार स्वातन्त्र्य ।
**freezable** -जेबल *adj.* that can be freezed. बरफ की तरह जमाने योग्य ।
**freeze drying** -ड्राइंग *n.* हवा में रखकर सुखाना
**freezer** फ्रीजर *n.* जमने वाला पदार्थ ।
**freezing mixture** -मिक्सचर *n.* नमक और बर्फ के चूरे का मिश्रण जिससे बरफ जमाई जाती है ।
**freightage** -एज *n.* लदौनी; भाड़ा ।
**freight-car** -कार माल गाड़ी ।
**fremescence** -सेन्स *n.* a growl; a muttering. बड़बड़ाहट; फुसफुसाहट ।
**French** फ्रेन्च *adj.* belonging to France. फ्रांस सम्बन्धी; फ्रांस का; *n.* the people and language of Franch.फ्रांस देश के लोग और वहां की भाषा ।
**French man** फ्रान्चमॅन *n.* फ्रांस देश का निवासी ।
**French pitch** -पिच *n.* गान विद्या में लय की तीव्रता ।
**French pox** -पॉक्स *n.* आतशक; सूजाक ।
**French roof**-रूफ *n.* एक प्रकार की मोटी तहवाली छत ।
**French sash** -सॅश *n.* दरवाजे के आकार की खिड़की ।
**frequent** -न्ट *adj.* occuring often; addicted. *v. t.* to visit often; to associate with. बारबार संघटित होने वाली; बुरी आदत डालने वाली; बारबार जाना; साथ करना ।
**frequentation** -न्टेशन *n.* बारबार भेंट करने का अभ्यास या आदत ।
**frequenter** -न्टर *n.* बहुधा भेंट करने वाला ।
**frequently** -न्टली *adv.* बहुधा बारम्बार ।
**freco**-को *n.* a mode of painting on walks दीवार पर रंगों पर बनाया हुआ चित्र ।
**fresh** फ्रेश *adj.* healthy; new; additional different; raw; in experienced; pure; bright. दीवार पर रंगों से बनाया हुआ चित्र; स्वस्थ; नया; सद्यः; प्राप्त; अतिरिक्त भिन्न;

कच्चा; अनुभव हीन; स्वच्छ; चमकीला; अभिनय; ताजा।
*to break fresh ground* : नया कार्य आरम्भ करना।
**freshener** -नर *n.* (also fresher) नवीन व्यक्ति; पहली कक्षा का विद्यार्थी।
**fresherdom** -डम *n.* नवीन व्यक्तित्व; अल्हड़पन
**freshish** फ्रेशिश *adj.* बाढ से सम्बन्धित।
**fresh man** -मॅन *n.* विश्वविद्यालय का प्रथम वर्ष का विद्यार्थी; अल्पज्ञान वाला व्यक्ति।
**freshness** -नेस *n.* नवीनता; ताजापन।
**fresh new** -न्यू *adj.* बिलकुल नई; नवीन।
**freshwater college** -कॉलिज *n.* एक छोटा महाविद्यालय।
**frette** फ्रॅटि *n.* बन्दूक के हत्थे की तरफ मजबूती के लिए चढ़ा हुआ छल्ला।
**fretwork** -वर्क *n.* जालीदार काम।
**freudian** फ्रॉडियन *adj.* श्री सिगमन फ्रॉयड के सिद्धान्त को मानने वाला जिसमें स्वप्नों के महत्व बताया गया है।
**friarly** -ली *adj.* सन्यासी के समान।
**friar's-cap** -सॅकॅप *n.* कुचला।
**friary** -ई ईसाईयों का मठ।
**fribblish** -इश *adj.* तुच्छ।
**fricandeau** फ्रीकॅनडू *n.* बछड़े के मांस का टुकड़ा
**friction** फ्रिक्शन *n.* the rubbing of one against another; difference of opinion; disagreement; difficulty. दो वस्तुओं की आपस की रगड़; संघर्षण; मतभेद; मनमुटाव कठिनता।
*friction wheel* : रगड़ कम करने के लिए पहिये।
*friction gearing* : एक दांत दार चक्र को दूसरे चक्र के संसर्ग में रखकर गति पहुंचाना।
**Friday** फ्राइडे *n.* the day before Saturday शुक्रवार।
*Good Friday* : ईसा के सूली पर चढ़ाए जाने के उपलक्ष में बनाया जाने वाला शुक्रवार।
*Black Friday* : वह शुक्रवार जिस दिन कोई अनर्थ अथवा दुःखद घटना हुई हो।
**fridge** *फ्रिज v. t.* to rub. रगड़ना।
**fried** फ्राइड *adj.* cooked in oil or fat; *pre. & p. t.* of fry. घी या तेल में भुना हुआ
**friend** फ्रेन्ड *n.* one who is attached to another by affection; one who loves his society, one of the same nation; one who looks with favour. मित्र; सहायक; संरक्षक; जान पहचान; पक्षपात करने वाला; एक ही जाति अथवा राष्ट्र का व्यक्ति; कृपा करने वाला व्यक्ति।
*v. t.* to be friend; to aid. साथी बनाना; कृपा करना; मदद करना।
*friendly lead* सहायतार्थ किया गया तमाशा।
*friendly society* पूर्वपायी कोष से सहायता करने वाली संस्था।
*to be friends with* मित्रता रखना।
*to have a friend at court* ऐसा मित्र रखना जो उच्च अधिकारी हो और जिसके प्रभाव से कोई काम बने।
*society of friends* ईसाई मत का एक पन्थ।
*friendly dispute* प्रीति-कलह।
*on friendly terms* मित्र भाव से।
*friendly powers* मित्रराष्ट्र।
**friended** फ्रेन्डेड *adj.* अनेक मित्र वाला।
**friending** फ्रेन्डिङ्ग *n.* मित्रता; दोस्ती।
**friendliness** -लीनेस *n.* मित्रत्व।
**friendly** -ली *adj.* दयालु, कल्याण कारी; मित्रवत
**friendship** -शिप दोस्ती; मित्रता।
**frier** फ्राइयर *n.* friar. सन्यासी।
*adj.* of a heavy breed. मजबूत नस्ल का विशेषत गाय बैल।
**friezed** फ्रीज्ड *adj.* रुंएदार।
**frig** फ्रिग *n.* abbreviated form of refrigerater. ठन्डा करने का यन्त्र रेफ्रीजेटर का सूक्ष्मरूप
**fright** -फ्राइट *n.* a sudden fear; terror; a rediculous appearance causing terror; alarm. आकस्मिक भय; डराने वाली सूरत; खतरा; शंका।
**frighten** -टन *vt.* to fill with terror; to alarm. डराना भयातुर करना; शंकित करना।
**frightening** -निङ्ग *adj.* भयत्रस्त; डरा हुआ।
**frighteningly** -निङ्गली *adv.* भय से।
**frightful** -फूल *adj.* डरा हुआ; भयत्रस्त, व्याकुल
**frightfully** -फुली *adv.* भयानक।
**frightfulness** -फुलनॅस *n.* भयानकता।
**frigorific** फ्रिगोरिफिक *adj.* causing cold. ठण्डक पहुँचाने वाला।
**frigot** फ्रिगेट *n.* a small warship. एक छोटा युद्ध पोत।
**frill** फ्रिल *v.t.* to ruffle. *vt.* to adorn with ruffle. *n.* a ruffle. कंप कंपाना; झुलाना। चुनन या हाशिया लगाना। भालर; मगजी।
**frilling** -लिङ्ग *n.* भालर लगाना।
**frilly** फ्रिल्ली *adv.* भालर लगे रूप में; कंपाते हुए रूप में।
**frisk** फ्रिस्क *v. t.* to gambol; to keep; playfully, *n.* a gambol. नाचना; कूदना; उछलना; नाच।
**frisker** -र *n.* नाचने वाला व्यक्ति
**frisket** -ट *n.* छापने से पहले मशीन पर कागज रखने का स्थान।

